भारतीय आधुनिक शिक्षा राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् की एक त्रैमासिक पत्रिका है। इस पत्रिका का मुख्य उद्देश्य है शिक्षकों, शिक्षक-प्रशिक्षकों, शैक्षिक प्रशासकों तथा शोधकर्ताओं को एक मंच प्रदान करना, शिक्षा के विभिन्न आयामों जैसे शिक्षादर्शन, शिक्षा मनोविज्ञान, शिक्षा की समकालीन समस्याएं, पाठ्यक्रम एवं प्रविधि संबंधी नवीन विकास, अंतर्राष्ट्रीय स्तर पर शिक्षा का स्वरूप, विभिन्न राज्यों में शिक्षा की स्थिति आदि पर मौलिक तथा आलोचनात्मक चिंतन को प्रोत्साहित करना और शिक्षा के सुधार और विकास को बढ़ावा देना। लेखकों द्वारा व्यक्त किए गए विचार उनके अपने हैं। अतः ये किसी भी प्रकार परिषद् की नीतियों को प्रस्तुत नहीं करते इसलिए इस संबंध में परिषद् का कोई उत्तरदायित्व नहीं है।



मूल्य एक प्रति : 8.50 रुपए        वार्षिक : 34.00 रुपए

# भारतीय आधुनिक शिक्षा

वर्ष : 22 | अंक : 3 | जनवरी 2004

## इस अंक में

# क्रियात्मक गतिविधियों के माध्यम से बच्चों में संज्ञानात्मक विकास

❑ मंजीत सेन गुप्त

**संज्ञान से तात्पर्य है जानना। यह वास्तव में एक सीखने और समझने की प्रक्रिया है। संज्ञान उन सभी मानसिक क्रियाओं का द्योतक है जिनके अन्तर्गत कल्पना, बोध, सोच, तर्क, चिन्तन तथा समस्या समाधान जैसी क्रियाओं का समावेश होता है। संज्ञानात्मक विकास को दूसरे शब्दों में मानसिक विकास की संज्ञा भी दी जा सकती है। वृद्धि और विकास में होने वाले परिवर्तनों का प्रभाव, घर और विद्यालय दोनों में, बच्चों के व्यवहार पर पड़ता है।**

प्रारंभिक दो वर्षों में किसी बच्चे का संज्ञानात्मक विकास उसके शरीर तथा मांसपेशियों द्वारा किए गए कार्यों से संबंधित संवेदनाओं पर आधारित होता है। अपने परिवेश संबंधी सूचनाओं को वह अपनी इंद्रियों द्वारा तथा अपनी जन्मजात प्रतिक्रिया के माध्यम से प्राप्त करता है। वह अपने आसपास उत्पन्न होने वाली ध्वनियों, गतिविधियों तथा रंगों में होने वाले परिवर्तनों की ओर स्वतः आकर्षित होता है। इन प्राथमिक वर्षों में बच्चा अपनी आंखों से वस्तु का पीछा करता है तथा छिपी हुई वस्तुओं को उसी जगह पर ढूंढ़ता है जहां उन्हें पहले देखा गया था। वह अब कार्य-कारण संबंधों को भी समझने लगता है, उदाहरण के लिए वह चीखने को मां का ध्यान आकर्षित करने से जोड़ता है या किसी खिलौने की गति को ध्वनि उत्पादन से जोड़ता है।

दो वर्ष की आयु के आसपास बच्चे की कल्पना शक्ति के विकास की प्रक्रिया भी प्रारंभ हो जाती है। वह अभिनय या स्वांग भरने संबंधी खेलों में प्रवृत्त होने लगता है। वस्तुओं या लोगों के लिए वह प्रतीकों का प्रयोग करने लगता है। उदाहरण के लिए वह एक सन्दूक को खाट या मेज के रूप में प्रयोग कर सकता है, एक खिलौने को चलाकर उसे एक गाड़ी की तरह उपयोग में ला सकता है। खेल-खेल में बच्चा दूसरों की नकल करता है जैसे वह एक गुड़िया को वैसे ही सुलाने का अभिनय करता है जैसे मां उसे बिस्तर पर सुलाती है या फिर कुत्ते की तरह आवाज निकाल कर या चाल बनाकर स्वांग करता है। इसी के साथ-साथ बच्चा भाषा के कौशलों को भी सीखने लगता है।

जैसे-जैसे बच्चे की कल्पना और भाषा का विकास होता है वह किसी चित्र में दिखाई गई वस्तुओं या आकृतियों को पहचानने लगता है। अनुभव के आधार पर वह यह समझने लगता है कि कुछ घटनाएं जैसे दिन-रात नियमित रूप से दोहराए जाते हैं साथ ही अब बच्चे में सबेरा, शाम, रात के माध्यम से समय की अभिधारणा का विकास होने लगता है। इस अवधि में संख्या-पूर्व अभिधारणाओं का विकास भी प्रारंभ हो जाता है। बच्चा, बड़ा-छोटा, अधिक-कम, लम्बा-ठिगना या छोटा जैसी अभिधारणाओं को समझने लगता है। संख्या की अभिधारणाओं जैसे एक नाक, दो आंखें, दो पैर आदि की समझ भी उसमें आने लगती है जो आगे आने वाली जोड़-बाकी जैसी क्रियाओं की नींव डालती हैं।

छः वर्ष की आयु के आसपास का बच्चा वस्तुओं या विचारों को उपयोगी वर्गों में विभाजित कर सकता है जैसे

वह वस्तुओं को आकार, आकृति, रंग आदि के आधार पर समूहों में बांट सकता है, वह लाल, हरे या नीले मनकों को पहचान कर एक-दूसरे से अलग कर सकता है। इसी प्रकार वह दानों या दालों को अलग-अलग आकृति, रंग या आकार के आधार पर पृथक-पृथक कर सकता है। सोचने की प्रक्रिया में भी वह अब अधिक व्यवस्थित और संगठित होने लगता है। बच्चों की चिंताधारा, संगठन, वर्गीकरण और समस्या समाधान की क्षमता में यह परिवर्तन उनके परवर्ती विकास के सोपान बन जाते हैं। बचपन में होने वाले संज्ञानात्मक विकास का जो सिलसिलेवार वर्णन जीन् पियाजे ने प्रस्तुत किया है उसमें बच्चों और उनके परिवेश के बीच अन्तःक्रिया पर विशेष बल दिया गया है। पियाजे के अनुसार कोई भी सामान्य बच्चा सीखने व समझने का जन्मजात गुण रखता है। वातावरण के साथ समायोजन की एक नैसर्गिक प्रवृति भी उसमें पाई जाती है। वह लगातार परिवेश के सम्पर्क में रहकर तथा उसके साथ पारस्परिक क्रिया-प्रतिक्रिया के माध्यम से संसार की प्रकृति से परिचित होता है और उससे प्रभावशाली रूप से निपटने की दक्षता प्राप्त करता है। जिस प्रकार शारीरिक अवयव पौष्टिक आहार को आत्मसात् कर वृद्धि को प्राप्त होते हैं ठीक उसी प्रकार मानसिक या बौद्धिक तत्व अपना पोषण पर्यावरणीय उद्दीपकों से पारस्परिक क्रिया-प्रतिक्रिया के फलस्वरूप प्राप्त करते हैं।

## कुछ संज्ञानात्मक कौशल और उनका प्रोत्साहन

**स्मृति–** ईश्वर प्रदत्त स्मरण शक्ति के माध्यम से व्यक्ति विभिन्न तथ्यों, नामों तथा अन्य अनेक सूचनाओं को याद रखते हैं। पुनः स्मरण और पहचान स्मृति के दो पक्ष हैं। तथ्यों को स्मरण रखने के लिए लगातार अभ्यास या बार-बार दोहराना अत्यावश्यक हो जाता है। सीखने की प्रक्रिया में सभी इन्द्रियों का उपयोग पुनः स्मरण में सहायक सिद्ध होता है। यही कारण है कि बच्चों को सभी विषय क्रियात्मक गतिविधियों के माध्यम से सिखाने की प्रेरणा दी जाती है। स्मरण शक्ति की उन्नति में देखने, सुनने, छूने और महसूस करने की क्रियाएं महत्वपूर्ण भूमिका निभाती हैं। समानता ढूंढ़ने या तुलना करने के कौशल का विकास स्मृति की प्रक्रिया को बढ़ावा देता है। बच्चों में जब किसी विषय के प्रति रुचि जागृत हो जाती है तो उनकी पुनः स्मरण योग्यता में वृद्धि होती है। विषय-वस्तु के प्रति बच्चों की रुचि तथा उनकी एकाग्रता को बनाए रखने के लिए सीखने की प्रक्रिया में उनका सक्रिय सहयोग होना आवश्यक है। बच्चों को दी जाने वाली सूचनाएं उनके लिए तभी अर्थपूर्ण बनती हैं जब इन्हें उनकी तात्कालिक आवश्यकताओं और परिवेश से जोड़ा जाए। सस्वर पाठ, स्मृति को बढ़ाने में कारगर सिद्ध होता है। पाठ की विषय-वस्तु आसान होनी चाहिए और विशेष रूप से उन भागों को जिन्हें बच्चे अक्सर भूल जाते हैं बार-बार दोहराया जाना चाहिए। यही स्मृति कल्पना, सृजन, तर्क, तथा अर्थ की जननी होती है।

**सोचना, तर्क करना और समस्या समाधान–** सोचने की प्रक्रिया में ऐन्द्रिक अनुभूतियां कच्चे माल का काम करती हैं। इन्द्रियों द्वारा प्राप्त की गई इन सूचनाओं को अवबोधन के आधार पर संगठित किया जाता है। बच्चों में संज्ञानात्मक विकास एक लम्बी और धीमी प्रक्रिया है। यह कई अन्य पहलुओं जैसे सामाजिक, भावात्मक तथा शारीरिक विकास पर निर्भर करता है। शिक्षिकाओं को चाहिए कि वे बच्चों को छोटे और आसान निर्णयों को स्वयं लेने के लिए प्रोत्साहित करें जैसे कौन-सी वेशभूषा कब पहनें, किस गुड़िया या खिलौने से खेलें, दोपहर या रात्रि भोजन के लिए दिए गए विकल्पों में से कौन-सी खाद्य वस्तुओं को चुनें आदि।

तार्किक विकास की प्रतिक्रया में बच्चे किसी सुझाव, प्रस्ताव या क्रिया के विभिन्न पहलुओं को परखकर सर्वोचित हल तक पहुंचने की चेष्टा करते हैं। शिक्षिकाएं बच्चों के दैनिक जीवन की विभिन्न स्थितियों से संबंधित सामान्य समस्याओं को बच्चों के सम्मुख रखते हैं, उनका हल सुलझाने के लिए प्रेरित करते हैं तथा आवश्यकता पड़ने पर समय-समय पर संकेत भी देते चलते हैं। संज्ञानात्मक ज्ञान के लिए इंद्रियों का उद्दीपन न केवल स्मृति को अपितु अन्य कई संज्ञानात्मक कौशलों जैसे निरीक्षण, वर्गीकरण, क्रमिक सोच, समस्या समाधान तथा तर्क आदि के विकास में भी सहयोग प्रदान करता है।

## बच्चों के संज्ञानात्मक विकास में शिक्षिकाओं की भूमिका

समुचित संज्ञानात्मक विकास के लिए यह सुनिश्चित किया जाना आवश्यक है कि बच्चे वस्तुओं व सामग्रियों का स्वतंत्रतापूर्वक संचालन कर सकें तथा साथियों और अध्यापकों से घुल-मिल सकें। उन्हें ऐसे अवसर प्रचुर मात्रा में दिए जाने चाहिए जिनमें गतिविधियों की विविधता हो। मुक्त चिन्तन को बढ़ावा दिया जाए ताकि सृजनात्मक सोच का विकास संभव हो सके। दैनिक जीवन की समस्याओं को इस प्रकार प्रस्तुत किया जाए कि वे उन्हें विभिन्न कोणों से परखकर उनका निदान सुझा सकें। शिक्षिकाओं को समस्याओं का बना बनाया समाधान बच्चों के सामने कदापि पेश नहीं करना चाहिए बल्कि बच्चों को अपने-अपने ढंग से सोचकर नए-नए हलों तक पहुंचने में उनकी मदद् करनी चाहिए। किसी काम को करने में असफल होने पर शिक्षिका द्वारा बच्चों को कदापि तिरस्कृत नहीं किया जाना चाहिए। कक्षा में प्रत्येक बच्चे को प्रश्न पूछने के लिए प्रोत्साहित किया जाना चाहिए। प्रत्येक बच्चा एक अनन्य व्यक्तित्व का स्वामी है, वह दूसरे से भिन्न है, भिन्न-भिन्न प्रकार से सोचता है, भिन्न प्रकार से कार्य करता है अतः शिक्षिका को इन व्यक्तिगत भिन्नताओं का आदर करना चाहिए।

## संज्ञानात्मक विकास के लिए कतिपय गतिविधियां

इन्द्रियों को उत्प्रेरित कर संज्ञानात्मक विकास में सहयोग देने के लिए बच्चों को शिक्षिका के निर्देशन में क्रियात्मक गतिविधियों में सामुहिक रूप से संलग्न करना लाभकारी सिद्ध हो सकता है। इस प्रकार की कतिपय गतिविधियों का वर्णन यहां दिया जा रहा है, जिन्हें शिक्षिकाएं आसानी से संगठित कर सकती हैं।



चित्र 1

### फल और यातायात के साधनों का मिलान करना

इस गतिविधि के लिए फलों जैसे आम, अमरूद, सेब, केला, अंगूर आदि तथा यातायात के साधनों जैसे बैलगाड़ी, साइकिल, बस, हवाई जहाज, रेल, नाव आदि के चित्रों वाले कार्ड लिए जाएंगे। बच्चे को आम का चित्र या बैलगाड़ी का चित्र दिखाकर कहें कि कार्डों के ढेर में से वह इन जैसे चित्र पहचान कर लाए। सही चित्र लाने पर प्रोत्साहित करें अन्यथा चित्र को पहचानने में मदद करें। इस प्रकार विभिन्न कार्डों का मिलान करवाएं।

अन्य अनेक गतिविधियां इसी आधार पर कराई जा सकती हैं जैसे सब्जियों, फूलों-पत्तियों, पालतू जानवरों, आकृतियों, रंगों, सिक्कों आदि का मिलान कराना।

















चित्र 2

**चित्र देखकर भेद पहचानो**

ड्राइंग शीट पर लम्बी पट्टियां काटें। एक पट्टी पर सभी मेंढक और एक घोड़े का चित्र बना हो। दूसरी पट्टी पर सभी शेर और एक पक्षी का चित्र बना हो। तीसरी पट्टी पर सभी सेब के चित्र हों और एक केले का चित्र हो। चौथी पट्टी पर सभी आम के चित्र और एक सेब का चित्र हो आदि।

बच्चों को अर्द्धगोलाकार रूप में बिठाकर प्रत्येक पट्टी को बारी-बारी से दिखाएं और कौन-सा चित्र दूसरों से भिन्न है उसकी पहचान करवाएं। सही उत्तर देने पर प्रोत्साहित करें।

































चित्र 3

**डूबने-तैरने वाली या हल्की-भारी वस्तुओं की जानकारी**

एक नांद या तसले में पानी भरें। बच्चे कुछ वस्तुएं जैसे कागज का टुकड़ा, काई, कील, कंकड, पत्ती, पिन, पक्षी का पंख आदि पानी में डालकर यह जानकारी प्राप्त करेंगे कि कुछ वस्तुएं पानी पर तैरती हैं तथा अन्य डूब जाती हैं और जो वस्तु डूब जाएं वे भारी होती हैं तथा जो वस्तु तैरने लगें वे हल्की होती हैं।



चित्र 4

वर्गीकरण की कुशलता के विकास के लिए बच्चों द्वारा विभिन्न आकृतियों, रंगों, वस्तुओं, सब्जियों आदि को छांट कर पृथक-पृथक रखने के लिए दिया जा सकता है। अर्द्धगोलाकार रूप से बैठ कर बच्चे एक ट्रे में रखे कार्डों को निर्देशानुसार छांट कर वर्गीकृत करते हैं जैसे गोल, त्रिकोण, चौकोर, अण्डाकार कार्डों को अलग-अलग करना।



चित्र 5

गोलाकार वस्तुओं के चित्र जैसे थाली, प्लेट, रोटी, चकला, चूड़ी, साईकिल का पहिया आदि।

त्रिकोणाकार जैसे त्रिकोण पराठा, समोसा, साईकिल की सीट, जोकर की त्रिकोणाकार टोपी आदि।

चौकोर जैसे किताब, टेबिल, खिड़की, दरवाजा, आलमारी आदि।

इसी प्रकार अन्य गतिविधियां इसी आधार पर की जा सकती हैं जैसे रंगों को अलग-अलग छांटना लाल, पीला, नीला, हरा आदि।

विभिन्न पत्तियों को अलग-अलग छांटना आम, केला, अमरूद, पपीता, सीताफल की पत्तियां।

विभिन्न प्रकार की सब्जियों का वर्गीकरण करना।

सीप, शंख, पत्थर को अलग-अलग छांटना।

कई प्रकार के बीज जैसे इमली, सीताफल, बेर, करेले, तेंदू, चीकू, के बीजों को अलग-अलग छांटना।

दैनिक जीवन में उपयोग में आने वाली वस्तुओं जैसे

ताला-चाबी, जूता-मोजा, पैंट-शर्ट, टेबिल-कुर्सी, रैकिट-चिड़िया, दवात-कलम आदि के सहसंबंध को जोड़ना। इससे जहां छात्र वस्तुओं को पहचानने लगेंगे वहीं उनके शब्द भण्डार में भी वृद्धि होगी। इस गतिविधि के लिए बच्चों को जूता, ताला, रैकिट, पैंट, मोजा, चाबी आदि के चित्रों को साथ-साथ मिलाने के लिए कहें। इस प्रकार वे अनेक संबंधों जैसे थाली-कटोरी, कप-प्लेट, हॉकी-बाल, बाल्टी-मग, पेंसिल-रबर, पेन-नोटबुक आदि को समझ सकेंगे।




चित्र 6

विभिन्न वस्तुओं के चित्रों में दिखने वाली कमियों की पहचान कराकर बच्चों की निरीक्षण क्षमता का विकास किया जा सकता है। कार्ड में बने चित्रों के माध्यम से मनुष्य, स्कूटर, साइकिल, मोटर, मोटर साइकिल, स्वेटर, पंखे आदि के चित्रों में कमियां (खामियां) दिखाएंगे जैसे मनुष्य का चित्र जिसका एक हाथ नहीं दिखाया गया हो, स्कूटर जिसमें एक पहिया नहीं हो, साइकिल जिसमें एक पैंडल नहीं हो, घोड़े का चित्र जिसमें एक कान न हो, खिलाड़ी जिसके एक पैर में जूता न हो आदि। बच्चे कमियों को ढूंढ़कर बताएंगे।



चित्र 7

शिक्षिका अपनी कल्पना शक्ति का प्रयोग कर पाठ्यचर्या के परिप्रेक्ष्य में ऐसी अनेक गतिविधियां निर्मित कर सकती हैं जो विभिन्न संज्ञानात्मक कौशलों के विकास में सहायक हों। बच्चों का सक्रिय सहयोग लेकर इन गतिविधियों को अत्यन्त आकर्षक और शैक्षिक बनाया जा सकता है। गतिविधियां ऐसी चुनी जाएं जो विभिन्न इन्द्रियों को सक्रिय कर बच्चों की संवेदनाओं को पोषित-पल्लवित करें।

इन गतिविधियों के माध्यम से बच्चों में संज्ञानात्मक ज्ञान के साथ-साथ मिलजुल कर काम करने, आदेश का पालन करने, कार्डों को संभाल कर रखने की भावनाओं का भी विकास होगा। साथ ही उनकी शब्दावली में भी वृद्धि होगी। ❑❑

**क्षेत्रीय शिक्षा संस्थान**
**श्यामला हिल्स, भोपाल**
**मध्य प्रदेश**

# सर्व शिक्षा अभियान
## *वृहद् लक्ष्य – कमजोर प्रयास*

❑ उमेश चन्द्र अग्रवाल

**सर्व शिक्षा अभियान के क्रियान्वयन की अभी तक की प्रगति पर नजर डालने पर ऐसा प्रतीत होता है कि इस महत्वाकांक्षी अभियान के क्रियान्वित होने पर भी प्राथमिक शिक्षा के सार्वजनीकरण का चिर प्रतीक्षित लक्ष्य इस बार भी निर्धारित समय सीमा अर्थात् वर्ष 2010 तक पूरा किया जाना संभव नहीं हो पाएगा, क्योंकि जिस प्रकार से और जिस गति से यह अभियान संचालित हो रहा है तथा पूर्व के भी सभी शिक्षा से संबंधित कार्यक्रम अथवा अन्य विकास की योजनाएं और कार्यक्रम क्रियान्वित हुए हैं या हो रहे हैं, उनके अनुभव हमें इस महत्वपूर्ण अभियान की सफलता सुनिश्चित करने हेतु कुछ अतिरिक्त प्रयास करने और कुछ विशेष व्यवस्थाएं निर्धारित करने के लिए आमंत्रित करते प्रतीत हो रहे हैं।**

देश के 6 से 14 वर्ष की आयु-वर्ग के प्रत्येक बच्चे को वर्ष 2010 तक प्रत्येक दशा में कक्षा 1 से 8 तक की अनिवार्य शिक्षा उपलब्ध कराने के एक महत्वाकांक्षी लक्ष्य को लेकर केन्द्र सरकार द्वारा वर्ष 2000-2001 के बजट में **"सर्व शिक्षा अभियान"** के क्रियान्वयन की घोषणा की गई और नवम्बर 2000 से इसे लागू भी कर दिया गया। इस अभियान को बल प्रदान करने के रूप में प्राथमिक शिक्षा को बच्चों के मौलिक अधिकार में सम्मिलित किए जाने हेतु बहुप्रतीक्षित 93वें संविधान संशोधन को भी वर्ष 2002-03 में राष्ट्रपति की मन्जूरी भी प्राप्त हो गई। सर्व शिक्षा अभियान की 10 वर्षीय महत्वाकांक्षी योजना को अमली जामा पहनाने के लिए केन्द्र सरकार द्वारा 98,000 करोड़ रुपए की भारी भरकम धनराशि की व्यवस्था की गई और यथावश्यक राज्य सरकारों को समुचित धनराशि उपलब्ध भी कराई जा रही है। केन्द्र सरकार द्वारा समस्त राज्य सरकारों को विश्वास में लेकर बड़े जोर-शोर से इस अभियान को लागू भी किया गया। इस महत्वपूर्ण अभियान के अन्तर्गत सभी बच्चों को प्राथमिक शिक्षा की अनिवार्यता के साथ-साथ उसके उपयोगी होने तथा उपयुक्त गुणवत्तायुक्त होने पर भी पूरा-पूरा ध्यान देने पर जोर दिए जाने का लक्ष्य है। इस प्रकार अगले 10 वर्षों के अन्दर निर्धारित आयु-वर्ग के सभी बच्चों को निःशुल्क और अनिवार्य शिक्षा की समुचित व्यवस्था किए जाने हेतु इस अभियान के अन्तर्गत सभी राज्य सरकारों की समुचित भागीदारी से देश के 14 वर्ष तक की आयु के सभी बच्चों को निःशुल्क, संतोषजनक, गुणवत्तापरक, समयबद्ध तथा समेकित प्रयास करने पर विशेष बल देने हेतु देश भर में सर्व शिक्षा अभियान को संचालित किया गया है।

इस महत्वाकांक्षी अभियान को प्रारम्भ करने के पीछे जो दर्शन रहा है, उसका हम सभी लोग आसानी से अन्दाजा लगा सकते हैं। इसे हमारा दुर्भाग्य ही माना जाना चाहिए कि विश्व का सबसे बड़ा लोकतंत्र होने का गौरव प्राप्त होते हुए भी हमारे देश में अशिक्षा

की विभीषिका हमारे माथे पर एक कलंक की भांति अंकित है। यद्यपि पिछले 55 वर्षों में इसे मिटाने के लिए अनेक प्रयास भी किए गए, कई शिक्षा आयोगों और समितियों को गठन किया गया; अनेकों योजनाएं और कार्यक्रम संचालित किए गए, नए-नए प्रयोगों और साक्षरता शिक्षा के प्रसार के नाम पर अरबों-खरबों की धनराशियां भी खर्च की गईं लेकिन स्थिति में आशातीत परिवर्तन नहीं हो सका। तमाम कोशिशों के बाद देश में साक्षरता की दर पिछले 55-56 वर्षों में 16-17 प्रतिशत से भले ही बढ़कर 66 प्रतिशत पहुंच गई है लेकिन निरक्षरों की संख्या अभी भी सुरसा के मुंह के बराबर है। केन्द्रीय मानव संसाधन विकास मंत्रालय की अप्रैल 2003 में जारी रिपोर्ट के अनुसार 6-14 वर्ष आयु-वर्ग के स्कूल जाने योग्य 19 करोड़ बच्चों में से हमारे 3.5 करोड़ बच्चे स्कूलों से बाहर हैं। 8 जुलाई, 2003 को जारी यू.एन.डी.पी. की मानव विकास रिपोर्ट 2003 के मुताबिक हमारे यहां ऐसे बच्चों की संख्या 4 करोड़ है। इस संबंध में हमारी यह एक अजीब विडम्बना रही है कि देश में साक्षरता दर में निरन्तर वृद्धि होने के बावजूद वर्ष 1991 तक निरक्षरों की संख्या में निरन्तर वृद्धि परिलक्षित हुई। स्वतंत्रता प्राप्ति के बाद पहली बार वर्ष 2001 की जनगणना के मुताबिक देश में निरक्षरों की कुल संख्या में कमी आई है लेकिन फिर भी वर्ष 2001 की जनगणना के आंकड़ों के अनुसार अभी भी देश में निरक्षरों की संख्या 34 करोड़ के करीब है। साक्षरता में धीमी प्रगति और निरक्षरों की संख्या में कमी न आ पाने के पीछे जो प्रमुख कारण रहा, वह स्पष्ट है कि जिस गति से और जिस प्रतिबद्धता से हमें इस दिशा में प्रयास करने चाहिए थे, वे नहीं किए जा सके और हमारी साक्षरता योजनाओं की प्रभावशीलता और विश्वसनीयता उपयुक्त स्तर की नहीं बन पाई।

स्वतन्त्रता प्राप्ति के साथ ही हमने इस दिशा में जो विशेष प्रयास किए, उनमें शिक्षा के व्यापक प्रसार के लिए वर्ष 1950 में भारतीय संविधान में नीति निर्देशक तत्वों के अन्तर्गत यह व्यवस्था की गई कि राज्य 10 वर्षों के भीतर 6 से 14 वर्ष तक के बच्चों के लिए निःशुल्क और अनिवार्य शिक्षा की व्यवस्था करेगा। इसका तात्पर्य था कि देश के 6-14 आयु-वर्ग के सभी बच्चे वर्ष 1960 तक विद्यालयों में नामांकित हो जाएंगे। यह समय सीमा कालान्तर में 1960 से बढ़ाकर 1972, तत्पश्चात् 1976 तथा पुनः 1990 कर दी गई। वर्ष 1986 में राष्ट्रीय शिक्षा नीति में 8 वर्षीय अनिवार्य शिक्षा की समयावधि का विभाजन करके 1990 तक पांचवीं कक्षा तक की शिक्षा तथा 1995 तक आठवीं कक्षा तक की शिक्षा को सर्वभुलभ बनाने का लक्ष्य निर्धारित किया गया। वर्ष 1992 में इस समय-सीमा को पुनः बढ़ाकर वर्ष 2000 तक निश्चित किया गया और अब "सर्व शिक्षा अभियान" नामक नए कार्यक्रम के अन्तर्गत इसे और भी आगे बढ़ाते हुए वर्ष 2010 तक इसे प्राप्त करने का लक्ष्य निर्धारित किया गया है। इससे साफ जाहिर है कि प्रारम्भ से ही प्राथमिक शिक्षा को जितनी प्राथमिकता दिया जाना अपेक्षित था, वह संभव नहीं हो पाया अथवा उसके प्रति प्रशासनिक और राजनैतिक प्रतिबद्धता का अभाव रहा और कमोबेश इसी प्रकार की संभावनाएं अब सर्व शिक्षा अभियान के विभिन्न राज्यों में और विशेषकर उत्तरी भारत के राज्यों में इसके क्रियान्वयन की प्रारम्भिक स्थिति से दिखाई देने लगी हैं।

उल्लेखनीय है कि देश में प्राथमिक शिक्षा की सर्वव्यापकता और सर्वसुलभता हेतु इसे मौलिक अधिकारों से समाहित कराने हेतु सर्वोच्च न्यायालय ने यह स्वीकार किया कि शिक्षा का अधिकार प्रत्येक भारतीय नागरिक का मूल अधिकार है इसलिए इसे मूल अधिकारों में सम्मिलित किए जाने हेतु सरकार को निर्देश भी जारी किए गए। इस संबंध में वर्ष 1997 में 83वां संविधान संशोधन बिल भी राज्यसभा में प्रस्तुत किया गया जिसके द्वारा प्राथमिक शिक्षा को बच्चों का मौलिक अधिकार बनाना और संविधान सम्मत इसकी समुचित व्यवस्था सुनिश्चित करना सरकार का दायित्व निर्धारित करने का प्रावधान किया गया। दुर्भाग्यवश यह संविधान संशोधन बिल भी तकनीकी जटिलताओं की क्लिष्टता से गुजरता हुआ वर्ष 2002-2003 के अन्तिम चरण में पास हो

सका। अब सरकार सर्व शिक्षा अभियान के माध्यम से प्राथमिक शिक्षा की सार्वभौमिकता के चिर प्रतीक्षित लक्ष्य को प्राप्त करने हेतु तथाकथित रूप से प्रयासरत है।

## सर्व शिक्षा अभियान के प्रमुख लक्ष्य

देश में सभी बालकों को प्राथमिक शिक्षा की समुचित व्यवस्था किए जाने हेतु सरकार द्वारा पूर्व में यों तो अनौपचारिक शिक्षा योजना (1979), ऑपरेशन ब्लैक बोर्ड योजना (1987), बेसिक शिक्षा परियोजना (1993), जिला प्राथमिक शिक्षा कार्यक्रम (1994), मध्यान्ह भोजन योजना (1995), शिक्षा गारन्टी योजना (1999) जैसी कई महत्वपूर्ण योजनाएं और कार्यक्रम संचालित किए गए हैं और इनका कई क्षेत्रों में कुछ अनूकूल प्रभाव भी दृष्टिगोचर हुआ है। सर्व शिक्षा अभियान से कई प्रकार के उद्देश्यों की पूर्ति की संभावनाएं व्यक्त की गई हैं। संक्षेप में सर्व शिक्षा अभियान के निम्नांकित उद्देश्य निर्धारित किए गए हैं—

- ☐ देश के 6 से 14 वर्ष की आयु-वर्ग के सभी बच्चों को कक्षा 1 से 8 तक की निःशुल्क और अनिवार्य शिक्षा की वर्ष 2010 तक समुचित व्यवस्था करना।
- ☐ वर्ष 2010 की समाप्ति तक इन सभी बच्चों को उपयोगी एवं समुचित गुणवत्ता और संस्कार युक्त शिक्षा प्रदान करना।
- ☐ वर्ष 2010 तक प्रत्येक दशा में बालक और बालिकाओं में शैक्षिक असमानता और सामाजिक भेदभाव मिटाने के लिए सभी व्यवस्थाएं सुनिश्चित करना।
- ☐ सभी 6 से 11 वर्ष तक की आयु के बच्चों को प्रत्येक दशा में कक्षा 1 से 5 तक की, पांच वर्ष की, प्राथमिक शिक्षा वर्ष 2007 तक प्रदान करना।
- ☐ 6 से 14 वर्ष तक की आयु के सभी बच्चों को 8 वर्ष तक की उच्च प्राथमिक स्तर तक की शिक्षा पूर्ण करना।
- ☐ प्रारम्भिक स्तर पर सभी बच्चों को जीवनोपयोगी और समाजोपयोगी समुचित गुण स्तर की शिक्षा व्यवस्था किया जाना।
- ☐ प्राथमिक तथा उच्च प्राथमिक स्तर तक की (कक्षा 8 तक की) शिक्षा पूर्ण करने तक प्रत्येक दशा में सभी ऐसे बच्चों को विद्यालय में अध्ययनरत् रखना।
- ☐ सभी अवशिष्ट बच्चों को वर्ष 2003 तक "स्कूल शिक्षा गारन्टी" केन्द्र की उपलब्धता सुनिश्चित करना।
- ☐ वर्ष 2003 तक ऐसे सभी बच्चों को जो स्कूल से ड्राप-आउट हो गए हैं, को वैकल्पिक स्कूल 'बैक टू स्कूल' शिविर की उपलब्धता सुनिश्चित करना।
- ☐ प्राथमिक शिक्षा के मौजूदा ढांचे को समुचित प्रकार से उपयोग करते हुए इस अभियान के माध्यम से शिक्षा संबंधी प्रयासों को एक सूत्र में बांधते हुए इसे अधिक क्रियाशील बनाना।

## क्रियान्वयन की वर्तमान स्थिति

सर्व शिक्षा अभियान जैसी 98,000 करोड़ रुपए की 10 वर्षीय महत्वाकांक्षी इस योजना को नवम्बर 2000 से लागू हुए लगभग एक चौथाई अवधि अर्थात 2.5 वर्ष का समय व्यतीत हो गया है। यदि इस अभियान की इस अवधि की उपलब्धियों पर दृष्टिपात किया जाए तो स्थिति काफी निराशाजनक प्रतीत होती है। इस अभियान के विभिन्न राज्यों में क्रियान्वयन की स्थिति के संबंध में स्वयं केन्द्रीय मानव संसाधन विकास मंत्रालय की समय-समय पर जारी समीक्षा रिपोर्टों और उच्च स्तरों से जारी वक्तव्यों के अध्ययन से ऐसा प्रतीत होता है कि अधिकांश राज्य सरकारों द्वारा इस अभियान के क्रियान्वयन हेतु अपेक्षित पहल नहीं की जा रही है। उल्लेखनीय है कि सर्व शिक्षा अभियान के समुचित क्रियान्वयन की जिम्मेदारी संबंधित राज्य सरकारों के सुपुर्द की गई है लेकिन खासतौर से उत्तर प्रदेश, दिल्ली, बिहार, उड़ीसा, पंजाब, गोवा और झारखण्ड जैसे राज्यों में राज्य सरकारों का इस योजना के क्रियान्वयन के प्रति रवैया संतोषजनक नहीं रहा है। केन्द्रीय मानव संसाधन विकास मंत्रालय द्वारा जारी ताजा रिपोर्ट के अनुसार देश भर में स्कूल न जाने वाले बच्चों में से बिहार में 46 लाख,

उत्तर प्रदेश में 40 लाख, पश्चिम बंगाल में 30 लाख, उड़ीसा में 20 लाख, असम में 13 लाख, झारखण्ड में 10 लाख, मध्य प्रदेश में 7 लाख और राजस्थान में 8 लाख बच्चे अभी भी स्कूलों से दूर हैं। इसी प्रकार देश भर में स्कूल जाने से वंचित बच्चों में आधे तो उत्तर प्रदेश, बिहार एवं पश्चिम बंगाल के ही हैं। शिक्षा से सर्वाधिक वंचित बच्चों के राज्य बिहार के संदर्भ में मानव संसाधन विकास मंत्रालय की इस रिपोर्ट में मंतव्य रहा है कि इस अभियान के क्रियान्वयन के प्रति राज्य सरकार का रुख अधिक गंभीर नहीं है बल्कि उससे अधिक वहां की स्थानीय संस्थाएं अधिक गंभीर प्रतीत होती हैं। मंत्रालय की नजर में शिक्षकों के अनेक पद खाली होने के कारण भी बिहार में इस योजना का भली-भांति क्रियान्वयन संभव नहीं हो पाया है।

उत्तर प्रदेश के संबंध में केन्द्रीय मानव संसाधन विकास मंत्रालय का स्पष्ट मत रहा है कि वहां अधिकारियों की फटाफट तबादला नीति, हजारों रिक्त पड़े शिक्षकों के पद और बढ़ते शिक्षक-छात्र अनुपात ने इस अभियान के क्रियान्वयन को बुरी तरह प्रभावित किया है। इस संबंध में मंत्रालय द्वारा उत्तर प्रदेश सरकार को प्रेषित एक पत्र के मजमून से यह स्थिति पूर्णतः स्पष्ट हो जाती है जिसमें उत्तर प्रदेश सरकार से अपेक्षा की गई है कि सरकार शिक्षकों के 90 हजार रिक्त पदों के लिए शीघ्र भर्तियां करे जो वर्षों से खाली पड़े हैं क्योंकि इसके चलते राज्य में शिक्षक-छात्र अनुपात 1:80 तक पहुंच गया है जबकि आदर्श स्थिति 1:40 की ही निर्धारित है। उल्लेखनीय है कि उत्तर प्रदेश का शिक्षक-छात्र अनुपात देश में सर्वाधिक है और इसको आदर्श स्थिति में लाने के लिए यहां लगभग 1.5 लाख नए शिक्षकों की नियुक्ति अपरिहार्य होगी लेकिन चिन्तनीय स्थिति यह है कि यहां न तो शिक्षकों की नियुक्ति की कोई समुचित प्रक्रिया ही चल रही है और न ही वैकल्पिक शिक्षा केन्द्रों को खोलने के लिए कोई उत्सुकता दिखाई जा रही है। इस संबंध में एक और विशेष तथ्य यह भी है कि इस अभियान को लागू करते समय प्रदेश सरकार द्वारा दलित बच्चों और विशेष रूप से बालिकाओं पर जोर दिए जाने की बात की गई थी। लेकिन यह विडम्बना ही है कि प्रदेश में स्कूलों से दूर रहे बच्चों में अधिक तादाद इन्हीं वर्गों की है।

उत्तर प्रदेश और बिहार जैसे पिछड़े राज्यों के अतिरिक्त मंत्रालय की नजर में दिल्ली, पंजाब और गोवा जैसे राज्यों में भी इस अभियान के प्रति संबंधित सरकारों की खास प्रतिबद्धता दिखाई नहीं दे रही है। इसीलिए, ऐसे संपन्न और विभिन्न कल्याणकारी योजनाओं के मामले में क्रियाशील रहने वाले राज्यों में भी इस योजना के क्रियान्वयन की स्थिति अच्छी नहीं है। इस अभियान के अन्तर्गत सबसे पहला कार्य जो संबन्धित राज्य सरकार को करना था, वह स्कूल से दूर रह गए बच्चों की संख्या का सर्वेक्षण के माध्यम से सही-सही अन्दाजा लगाना था। यद्यपि अधिकांश राज्यों में घर-घर सर्वेक्षण करवाकर यह अन्दाजा लगा लिया है कि स्कूल से दूर रहे बच्चों की संख्या वहां लगभग कितनी है लेकिन दिल्ली और गोवा में इस प्रकार के प्रारंभिक सर्वेक्षण भी राज्य सरकारों द्वारा अब तक नहीं करवाए गए हैं। विभिन्न योजनाओं के क्रियान्वयन में अग्रणी रहने वाली पंजाब सरकार द्वारा उसको जो भी धनराशि जारी की गई वह उसके द्वारा खर्च ही नहीं की गई। इतना ही नहीं केन्द्र सरकार द्वारा प्रदत्त यह धनराशि उसने क्रियान्वयन समिति को हस्तान्तरित करने में ही एक वर्ष का समय लगा दिया। आन्ध्र प्रदेश, झारखण्ड और पश्चिम बंगाल द्वारा भी जारी धनराशि का ससमय सदुपयोग करने में काफी कोताही बरती गई है। इससे साफतौर पर स्पष्ट हो जाता है कि सर्व शिक्षा अभियान जैसी नितान्त अपरिहार्य और जनोपयोगी महत्वपूर्ण योजना के समुचित और प्रभावी रूप से क्रियान्वयन में अधिकांश राज्यों और विशेष रूप से उत्तर भारत के राज्यों द्वारा रुचि नहीं दिखाई गई और इसलिए वहां इस योजना का प्रभावी क्रियान्वयन नहीं हो पा रहा है। अब, जबकि 93वें संविधान संशोधन द्वारा 6-14 वर्ष आयु-वर्ग के सभी बच्चों को निःशुल्क और अनिवार्य शिक्षा उनका मौलिक अधिकार बना दी गई है तो सभी राज्य सरकारों को अपने यहां सभी बच्चों को शिक्षा प्रदान करने के

संवैधानिक दायित्व के निर्वहन हेतु सर्वशिक्षा अभियान के क्रियान्वयन में विशेष रूप से रुचि लेनी चाहिए तथा वे अपने यहां सभी बच्चों को प्राथमिक शिक्षा की व्यवस्था नहीं किए जाने पर संविधान की अवमानना की दोषी नहीं ठहराई जा सकेंगी।

## उपयोगी सुझाव

सर्व शिक्षा अभियान के क्रियान्वयन की अभी तक की प्रगति पर नजर डालने पर ऐसा प्रतीत होता है कि इस महत्वाकांक्षी अभियान के क्रियान्वित होने पर भी प्राथमिक शिक्षा के सार्वजनीकरण का चिर प्रतीक्षित लक्ष्य इस बार भी निर्धारित समय सीमा अर्थात् वर्ष 2010 तक पूरा किया जाना संभव नहीं हो पाएगा क्योंकि जिस प्रकार से और जिस गति से यह अभियान संचालित हो रहा है तथा पूर्व के भी सभी शिक्षा से संबंधित कार्यक्रम अथवा अन्य विकास की योजनाएं और कार्यक्रम क्रियान्वित हुए हैं या हो रहे हैं, उनके अनुभव हमें इस महत्वपूर्ण अभियान की सफलता सुनिश्चित करने हेतु कुछ अतिरिक्त प्रयास करने और कुछ विशेष व्यवस्थाएं निर्धारित करने के लिए आमंत्रित करते प्रतीत हो रहे हैं। इस हेतु निम्न सुझावों पर विचार किया जाना समीचीन लगता है–

- ☐ सर्व शिक्षा अभियान की सफलता सुनिश्चित करने हेतु आवश्यक है कि जिस उत्साह और भावना के साथ इस अभियान को प्रारम्भ करने की सरकार द्वारा घोषणाएं की जाती रही हैं, इसे पूरा होने तक उसी रूप में बनाए रखा जाए। इसके लिए इस अभियान के प्रति राजनैतिक प्रतिबद्धता पूरी तरह बनाए रखना बहुत जरूरी है। यदि राजनैतिक प्रतिबद्धता को बनाए रखा जा सका तो इस अभियान की सफलता की आशाएं की जा सकती हैं।
- ☐ अभियान की सफलता सुनिश्चित करने हेतु दूसरे स्तर पर प्रशासनिक प्रतिबद्धता होना भी आवश्यक है। प्रशासनिक प्रतिबद्धता बनाए रखने के लिए प्रशासनिक अधिकारियों का इस अभियान के प्रति भावनात्मक लगाव पैदा करने के लिए प्रयत्न किए जाने चाहिए क्योंकि इसके बिना सफलता मिलना सन्देहास्पद रहेगा।
- ☐ हर हालत में देश के प्रत्येक गांव में प्राथमिक विद्यालय की उपलब्धता और उसमें पर्याप्त आवश्यक संसाधन उपलब्ध कराना सुनिश्चित किया जाना चाहिए। हालांकि हर गांव में विद्यालय खोलने हेतु "शिक्षा गारंटी स्कीम" वर्ष 1999 से केन्द्र सरकार द्वारा प्रायोजित योजना के तौर पर संचालित की गई है लेकिन अतिशीघ्र सभी गांवों में पर्याप्त संसाधनों युक्त विद्यालय खोलने हेतु इस तरह के कार्यक्रमों में तेजी लाना जरूरी है, अन्यथा सभी बच्चों को दूर-दूर स्थित प्राथमिक विद्यालयों में जाकर शिक्षा प्राप्त करना संभव नहीं हो पाएगा और इस प्रकार सर्व शिक्षा अभियान सफल होना संभव नहीं होगा।
- ☐ सरकार द्वारा प्राथमिक शिक्षा को कानूनी रूप से अनिवार्य घोषित करने हेतु 93वां संविधान संशोधन पास अवश्य हो गया है लेकिन इसमें ऐसी व्यवस्था भी निर्धारित की जानी चाहिए जिसमें निर्धारित आयु वर्ग के बच्चों को स्कूल भेजने की जिम्मेदारी अभिभावकों की रहे तथा अनुपालन न करने पर कठोर कार्यवाही किए जाने का प्रावधान किया जाए अन्यथा किन्हीं न किन्हीं निहित कारणों से सभी बच्चे स्कूल नहीं जा पाएंगे और सर्व शिक्षा अभियान की सफलता प्रभावित हुए बिना नहीं रहेगी।
- ☐ सभी प्राथमिक विद्यालयों में शिक्षकों की पर्याप्त मात्रा में आपूर्ति प्राथमिकता के तौर पर सुनिश्चित की जानी चाहिए। हमेशा से इस बात को सरकार स्वीकार करती रही है कि विद्यालयों में शिक्षकों की भयंकर कमी है उसे शीघ्र दूर करने की घोषणाएं भी की जाती रही हैं लेकिन यथार्थ यह है कि यह कमी पूरी करना कभी भी संभव नही हो पाया। अतः इस ओर ध्यान दिया जाना चाहिए। इसके अतिरिक्त शिक्षकों से इस अभियान में भरपूर सहयोग करने के लिए पर्याप्त अभिप्रेरणा के साथ-साथ कठोरतापूर्वक दायित्वों के निर्वहन के लिए विवश

किए जाने हेतु आवश्यक व्यवस्थाएं भी निर्धारित की जानी चाहिए।

- आमतौर पर योजनाओं के क्रियान्वयन को वित्तीय संसाधनों की पर्याप्तता और ससमय उनका प्रवाह काफी हद तक प्रभावित करता है। यह अभियान एक 10 वर्षीय लम्बी अवधि की योजना है। अतः इस प्रमुख अभियान की सफलता हेतु आवश्यक वित्तीय संसाधनों का नियन्त्रित और ससमय प्रवाह सुनिश्चित किया जाना चाहिए। जिससे किसी भी स्तर पर आवश्यक वित्तीय संसाधनों की कमी अनुभव किए जाने के कारण आवश्यक व्यवस्थाओं पर दुष्प्रभाव न पड़े।
- अभियान की सफलता हेतु आवश्यक है कि प्रत्येक स्तर पर अनुश्रवण की नियमित व्यावहारिक और प्रभावी व्यवस्था सुनिश्चित की जाए और उसका कठोरता से पालन कराया जाए। इसके अतिरिक्त सभी स्तरों पर संबंधित प्रत्येक कर्मी की जवाबदेही सुनिश्चित किया जाना भी अत्यन्त आवश्यक है।
- इस अभियान के बहाने कम से कम प्राथमिक शिक्षा को व्यावहारिक, रोचक, श्रेयस्कर और उपयोगी बनाने हेतु अतिशीघ्र आवश्यक कदम उठाए जाएं अर्थात् रोचक व्यावहारिक और उपयोगी पाठ्यक्रम का निर्धारण, रुचिपूर्ण पुस्तकें और पाठ्य विधियों का प्रयोग करने के लिए प्रयास किए जाएं ताकि इसकी ग्राह्यता में अभिवृद्धि हो सके। उल्लेखनीय है कि विभिन्न राज्य सरकारों द्वारा अभी तक इस अभियान के अन्तर्गत उठाए गए कदमों को केन्द्रीय मानव संसाधन विकास मंत्रालय द्वारा समुचित नहीं माना गया है।
- वित्तीय संसाधनों की कमी को दृष्टिगत करते हुए यह भी आवश्यक प्रतीत होता है कि प्राथमिक शिक्षा को पूरी तरह निःशुल्क रखा जाना वर्तमान परिप्रेक्ष्य में बिल्कुल जरूरी नहीं है। ऐसे लोग जो इसका खर्च वहन करने में सक्षम हैं, उनके लिए सशुल्क लेकिन समुचित गुणवत्तायुक्त प्राथमिक शिक्षा उपलब्ध कराई जाए तथा गरीब, वंचित और साधन विहीन लोगों के लिए इसे निःशुल्क रखने के साथ-साथ इन्हें स्टेशनरी, यूनीफार्म तथा छात्रवृत्ति आदि की भी वयवस्था कर देनी चाहिए ताकि बच्चों के साथ-साथ उनके अभिभावकों का भी शिक्षा के प्रति पर्याप्त लगाव विकसित हो और तभी इस अभियान में गति लाया जाना भी संभव हो सकेगा।
- अभियान की सफलता हेतु हर स्तर से इसका समुचित प्रचार-प्रसार भी किया जाना अत्यन्त आवश्यक है। साथ ही इस अभियान के नियोजन और कार्यान्वयन के प्रत्येक चरण में चुनी हुई त्रिस्तरीय पंचायतों, स्वयंसेवी संस्थाओं, नागरिक संगठनों आदि की सहभागिता को प्राप्त करने के लिए समुचित व्यवस्था सुनिश्चित की जाए जो केवल कागजों और फाइलों में लिखा-पढ़ी और औपचारिकता मात्र न रहे बल्कि व्यवहार में उसकी परिणति होनी चाहिए।

आशा है कि उपरोक्त सुझावों पर अमल किए जाने से निश्चित रूप से इस अभियान की सफलता के लिए मार्ग प्रशस्त हो सकेगा। इस सम्बंध में यह भी विचारणीय है कि इन सभी सुझावों पर एक साथ और एक समय में अमल किया जाना व्यावहारिक दृष्टि से संभव भले ही न हो लेकिन एक सुनियोजित, सुविचारित और सुनिश्चित योजना के अन्तर्गत अमल में लाए जाने वाले बिन्दुओं और कदमों हेतु एक व्यावहारिक कार्य योजना तैयार कर उसे पूरी निष्ठा, तत्परता और प्रतिबद्धता के साथ लागू करने पर विचार किया जाना चाहिए। ☐☐

**17 ए, इंसाफ नगर कालोनी**
**(हाइटेक इंस्टीट्यूट के पास)**
**सैक्टर-10, इंदिरा नगर**
**लखनऊ, उत्तर प्रदेश**

# +2 स्तर पर कथात्मक गद्य साहित्य की विधाओं– कहानी और उपन्यास शिक्षण अभिगम की व्यूह रचनाएं

☐ जयपाल तरंग

**शिक्षक-विद्यार्थियों का प्रश्नोत्तर संवाद, परिचर्चा और परस्पर विमर्श आयोजित किया जाए। तात्विक विवेचना के अन्तर्गत कथानक, चरित्र-चित्रण, संवाद-योजना, भाषा शैली विषयक पक्षों पर निबन्धात्मक प्रश्नों के उत्तर देने की क्षमता विकसित करें। कहानी के विकास तथा उपन्यास के विकास के संदर्भ में प्रस्तावित कहानीकार/उपन्यासकार के योगदान को समझें और निबन्धात्मक उत्तर देने की योग्यता विकसित करें। कहानी और उपन्यास की समस्याओं अथवा चरित्र विशेष पर कथात्मक गद्य विधा में सृजन करें।**

कथात्मक गद्य साहित्य की विधाओं में कहानी और उपन्यास ही प्रमुख हैं। यद्यपि वर्णन प्रधान कथात्मक विधाओं में आत्मकथा, जीवनी, संस्मरण, रेखाचित्र, रिपोर्ताज, साक्षात्कार आदि भी आते हैं तथापि शिक्षण-अधिगम की व्यूह रचनाओं के संदर्भ में यहां कहानी और उपन्यास को ही विचारणीय विषय बनाया गया है। कहानी लोकप्रिय विधा है। हिन्दी के क्षेत्र में लोककथाओं की वाचिक परम्परा आज भी सक्रिय है। बाल-कथा-कहानियों के अतिरिक्त बोध कथाएं, नीति कथाएं, पशु-पक्षी कथाएं आदि भी प्रचलन में हैं। रामलीला और महाभारत गायकी के कारण पद्यात्मक कथात्मक साहित्य से भी हिन्दी लोक भरपूर है। कथा-कविता, खण्ड काव्य, महाकाव्य आदि कथात्मक पद्य साहित्य की विधाएं हैं। ये विधाएं भी हमारे विचार-विमर्श का विषय नहीं हैं। उच्चतर माध्यमिक +2 स्तर के वैकल्पिक एवं केन्द्रिक पाठ्यक्रम में इन विधाओं का शिक्षण-अधिगम अपेक्षित है।

कथात्मक गद्य साहित्य की विधाओं में कहानी और उपन्यास स्वतन्त्र विधाएं हैं। दोनों में आकार-प्रकार का ही अन्तर नहीं है बल्कि जीवन के कथात्मक सरोकार की भिन्नता भी है। कहानी जीवन के किसी एक प्रसंग की गद्य में समग्र कथात्मक अभिव्यक्ति होती है। उपन्यास जीवन की विराट और व्यापक झांकी प्रस्तुत करता है। जीवन को अगर गुलाब का पौधा मान लें तो अंकुर, कली, खिलखिलाता गुलाब, कांटों में खिला गुलाब, मुरझाया गुलाब आदि का कथात्मक विधा में वर्णन करें तो वह कहानी कहलाएगी। अंकुरण से लेकर फूल तक के विकास की कथात्मक अभिव्यक्ति उपन्यास कहलाएगा अर्थात् पतझड़, बसंत, गर्मी और सर्दी, आंधी-तूफान आदि के अनेक प्रसंगों में वर्णित उपन्यास कहलाएगा।

कथात्मक गद्य-साहित्य की विधाओं की अपनी रचनात्मक विशेषताएं होती हैं। वस्तुतः कथात्मकता के तत्वों पर ही विधागत रचनात्मकता निर्भर करती है। इन तत्वों का परिचय इन विधाओं के अध्ययन-अध्यापन की दृष्टि से महत्वपूर्ण है। यहां कहानी/उपन्यास के तत्वों का विवरण इसी आशय से दिया जा रहा है। ध्यान रहे कि कथात्मक गद्य साहित्य की विधाओं—कहानी और उपन्यास— के सभी तत्व अनिवार्यतः इन रचनाओं में अपेक्षित नहीं होते, लेकिन इन सभी तत्वों का ज्ञान

और उनकी पहचान कहानी और उपन्यास की रचनाओं को समझने-समझाने के लिए अनिवार्य है। कथात्मक गद्य-साहित्य की विधाओं के सर्वमान्य तत्व हैं–

- ☐ कथानक/कथावस्तु
- ☐ पात्र-योजना/चरित्र-चित्रण
- ☐ देशकाल/वातावरण
- ☐ संवाद योजना/कथोपकथन
- ☐ भाषा और शैली
- ☐ उद्देश्य
- ☐ शीर्षक

## कथानक/कथावस्तु

कथात्मक गद्य विधाओं– कहानी/उपन्यास का महत्वपूर्ण तत्व कथानक है। कथानक ही इन विधाओं का आधार तत्व है। प्रारम्भ से अन्त तक कही गई कहानी/ उपन्यास ही कथानक है। कथानक पात्रों, घटनाओं, परिस्थितियों, समस्याओं, मनोदशा और अन्तर्द्वन्द्व द्वारा अभिव्यक्त होता है। कथानक के विकास का क्रम-संगठन भी महत्वपूर्ण होता है। कतिपय विद्वान नाटक की भांति कथानक के विकास में पांच बिन्दुओं का उल्लेख करते हैं।

● आरम्भ, ● प्रयत्न, ● प्राप्त्याशा, ● नियताप्ति और ● फलागम। कई विद्वान केवल तीन बिन्दुओं की वकालत करते हैं, उनके अनुसार ● आरम्भ, ● प्रयत्न और ● फलागम। वस्तुतः कथानक के विकास में कौतूहल, जिज्ञासा, रोचकता, विश्वसनीयता, मौलिकता और यथार्थ जीवन की प्रासंगिकता निहित होती है।

साहित्य में कथात्मक गद्य की विधाओं का विषय के आधार पर भी वर्गीकरण किया जाता है। वह भी कथानक की बुनियाद पर निर्भर होता है। जीवन के विविध प्रसंग कथात्मक गद्य विधाओं के विषय होते हैं, यथा–व्यक्ति, समाज, संस्कृति, इतिहास, धर्म, राजनीति आदि से विषय उठाए जा सकते हैं। जिस विषय का कथानक होता है उसी को कथात्मक गद्य का आधार माना जाता है। प्रेमचन्द के उपन्यास निर्मला का कथानक समाज की समस्या–दहेज, अनमेल विवाह आदि पर आधारित है। अतः निर्मला सामाजिक उपन्यास है। वृन्दावन लाल वर्मा का उपन्यास "झांसी की रानी" का कथानक इतिहास से लिया गया है अतः वह ऐतिहासिक उपन्यास है। अमरनाथ की कहानी "प्रायश्चित" अन्धविश्वास के कथानक पर टिकी है। अन्धविश्वास सामाजिक-सांस्कृतिक विषय है अतः यह एक सामाजिक कहानी है। कहने की आवश्यकता नहीं कि कथानक का प्रकार ही कहानी का वर्ग निश्चित करता है।

शिक्षण-अधिगम की दृष्टि से कथानक का विषय, क्रमिक विकास और कथानक के गुण जैसे रोचकता, *जिज्ञासा, कौतूहल, मौलिकता, सामाजिक-सांस्कृतिक अथवा* वैयक्तिक संदर्भ विशेष कहानी अथवा विशेष उपन्यास के विषय में सोदाहरण स्पष्ट किया जाना अपेक्षित है।

## पात्र-योजना/चरित्र-चित्रण

कथात्मक साहित्य की विधाओं का पात्र-योजना/चरित्र-चित्रण भी महत्वपूर्ण तत्व है। पात्र/पात्रों के बिना किसी कहानी/उपन्यास की रचना संभव नहीं है। कम पात्रों की योजना कहानी की जरूरत है। अधिक पात्रों की संभावना उपन्यास की मांग है। इस रचनागत विशेषता की कलात्मक सृष्टि दोनों विधाओं में कथा की जीवन्तता और जीवन की समग्र झांकी प्रस्तुत करने में सहायक सिद्ध होती है। परिस्थितियों और परिणामों के मध्य यथार्थ का परिचय और आदर्श का बोध कराने में चरित्र-चित्रण ही सफल होता है। चरित्र-चित्रण में प्रत्यक्ष कथन की अपेक्षा परोक्ष वर्णन और संवादात्मक अभिव्यक्ति ही अपेक्षित होती है। प्रत्यक्ष गुण-दोष प्रायः चरित्र-चित्रण की कला को विकृत कर देते हैं। कहानी विशेष या उपन्यास विशेष के संदर्भ में पात्रों की योजना, प्रतिनिधित्व और प्रकार, चरित्र-चित्रण से पूर्णतः परिचित हो जाना चाहिए। इससे शिक्षण-अधिगम प्रभावी बन जाता है।

## देशकाल/वातावरण

कथात्मक साहित्य की विधाओं– कहानी, उपन्यास– के समग्र बोध, कलात्मक अभिव्यक्ति सहज सृजन-संप्रेषण एवं सराहना के लिए देशकाल/वातावरण के तत्व का अनिवार्यतः महत्व है। भाषा और शैली का संप्रेषण उसकी

संस्कृति की छाया व सीमा में सिद्ध होता है। शब्द अर्थ बोध भी तभी संभव होता है। किसी अंग्रेज का उसकी वेष-भूषा में हिन्दी क्षेत्र के किसी खेत में हल चलाना दिखाकर वर्णित कथा देशकाल के विरुद्ध है। देशकाल के अन्तर्गत समय, स्थान और परिस्थितियों का संकलन-समन्वय ही कथानक को सजीव बनाता है। इसे ही संकलन-त्रय भी कहा जाता है। सांस्कृतिक यथार्थ, आदर्श की परिधि में ही कथात्मक साहित्य की विधा सम्पन्न होती है।

समय, स्थान और सांस्कृतिक वातावरण की कसौटी पर खरी न उतरने वाली कथात्मक रचनाएं हिन्दी कथा साहित्य में स्थान नहीं पा सकतीं। अतः शिक्षण-अधिगम की दृष्टि से किसी कहानी विशेष अथवा उपन्यास विशेष के देशकाल/वातावरण का सुस्पष्ट ज्ञान और विवेचन अपेक्षित है।

## संवाद योजना

संवाद योजना भी कथात्मक गद्य विधाओं का तत्व है। यद्यपि कथात्मक गद्य रचनाओं में संवाद-योजना अनिवार्य तत्व नहीं है। कई कथात्मक रचनाएं संवाद विहीन भी हैं और सृजन संभावनाएं अनन्त हैं। संवाद-योजना के अन्तर्गत रचना में इस तत्व की उपस्थिति कथानक को सजीव और विश्वसनीय बनाने में सहायक होती है। प्रेमचन्द की कहानी 'शतरंज के खिलाड़ी' इतनी संवाद प्रधान है कि यदि उसमें रंगकर्मी निर्देश जोड़ दें तो वह नाटक बन जाए। वस्तुतः संवाद पात्रों की वास्तविक और चारित्रिक विशेषताओं को प्रमाणिक बना देते हैं। कथानक में रोचकता, स्वाभाविकता और गति के साथ प्रभाव रचने का कार्य संवाद योजना से सहज संभव हो जाता है। संवाद का सरल, सुबोध और संक्षिप्त होना उन विधाओं के लिए आवश्यक है। कहानी विशेष/उपन्यास विशेष के संदर्भ में संवादों की पहचान और उसके तात्विक कार्यों का विश्लेषण इन कृतियों के शिक्षण-अधिगम के लिए महत्वपूर्ण और उपयोगी होता है। पात्रों के अंतर्द्वंद्व भी संवाद-संभव हैं।

## भाषा और शैली

भाषा के तत्व को समझाने के लिए केवल भाषा का सरल-सुबोध होना ही सार्थक नहीं है। पात्रानुकूल भाषा प्रयोग हिन्दी भाषा की संप्रेषण शक्ति है। मौलवी साहब और पंडित जी के पात्रानुकूल भाषा-प्रयोग हिन्दी का सौन्दर्य है। उन्हें कठिन भाषा नहीं कहा जा सकता। कथानक में किसी विषय का गंभीर संदर्भ भी विषय प्रधान भाषा की आवश्यकता महसूसता है। विषय प्रधान भाषा भी कठिन नहीं कही जा सकती। भाषा की सरलता और सहजता की परख-पहचान भी शिक्षण-अधिगम की दृष्टि से उपयोगी और लाभप्रद है।

बोली के तत्व को भाषा के साथ ही मिलाकर विचार करना सटीक है। भाषा से ही शैली की सजावट होती है। प्रस्तुति की दृष्टि से कथात्मक गद्य की तीन शैलियों को समझ लेना चाहिए।

- ☐ उत्तम पुरुष प्रधान शैली
- ☐ अन्य पुरुष प्रधान शैली
- ☐ संवाद शैली

☐ उत्तम पुरुष प्रधान शैली, मेरी कहानी मेरी जवानी होती है। जैसे जिन दिनों में जयपुर राज्य का सम्राट था उन दिनों की बात है। 'मैं' के माध्यम से कहानी/उपन्यास का कथानक वर्णित होता है, यही उत्तम प्रधान शैली कहलाती है।

☐ अन्य पुरुष प्रधान शैली को एतिहासिक शैली भी कहा जाता है। इसमें कहानी विशेष या उपन्यास विशेष अन्य पुरुष द्वारा कहा जाता है। जैसे उन दिनों जयपुर में सम्राट शमशेर सिंह राज्य करते थे। उन्होंने......

☐ संवाद शैली में कथानक का प्रारम्भ और विस्तार संवादों में बना रहता है जैसे प्रेमचन्द की 'शतरंज के खिलाड़ी' अथवा जैसे तुम मुझ कहानीकार को कहां ले आए? क्षमा करना गुरुदेव यह जयपुर है। क्या कहा—जयपुर। जी, गुरुदेव सम्राट शमशेर सिंह की राजधानी जयपुर। अच्छा यह कहो...।

कथात्मक गद्य विधाओं में मुहावरेदार, नाटकीय, चित्रात्मक, अलंकारयुक्त काव्यात्मक, पत्रात्मक और डायरी

शैली के तत्व भी मिलते हैं। इनके अतिरिक्त कथात्मक शैली में प्रवाह और प्रभाव भी कारगर होते हैं। कथात्मक गद्य विधा में पठन/कथन सरसता, निर्बाध गति प्रवाह और सहज बोधगम्यता के साथ अपने निकटस्थ अनुभव से उद्बुद्ध प्रसंग और पात्रों की रचनात्मक प्रभावोत्पादकता शैली के प्रभाव गुण को द्योतित करती है। अतः किसी विशेष उपन्यास के संदर्भ में भाषा और शैली की परख-पहचान शिक्षण-अधिगम व्यूह रचनाओं को संवारने में सहायक होती है।

### उद्देश्य

सोद्देश्यता, कथात्मक गद्य विधाओं का प्रमुख तत्व है। उद्देश्य विहीनता पर वाद-विवाद संभव है। कला के लिए वकालत करने वालों की भी कमी नहीं है, किन्तु सार्थकता और प्रासंगिकता का तकाजा है कि हिन्दी साहित्य की कथात्मक गद्य विधाओं में उद्देश्य की अनुपस्थिति उनका शुभ लक्षण नहीं है। कथात्मक रचना के प्रभाव, शिक्षा और उद्घाटित सत्य/समस्या के समाधान में उद्देश्य निहित होता है। उद्देश्य का तात्विक दर्शन शिक्षण-अधिगम को धारदार बना देता है।

### शीर्षक

शीर्षक कथात्मक गद्य विधाओं का अनिवार्य तत्व है। अच्छा और उपयोगी शीर्षक उसके कथानक/उद्देश्य/पात्र का प्रभावी बिन्दु होता है। संक्षिप्तता, अर्थप्रेरक, जिज्ञासा और कौतूहल शीर्षक की विशेषताएं हैं। यह भी शिक्षण-अधिगम के लिए महत्वपूर्ण है।

कथात्मक गद्य साहित्य की विधाएं, कहानी और उपन्यास, का पाठ्यक्रम की दृष्टि से समझ लेना भी आवश्यक है। कहानी की पाठ्यक्रम में दोहरी व्यवस्था होती है। पाठ्यपुस्तक के संकलन में कहानी होती है। किसी पूरक/सहायक पुस्तक में कहानी संगृहीत हो, संभव है। शिक्षण-अभिगम की दृष्टि से उसकी व्यूह रचनाएं अलग-अलग प्रकार की होती हैं। रही उपन्यास की बात वह तो प्रायः सहायक/पूरक पुस्तक के रूप में ही पाठ्यक्रम में प्रस्तावित होता है। इन रचनाओं के शैक्षणिक उद्देश्य का विवरण शिक्षण-अभिगम की दृष्टि से अधिक लाभप्रद है। अतः कथात्मक विधाओं के तात्विक विवेचन के उपरान्त उनके शैक्षणिक उद्देश्यों की चर्चा यहां की जा रही है।

### कथात्मक गद्य साहित्य की विधा कहानी–शैक्षणिक उद्देश्य

सामान्य उद्देश्यों की चर्चा न करके हम यहां विशिष्ट उद्देश्यों तक सीमित रहेंगे। उनका विवरण शिक्षार्थी केन्द्रित और अपेक्षित योग्यता आधारित है। इस विवरण से शिक्षण-अधिगम और मूल्यांकन/परीक्षण संभव होता है।

**पाठ्यपुस्तक में संकलित कहानी – शैक्षणिक उद्देश्य**

| उद्देश्य– | उद्देश्य कथन |
|---|---|
| | विद्यार्थी– |
| ज्ञान– | • कहानी की कलात्मक अभिव्यक्ति का प्रदर्शन कर सकेंगे। |
| बोध– | • कहानी संबंधी तत्वों के विषय में अपने विचार प्रकट कर सकेंगे। |
| बोध– | • कहानी की तात्विक विवेचना कर सकेंगे। |
| अनुप्रयोग– | • कहानी के कथानक का बदल, विस्तार और अभिनवीकरण में मौलिक संभावनाओं का उल्लेख कर सकेंगे। |
| | • रचनाकार की जीवनी, साहित्यिक योगदान और रचनाओं की विशेषताएं बता सकेंगे। |
| सृजनात्मक | • संबंधित समस्या पर नई कहानी की रचना कर सकेंगे। |

**सहायक पुस्तक में संकलित कहानी–शैक्षणिक उद्देश्य**

| उद्देश्य | उद्देश्य कथन |
|---|---|
| | विद्यार्थी– |
| ज्ञान– | • पठन गति और पठन बोध में तीव्रता का परिचय दे सकेंगे। |
| ज्ञान– | • पात्रों का परिचय, कथानक, चरित्र-चित्रण संबंधी निबन्धात्मक |

प्रश्नों के उत्तर दे सकेंगे।

बोध— • कहानी का तात्विक वर्णन कर सकेंगे।

अनुप्रयोग— • कहानी के विकास पर प्रकाश डाल सकेंगे।

**सहायक पुस्तक में उपन्यास – शैक्षणिक उद्देश्य**

| उद्देश्य | उद्देश्य कथन |
|---|---|
| | विद्यार्थी |
| ज्ञान— | • तीव्र गति से मौन पाठ कर सकेंगे। |
| | • पूर्व निर्देशित प्रश्नों के उत्तर दे सकेंगे। |
| बोध— | • कक्षा में उपन्यास, विशेष तत्वों संबंधी प्रश्नों के उत्तर/टिप्पणी दे सकेंगे। |
| बोध— | • समग्र उपन्यास का तात्विक विवेचन कर सकेंगे। |
| योग्यता विस्तार | • उपन्यास के विकास और उपन्यासकार के योगदान पर निबन्धात्मक प्रश्नों का उत्तर दे सकेंगे। |
| अनुप्रयोग— | • उपन्यास की घटना/चरित्र/समस्या के आधार पर लघु उपन्यास की मौलिक रचना कर सकेंगे। |

## कथात्मक गद्य विधा कहानी शिक्षण-अधिगम व्यूह रचनाएं

प्रस्तावित कहानी के अध्ययन-अध्यापन में प्रयुक्त युक्तियां, विधियां और नवाचार कक्षा-शिक्षण में उपयोगी होते हैं। इन्हें ही शिक्षण-अधिगम की व्यूह रचनाएं भी कहा जाता है।

कहानी मात्र छपित गद्यात्मक वर्णन नहीं है। वह भाषा-शैली में प्रस्तुत कथात्मक कला की प्रदर्शन प्रस्तुति है। कहानी कथन की एक लय, संवादों की सजीव अदायगी, कथानक की प्रवाहपूर्ण और प्रभावपूर्ण प्रस्तुति कहानी के आदर्श पाठ के लिए आवश्यक है। पाठ्यपुस्तक में कहानी के उन अंशों को सावधानी से चयन किया जाता है जिनमें प्रदर्शन प्रस्तुति की अपेक्षा होती है। कथन, संवाद, कथानक विकास, गंभीर परिवर्तन आदि की प्रभावी प्रदर्शन कला के आधार पर आदर्श वाचन से कथन अभिनय किया जाता है। उसी अंश की मौखिक प्रस्तुति विद्यार्थियों से अपेक्षित होती है।

कठिन शब्दों के अर्थ और टिप्पणियां श्यामपट की सहायता से की जाती हैं। समग्र कहानी के पठन-प्रदर्शन-अभिनय अभ्यास के बाद ज्ञान, बोध, अनुप्रयोग के प्रश्नों को कथा-विमर्श, परिचर्चा, परिसंवाद के द्वारा निर्देशित पद्धति के अनुसार संयोजित किया जाता है। मौखिक प्रश्नोत्तर अभ्यास के उपरान्त लिखित अभ्यास के लिए निबन्धात्मक प्रश्न गृहकार्य में दिए जाते हैं। यहां व्यूह रचनाओं की बारीकियों को विस्तार से समझाने का प्रयास किया गया है।

कहानी के शैक्षणिक उद्देश्यों की पूर्ति के लिए वर्ण प्रधान कथात्मक गद्य सामग्री की आवश्यकता पड़ती है। कहानी मात्र छपित गद्य-वस्तु नहीं है, वह कहानी है अर्थात् कहने की कला की प्रदर्शनपरक कला प्रस्तुति। वह कहानीपन क्या है जो कहानी को अन्य विधा-वस्तुओं से भिन्न मानता है? कथात्मक प्रस्तुति वह प्रदर्शन कला है जिसके अन्तर्गत कहानी विशेष में मुखरता-पात्रानुसार कथन, विषयानुसार कथन परिस्थितिजन्य कथन, संवाद-कथन, घटना-वर्णन कथन, भावानुसार कथन, विचारानुसार कथन आदि भंगिमाएं निहित होती हैं। कथन के इन्द्रधनुषी समन्वय में कहानी-प्रदर्शन कला निहित है। अपने आप और अधिक स्पष्ट करने के लिए प्रेमचन्द की कहानियों में प्रायः पंडित जी, मौलवी साहब और नौकर नाटकीय संवादों में तत्समी अनुतान, उर्दू का लहजा और आंचलिक भाषा की मधुरिमा रहती है। यदि कहानी के कथन में अनुतान की इन बारीकियों को प्रदर्शित नहीं किया गया तो कहानी का पूर्णरूपेण संप्रेषण ही बाधित हो जाएगा।

**वाचन-शिक्षण अभिगम**— कहानी के प्रदर्शन में कभी-कभार आयु-वर्ग का ध्वनि प्रभाव भी कारगर होता है। बुजुर्ग के बोल, युवा के मुखर संवाद से अलग होते हैं। नवयुवती की मधुरवाणी यदि सपाट अथवा कर्कश ध्वनि में व्यक्त हुई तो उसका प्रवाह और प्रभाव दोनों

की किरकिरी हो जाएगी। अतः कहानी कथन की प्रदर्शन कला को प्रभावशाली बनाने के लिए शिक्षण-अधिगम में विशेष कथन अभ्यास की आवश्यकता है, उसमें निम्नलिखित महत्वपूर्ण हैं–

- ☐ आदर्श वाचन के लिए अंश-चयन और वाचन अभ्यास।
- ☐ अनुकरण वाचन के लिए विद्यार्थियों का चयन उत्तम वाचन क्षमता से। वाचन क्षमता वाले छात्र/छात्रों द्वारा कहानी की पाठ्यपुस्तक के दत्तकार्य के रूप में हो।
- ☐ मौन वाचन के लिए निर्देशित प्रबन्ध और बोध-प्रश्न के साथ कक्षा-शिक्षण पूर्ण कार्य करें।

कहानी की संप्रेषणीयता सुनिश्चित करने के लिए कठिन शब्द या संदर्भों का स्पष्टीकरण वाचन-अभ्यास से पूर्व ही श्यामपट या अन्य सरल युक्ति से कर देना चाहिए।

**कहानी अवबोधन शिक्षण-अधिगम**– कहानी के अवबोधन के लिए प्रश्नोत्तर विधि, टिप्पणी, कथन और समस्या-उल्लेख और समाधान प्रस्तुति के लिए विद्यार्थियों से निर्देशित अभ्यास कराए जा सकते हैं। प्रश्नों की मांग विद्यार्थियों से भी विकसित अनुप्रयोग शिक्षण-अधिगम के कार्य करें। पूछताछ विधि से अभ्यास कराए जा सकते हैं।

कहानी की आंशिक उद्भावनाओं, घटनाओं मनोभावनाओं के विकास वर्णनों के आलोक में निर्देशित प्रकरणों से भिन्न कथात्मक वर्णन के अनुप्रयोग संभव हैं। अभ्यास भी लाभप्रद होंगे। इससे अन्य सृजनात्मक वर्णन के आधार भी खोजे जा सकते हैं।

**तात्विक विश्लेषण शिक्षण-अधिगम**– कहानी विश्लेषण विवेचन के उद्देश्य की पूर्ति के लिए कहानी के तत्वों के आधार पर कहानी समीक्षा चर्चा आयोजित की जा सकती है, जिसका परिणाम कहानी का तात्विक विवेचन हो सकता है। शिक्षक समीक्षा चर्चा की प्रक्रिया में सूत्रधार और टिप्पणीकार की भूमिका निभाएगा। चर्चा में भागीदारी अधिकांशतः विद्यार्थियों की रहेगी।

**मूल्यांकन शिक्षण-अधिगम**– कक्षा शिक्षण-अधिगम की प्रक्रिया में कहानी के अवबोधन, अनुप्रयोग, विश्लेषण के साथ ही मूल्यांकन का विकासशील प्रयोग किया जाता है। प्रत्येक प्रश्न के समाधान हेतु प्रस्तुत समस्या के उत्तर और समाधान कक्षा-शिक्षण के सतत् मूल्यांकन का हिस्सा हैं।

मूल्यांकन शिक्षण-अधिगम में पाठ्यक्रम निर्देशित मूल्यांकन के अन्तर्गत प्रश्न रचना और प्रश्नोत्तरों की जांच-पड़ताल और निदान-उपचार की योजनाएं शामिल हैं।

| | |
|---|---|
| व्याख्यापरक प्रश्न | • कथानक की विशेषताएं सोदाहरण बताइए?<br>• शीर्षक के औचित्य पर प्रकाश डालिए?<br>• अमुक के चरित्र की विशेषताएं बताइए? |
| समीक्षापरक प्रश्न | • कहानी/उपन्यास की तात्विक विवेचना कीजिए?<br>• अमुक का चरित्र-चित्रण कीजिए?<br>• कहानी/उपन्यास की भाषा शैली पर अपने विचार प्रकट कीजिए?<br>• कहानी/उपन्यास अपने उद्देश्य में कहां तक सफल रहे हैं? |
| अनुप्रयोग | • वर्णानात्मक लेखन के मूल्यांकन के लिए कहानी की किसी परिस्थिति में परिवर्तन करके कथात्मक वर्ण के लिए प्रश्न रचना। |

सहायक पुस्तक के रूप में कथात्मक विधा उपन्यास के शैक्षणिक उद्देश्यों को यहां कहा गया है–

| उद्देश्य | उद्देश्य कथन |
|---|---|
| | विद्यार्थी |
| ज्ञान | • उपन्यास का रुचि के साथ तीव्र गति के साथ मौन पाठ कर सकेंगे।<br>• निर्देशित कार्य के आधार पर कक्षा में प्रश्नोत्तर दे सकेंगे।<br>• निर्देशित कार्य के आधार पर कथानक |

को समझ सकेंगे।

बोध
- निर्देशित कार्य के विषय पर विचार प्रकट कर सकेंगे।
- समग्र उपन्यास का तात्विक विवेचन कर सकेंगे।

अनुप्रयोग
- उपन्यास की रचनागत विशेषताओं का उल्लेख कर सकेंगे।
- उपन्यास और उपन्यासकार के महत्व को स्पष्ट कर सकेंगे।

सृजनात्मक
- उपन्यास की घटना या चरित्र के आधार पर सृजनात्मक लघुकथा लिख सकेंगे।

**सहायक पुस्तक में संकलित कहानी और प्रस्तावित उपन्यास शिक्षण-अधिगम व्यूह रचनाएं—** यह पाठ्य-सामग्री घर पर स्वाध्याय और मौन पाठ के द्वारा अर्थग्रहण के उद्देश्य से प्रस्तावित की जाती है। इसके लिए निर्देशित शिक्षण-अधिगम व्यूह रचनाएं प्रयुक्त की जाती हैं। उनके सविस्तार विवरण में न जाकर उन निर्देशों का उल्लेख किया गया है जिनका उपयुक्त निर्देश शिक्षक कक्षा में अध्ययन पूर्व विद्यार्थियों को देते हैं।

अमुक कहानी अथवा उपन्यास को तीव्र गति से उसे समझते हुए मौन पाठ करते हैं। समझते हुए मौन पाठ ही स्वाध्याय कहलाता है। अतः सब विद्यार्थी... कहानी तथा.......उपन्यास का स्वाध्याय करें।

## कहानी/उपन्यास स्वाध्याय शिक्षण अधिगम

स्वाध्याय के समय ध्यान देने योग्य बिन्दुओं का प्रयोग नोट बनाने के लिए भी काम में लाया जा सकता है।

- ☐ व्याख्यापरक उक्तियों और अंशों का चयन और व्याख्या लेखन। उपन्यास में जो उक्तियां व्याख्या की दृष्टि से महत्वपूर्ण हैं उन्हें लिखें और उनकी व्याख्या भी तैयार करें। शिक्षकों से सहायता/परामर्श लें।
- ☐ पात्रों का परिचय और उनके चरित्र की विशेषताओं को नोट करने का स्वाध्याय करें।
- ☐ कठिन शब्द, संदर्भ या टिप्पणी आदि की जानकारी के लिए शब्द-कोश, साहित्य-कोश तथा शिक्षक-परामर्श का लाभ उठाएं।
- ☐ कहानी और समग्र उपन्यास के स्वाध्याय के बाद उनके तत्वों पर सामान्य टिप्पणियां नोट करें।
- ☐ शिक्षकों द्वारा स्वाध्याय पूर्व निर्देश और प्रश्नों के उत्तर तैयार करें।
- ☐ शिक्षक स्वाध्याय पूर्व बोध प्रश्न और सहायक परामर्श नोट करा दें।

## निर्देशित स्वाध्याय अवधि की समाप्ति के बाद कक्षा शिक्षण-अधिगम

शिक्षक-विद्यार्थियों का प्रश्नोत्तर संवाद, परिचर्चा और परस्पर विमर्श आयोजित किया जाए। तात्विक विवेचना के अन्तर्गत कथानक, चरित्र-चित्रण, संवाद योजना, भाषा शैली विषयक पक्षों पर निबन्धात्मक प्रश्नों के उत्तर देने की क्षमता विकसित करें।

कहानी के विकास तथा उपन्यास के विकास के संदर्भ में प्रस्तावित कहानीकार/उपन्यासकार के योगदान को समझें और निबन्धात्मक उत्तर देने की योग्यता विकसित करें। कहानी और उपन्यास की समस्याओं अथवा चरित्र विशेष पर कथात्मक गद्य विधा में सृजन करें।

कथात्मक गद्य साहित्य की विधाओं कहानी और उपन्यास की शिक्षण-अधिगम व्यूह रचनाओं के अध्ययन से शिक्षण-अधिगम को प्रभावी ढंग से विकसित किया जा सकता है। इन सुझावों के आलोक में +2 स्तर पर विद्यार्थियों की संप्राप्ति में गुणात्मक अभिवृद्धि के लिए और कुछ नया भी किया जा सकता है। ☐☐

**H-2/53, महावीर एंक्लेव**
**नई दिल्ली**

# अध्यापक शिक्षा के पाठ्यक्रम में मूल्यपरक शिक्षा का स्वरूप

❑ जितेन्द्र कुमार लोढ़ा

**जब अध्यापक शिक्षा के पाठ्यक्रम में मूल्यपरक शिक्षा के स्वरूप की चर्चा हो तथा सेवारत शिक्षा का प्रसंग नहीं लिया जाए तो यह एक प्रकार की बेमानी होगी। सेवारत शिक्षकों को मूल्यपरक शिक्षा का ज्ञान व समाज की आवश्यकता के आधार पर मूल्यों के विकास व उसकी स्थापना का प्रशिक्षण देने का उत्तरदायित्व प्रथम दृष्टि में ही अध्यापक शिक्षा संस्थानों का है। इस दृष्टि से सेवारत शिक्षकों को उनके शिक्षा पंचांग की सुविधा के आधार पर मूल्यपरक शिक्षा आधारित शिविर आयोजित किए जाएं जिनमें उनको नवीन मूल्यों की जानकारी, मूल्य निर्माण प्रक्रिया, अवधारणाओं की जानकारी, मूल्यपरक शिक्षा की नवीन विधियों की जानकारी, शाश्वत मूल्यों की स्थापना व सुरक्षा की विधियों व कौशलों की जानकारी, मूल्यपरक शिक्षा प्रदान करने के व्यावहारिक सूत्रों की जानकारी, मूल्यपरक शिक्षा के प्रभाव को मापने के सूत्रों व विधियों की जानकारी, मूल्यपरक शिक्षा से जुड़ी पाठ्य-सहगामी क्रियाओं की जानकारी कराई जाए ताकि सेवारत शिक्षक वर्तमान शिक्षा को राष्ट्र व समाज की आशाओं व आकांक्षाओं के अनुकूल बना सके।**

एक सामान्य-सा तथ्य है कि बाजार या राष्ट्र में किसी वस्तु की कमी या मांग बढ़ जाती है तो उस देश के उत्पादन संस्थानों की तरफ झांका जाता है। किसी भी उत्पादन संस्थान की उपादेयता राष्ट्र व जनता की आशाओं, आवश्यकताओं तथा आंकाक्षाओं पर खरा उतरने से होती है। यदि किसी देश के उत्पादन संस्थानों व उस देश की सामाजिक आवश्यकताओं में तालमेल नहीं होता तो उन उत्पादन संस्थानों की सार्थकता व भविष्य पर प्रश्न चिन्ह लग जाता है चाहे वे उत्पादन संस्थान किसी भी क्षेत्र के क्यों न हों?

उपर्युक्त मूल्यांकन के मापदण्ड को अक्षरशः अध्यापक शिक्षा पर लिया जाता है तो हम कह सकेंगे कि यदि अध्यापक शिक्षा संस्थानों का निर्गत समाज अर्थात् राष्ट्र की आशाओं, आवश्यकताओं व आकांक्षाओं के आधार पर नहीं होगा तो उनकी सार्थकता पर तो प्रश्न चिन्ह लगेगा ही, साथ ही साथ उस समाज या राष्ट्र के सभी प्रकार के उत्पादन संस्थानों की जड़ें कमजोर हो जाएंगी। किसी भी राष्ट्र के सर्वांगीण विकास की दृष्टि से उस राष्ट्र के शैक्षिक संस्थानों का अत्यधिक महत्व होता है तथा राष्ट्र के शैक्षिक संस्थान गुणात्मक व विकासात्मक दृष्टि से निर्भर करते हैं, अध्यापक शिक्षा संस्थानों पर। सरल रूप में कहा जाए कि अध्यापक शिक्षा संस्थान वे कारखाने हैं, जो राष्ट्र की शैक्षिक आवश्यकताओं की आपूर्ति करते हैं। अध्यापक शिक्षा संस्थानों को राष्ट्र की परिस्थितियों व परिवर्तनों को देखकर राष्ट्र की आशाओं रूपी मांग पर अपने शैक्षिक उत्पाद अर्थात् अध्यापक तैयार करने होते हैं। इस दृष्टि से यह तथ्य स्पष्ट है कि जब किसी राष्ट्र को अपनी बदलती हुई परिस्थितियों, राष्ट्र में होने वाले सम्यक् एवं असम्यक् परिवर्तनों को देखकर अपनी शैक्षिक नीति अर्थात् शैक्षिक

ढ़ांचा तैयार करना होता है, यह उस राष्ट्र की शैक्षिक मांग होती है। इसी शैक्षिक मांग के आधार पर अध्यापक शिक्षा संस्थानों को अपना उत्पाद व अनुसंधानात्मक प्रवृतियों को रखना होता है।

आज विश्व भर में भयंकर अशान्ति और भय व्याप्त है। अनाचार, अन्याय, हिंसा, अनैतिकता तथा धन की पूजा का ताण्डव नृत्य हो रहा है। भारत में भी आज भ्रष्टाचार, अन्याय, हिंसा, कुत्सित धर्मान्धता, अपराध के साथ-साथ सभी क्षेत्रों में मानव-मूल्यों का अवमूल्यन हो रहा है। आज ऐसा प्रतीत होता है कि मनुष्य जंगली पशुओं से भी नीचे गिरता जा रहा है तथा वह अपनी लोभ, हिंसा एवं स्वार्थपरता की भावनाओं से एक-दूसरे को नष्ट कर देगा। ईश्वर तथा समाज का भय तथा सदाचार की मर्यादाएं आज मानव व्यवहार को नियंत्रित नहीं कर पा रही हैं। जहां एक ओर मानव ने विज्ञान एवं टैक्नोलॉजी के क्षेत्र में उन्नति की है, वहीं दूसरी ओर मानव के विचार, आदर्श और कार्य इतने गन्दे और भयंकर हो गए हैं कि सम्पूर्ण मानव जाति के नष्ट और पतित होने का भय पैदा हो गया है। इस प्रकार आज लगभग संसार के सभी देशों के सामने भयंकर मूल्य संकट खड़ा हो गया है। इस मूल्य संकट की स्थिति को विभिन्न विचारकों ने बहुत ही मार्मिक एवं यथार्थता से चित्रित किया है, जिसकी एक बानगी देखिए—

"आजकल भाषण की शूरवीरता बढ़ी है
कर्म की शूरवीरता घटी है
जीवन झूठे गर्वों से बोझिल हो गया है
धन हमारा भगवान बन गया है
घमण्ड हमारा धर्म बन गया है
बुद्धि की गद्दी पर स्वार्थ बैठा है
अहंकारिता हमारा फैशन बन गया है
लालच हमारा सौंदर्य बन गया है
दया नीचे डूब गई है
नैतिकता खो गई है
पाखण्ड हमारे जीवन का प्रकाश बन गया है
प्रेम और दयालुता बीमार पड़ गए हैं
आधुनिक शिक्षा ने मनुष्य को लम्पटता से अंधा
कर दिया है
जीवन एक बोझ बन गया है
मस्तिष्क बहक गए हैं
अब और देरी करने से विनाश हो जाएगा
नैतिकता और राष्ट्र की आवश्यकताओं को शिक्षा के साथ सुन्दर ढंग से समन्वित करो।"

उपर्युक्त दृष्टांत के साथ-साथ हम चीन, नामीबिया, सोमालिया, अफगानिस्तान आदि देशों में हाल ही में हुई अमानवीय यातनाओं, नरसंहार तथा गम्भीर अपराधों, नशीले पदार्थों का व्यापार, हिंसक अस्त्र-शस्त्रों का निर्माण, यौन अपराधों, देश के उच्च राजनैतिक नेताओं के भ्रष्टाचार के कारनामों, पर्यावरण को नष्ट करने की प्रवृतियों तथा एड्स से मरने वाले लोगों के आंकड़े देखें तो स्पष्ट हो जाता है कि आज विश्व व हमारे देश में मानवीय मूल्यों का बड़ा भयावह संकट उत्पन्न हो गया है। इस संकट से उबरने के लिए समस्त निगाहें शिक्षा तथा शिक्षा संस्थानों पर लगी हुई हैं। ऐसे समय में उन अध्यापक शिक्षा संस्थानों की तीक्ष्ण याद आती है, जो इस समस्या या संकट से राष्ट्र या समाज को उबारने का रास्ता व सामग्री (अर्थात् समाज की समय आधारित आशाओं, आकांक्षाओं तथा आवश्यकताओं के अनुरूप अध्यापक शिक्षा की आयोजना हो) दे सकें, क्योंकि इस संकट से उबरने का एकमात्र सबल समाधान है "मूल्यपरक शिक्षा"। इसलिए आज मूल्यपरक शिक्षा का सही ढांचा तथा उसके अनुकूल वातावरण बनाने की दृष्टि से संसार भर के धर्मगुरु, शिक्षा विचारक एवं चिन्तक अध्यापक शिक्षा संस्थानों पर आशा भरी दृष्टि जमाए हुए हैं तथा आशा करते हैं कि अध्यापक शिक्षा संस्थान स्वयं तो मूल्यपरक हों ही साथ ही साथ उनका निर्गत भी गुणात्मक दृष्टि से मूल्यपरक शिक्षा के प्रसार में प्रशिक्षित एवं मूल्यों के निर्माण में प्रवीण तथा शाश्वत व स्थापित मूल्यों का आदर करने वाला हो तभी अपेक्षित राष्ट्र का निर्माण होगा। इस दिशा में अध्यापक शिक्षा संस्थान मूल्यपरक शिक्षा की आयोजना बनाने, आवश्यकता आधारित अध्यापकों को तैयार करने, सेवारत शिक्षकों को मूल्यों के विकास व स्थापना संबंधी प्रशिक्षण प्रदान

करके, मूल्यपरक शिक्षा के विकास व स्थापना के संबंध में राष्ट्र की आवश्यकताओं को ध्यान में रखते हुए, इस दिशा में परियोजनाएं व अनुसंधानात्मक गतिविधियों को संचालित कर रचनात्मक व अहम् भूमिका निभा सकते हैं।

यह सर्वविदित सूत्र है कि शिक्षा व शैक्षिक संस्थाओं को समाज की आवश्यकता केन्द्रित धुरी पर रहना पड़ता है। इस दृष्टि से सम्पूर्ण शिक्षा आयोजना को वर्तमान समाज की महत्वपूर्ण समस्या "मूल्य संकट" पर आधारित होना आवश्यकता आधारित कार्यक्रम है। अतः अध्यापक शिक्षा संस्थानों के पाठ्यक्रम में भी मूल्यपरक शिक्षा की अवधारणा का होना वर्तमान समाज की प्रबल आवश्यकता है ताकि समाज व राष्ट्र को मूल्य संकट का सामना करने के लिए श्रेष्ठ दिशा निर्देशक मिल सकें, श्रेष्ठ योजनाएं, परियोजनाएं व अनुसंधानात्मक निष्कर्ष मिल सकें जिसके आधार पर मूल्य संकट से मुक्ति व मूल्यपरक शिक्षा की स्थापना के विभिन्न कार्यक्रम प्राप्त हो सकें। अध्यापक शिक्षा के पाठ्यक्रम में मूल्यपरक शिक्षा के स्वरूप का चिन्तन सिलसिलेवार अग्रलिखित बिन्दुओं में इस प्रकार है--

## मूल्यपरक शिक्षा के प्रक्रियात्मक स्वरूप में अध्यापक शिक्षा की भूमिका

अध्यापक शिक्षा संस्थानों का कार्य समाज को ऐसी शिक्षा व्यवस्था व शिक्षक प्रदान करना है, जो समाज के स्वीकृत मापदण्डों व मूल्यों की कसौटी पर खरे उतरें। इस दृष्टि से अध्यापक शिक्षा संस्थानों का यह दायित्व बन जाता है कि वे न केवल समाज के स्वीकृत मापदण्डों व मूल्यों के आधार पर शैक्षिक ढांचा प्रदान करें बल्कि इस दिशा में सम्यक् व सकारात्मक नवीन मूल्यों की स्थापना भी करें। जिससे समाज के विभिन्न क्षेत्रों में असीम विकास के अवसर पैदा हो सकें क्योंकि समाज के भीतर स्थापित/पोषित मूल्यों का पुनरीक्षण कार्य, उन्हें स्वीकार/अस्वीकार करने, बनाए रखने अथवा नकार देने जैसे कार्य प्रक्रियात्मक रूप से लगातार चलते रहते हैं। साथ ही साथ समय के अनुरूप, नए ज्ञान व नवीन परिवर्तनों के प्रकाश में, अनुभवों से उपजी समझ के कारण नए मूल्यों का सृजन कार्य भी जारी रहता है। यह एक निरन्तर चलने वाली प्रक्रिया है। इस प्रक्रिया में शिक्षण कार्य का महत्वपूर्ण स्थान है। पाठ्यचर्या, पाठ्यक्रम, पाठ्यपुस्तकें और शिक्षक, सभी शिक्षण प्रक्रिया के प्रमुख अंग हैं जो वांछित और स्वीकृत मूल्यों को समाज में जड़ स्तर तक स्थापित कर सकते हैं। इस दृष्टि से अध्यापक शिक्षा संस्थानों के पाठ्यक्रम में मूल्यपरक शिक्षा की विषय-वस्तु व समाज में इनकी स्थापना के कौशलों को अवश्य रखना चाहिए ताकि इसके आधार पर वांछित उत्पाद अर्थात् ऐसे शिक्षाविद्, शिक्षा अधिकारी एवं शिक्षकों का निर्माण हो, जो स्वीकृत मूल्यों को समाज की जड़ों में गहराई तक संप्रेषित कर सकें। अतः स्पष्ट है कि अध्यापक शिक्षा के पाठ्यक्रम में मूल्यपरक शिक्षा की विषय-वस्तु, उसकी स्थापना के कौशल, नवीन मूल्यों का सृजन व उनका मूल्यांकन अनुसंधानों द्वारा उनके अनुप्रयोग की संभावनाएं तलाशना आदि का समावेश होता है जो रेखाचित्र से स्पष्ट है।

## अध्यापक शिक्षा के मुख्य विषयों में आवश्यकतानुसार प्रत्यक्ष व अप्रत्यक्ष रूप से मूल्यपरक शिक्षा का समावेश

समाज के भावी दिशा निर्देशकों अर्थात् शिक्षकों के निर्माण में उन सभी अनिवार्य व ऐच्छिक विधाओं का समावेश किया जाता है जिनसे भावी शिक्षक अपना ज्ञान, समाज की आशाओं व आवश्यकताओं के अनुरूप सम्प्रेषित करने में पारंगत हो जाए। मूल्य संकट आधुनिक समाज की प्रमुख समस्या है। इस समस्या को मद्देनजर रखते हुए अध्यापक शिक्षा संस्थानों के पाठ्यक्रम को इस प्रकार तैयार किया जाए कि भावी शिक्षक शिक्षा के आधारभूत ज्ञान, शिक्षण विधियों के ज्ञान, शिक्षण कौशलों से भी प्रशिक्षित हो जाए। साथ ही साथ वह नवीन समाज के अनुरूप गत्यात्मक व आवश्यकता आधारित ज्ञान भी प्राप्त कर सके। अतः शिक्षादर्शन, शिक्षासमाजशास्त्र, शिक्षामनोविज्ञान जैसे विषयों में मूल्यपरक शिक्षा का समावेश कर इनके पाठ्यक्रमों को इस प्रकार संयोजित




*मूल्यपरक शिक्षा के प्रक्रियात्मक स्वरूप में अध्यापक शिक्षा की भूमिका*

किया जाए कि भावी शिक्षक इस समस्या का गहराई से भान कर भविष्य में इसे दूर करने में कारगर साबित हो।

मूल्यपरक शिक्षा ऐसी शिक्षा है, जो उचित मूल्यों से अनुप्रेणित होती है तथा ऐसे दृष्टिकोण, आस्था व संकल्प को विकसित करती है, जिससे मानव मात्र अपने जीवन के सभी कार्यों व व्यवहारों को उचित मूल्यों की कसौटी पर परखता हुआ मानव कल्याण व अपनी आत्मा की आवाज को सर्वोपरि मानता रहे। यह शिक्षा धार्मिक शिक्षा का न तो कोई रूप है न तथाकथित "नैतिक शिक्षा" है, जो पहले कुछ देशों की पाठशालाओं में दी जाती थी। वस्तुतः यह एक धर्म निरपेक्ष शिक्षा है, जिसमें परम्परा तथा आधुनिक शाश्वत् मूल्यों तथा उचित सामाजिक, सांस्कृतिक तथा पर्यावरण संबंधी मूल्यों और भूत, वर्तमान तथा भविष्य का ऐसा सुन्दर व संतुलित मिश्रण होता है, जिससे मानव जीवन के आध्यात्मिक उत्थान, विश्व बन्धुत्व, विकासात्मक मानवता और सद्भावना का विकास होता है। इस प्रकार मूल्यपरक शिक्षा में आध्यात्मिकता, भौतिक विज्ञान तथा गत्यात्मकता का सकारात्मक व सुन्दर समन्वय है, जिससे श्रेष्ठ मानव जाति का उदय संभव है, जो संकीर्णताओं से परे होगी। वस्तुतः इसे "एकीकृत शिक्षा" समझना चाहिए। उपर्युक्त मूल चिन्तन को ध्यान में रखते हुए अध्यापक शिक्षा के पाठ्यक्रम के मुख्य आधारभूत विषयों में आवश्यकता व वांछनीयता के आधार पर मूल्यपरक शिक्षा को एकीकृत स्वरूप में रखा जा सकता है।

### दर्शन, शिक्षा और मूल्य

● ब्रह्माण्ड में मानव की स्थिति पर पाश्चात्य व भारतीय दर्शन का चिन्तन, ● मानव जीवन के उद्देश्य– विकास और शिक्षा, विकास की दृष्टि से मानवीय आवश्यकताएं, ● शिक्षा के उद्देश्य– पाश्चात्य व भारतीय, ● युनेस्को के आदर्श और संस्तुतियां, ● अंतर्राष्ट्रीय समझ की शिक्षा, ● शान्ति और मानव अधिकार, ● शिक्षा की नवीन विधियों का दर्शन, ● मूल्यों का दर्शन– मूल्यों का परिभाषीकरण, नैतिक व आध्यात्मिक मूल्य, बुद्धिमता और भौतिक संस्कृति के मूल्य, ● समानता, स्वाधीनता, लोकतंत्र, भ्रातृभाव के आदर्शात्मक विचार, ● भारतीय मूल्यों का दर्शन।

### मनोविज्ञान, शिक्षा और मूल्य

● मानव और व्यक्तित्व, ● व्यक्तित्व का विकास– अहम् स्मृति और स्वयं के संदर्भ में भारतीय व पाश्चात्य विचार, ● चेतन व अचेतन, भौतिक, प्राणदायी शक्तियों, ललितकला (सौन्दर्य), सूझ-बूझ (बुद्धि), आध्यात्मिक, मनोवैज्ञानिक एवं तार्किक विकासात्मक अध्ययन, ● मानव के बहुआयामी व्यक्तित्व, ● मानव के अन्तर्द्वन्द, ● व्यक्तित्व का एकीकरण, ● व्यक्तित्व के उच्च स्तर व संतुलित व्यक्तित्व, ● शरीर के विकास की शिक्षा और भौतिक संस्कृति के मूल्यों का अध्ययन, ● जीव संबंधी, जीवन का इन्द्रिय संबंधी ज्ञान, जीवन निर्वाह के आवश्यक घटक, जीवन के लिए घातक एवं प्राणदायक घटकों की शिक्षा, ● मनोवैज्ञानिक पूर्णताओं का अध्ययन, अन्तर्आत्मा की शिक्षा तथा मानसिक, आध्यात्मिक, मनोवैज्ञानिक संस्कृतियों के मूल्यों का अध्ययन।

### समाजशास्त्र, शिक्षा और मूल्य

● मूल्यों का समाजशास्त्र, ● मूल्य निर्माण प्रक्रिया, ● आधुनिक भारतीय समाज के मूल्य तथा आकांक्षाएं, ● मूल्यपरक योजनाओं पर आधारित सामाजिक निर्माण तथा नियोजित सामाजिक परिवर्तनों का अध्ययन, ● शिक्षा के उद्देश्य, ध्येय व मूल्य सामाजिक आकांक्षाओं के आधार पर, ● सामाजिक संबंधों तथा मूल्यपरक विषय वृत्तों का मूल्यांकन एवं मूल्यांकन के मापदण्ड, ● शिक्षा व मूल्य आधारित सामाजिक पुनर्गठन, ● मूल्यपरक तथ्य और सामाजिक औपचारिकताएं, ● सामाजिक प्रक्रिया द्वारा स्वीकृत व आवश्यक मूल्यों के आधार पर सामाजिक व्यक्तित्व का निर्माण एवं इस प्रक्रिया के मुख्य आधारों का अध्ययन, ● जीवन विज्ञान की अवधारणा, सिद्धान्त, संस्कृति, बुद्धिमता एवं परम्पराएं, ● नए मूल्य और शिक्षा, ● असम्यक् मूल्य और शिक्षा का दायित्व, ● मूल्य शोधन प्रक्रिया व समाज की भूमिका, ● नैतिक निर्णयों के प्रति अभिवृत्तियों के विकास में शिक्षा की भूमिका।

उपर्युक्त विषय-सामग्री को नियमित अध्यापक शिक्षा के पाठ्यक्रम में उचित विषयों में समावेश कर भावी शिक्षकों के अन्दर मूल्यपरक शिक्षा के कौशल व समझ विकसित की जा सकती है।

### अध्यापक शिक्षा के पाठ्यक्रम में मूल्यपरक शिक्षा को पृथक विषय के रूप में स्थापित करना

आज हमारे देश में अनेक अध्यापक शिक्षा संस्थानों में "नैतिक शिक्षा" नाम से ऐच्छिक विषय चलाया जा रहा है, जिसके माध्यम से भावी अध्यापकों को आधारभूत व शाश्वत मूल्यों की शिक्षा प्रदान की जाती है। लेकिन मूल्यपरक शिक्षा की कोई ठोस व वैज्ञानिक व्यवस्था का प्रायः अध्यापक शिक्षा संस्थानों में अभाव है। आज आवश्यकता इस बात की है कि अध्यापक शिक्षा संस्थानों में मूल्यपरक शिक्षा का वैज्ञानिक व व्यापक दृष्टिकोण पैदा करने के लिए मूल्यपरक शिक्षा का एक पृथक विधा के रूप में अध्ययन कराया जाए। इस विधा की अध्यापक शिक्षा की दृष्टि से आवश्यकता आधारित वैज्ञानिक विषय-सामग्री समायोजित कर भावी अध्यापकों को इस दृष्टि से प्रशिक्षित किया जाए कि वे वर्तमान समाज की आवश्यकताओं व आकांक्षाओं के अनुकूल बन सकें।

इस दिशा में हमारे देश के श्री सत्य साईं बाबा ने आजकल विश्वभर में मूल्यपरक शिक्षा आन्दोलन चला रखा है। श्री सत्य साईं बाल विकास ट्रस्ट द्वारा प्रकाशित पुस्तक "Curriculum and Mathodology for Integrated Human Values in Education" में मूल्यपरक

शिक्षा के पाठ्यक्रम स्वरूप पर सघन चर्चा की गई है। वर्तमान में भारत सरकार की नवीन शिक्षा नीति यह है कि "मूल्यपरक शिक्षा", शिक्षा के प्रत्येक स्तर पर प्रदान की जाए। संसद की स्टेंडिंग कमेटी ने 1999 में लोकसभा व राज्यसभा के पटल पर "मूल्य आधारित शिक्षा" पर अपनी रिपोर्ट रखी। इस रिपोर्ट में कहा गया कि शिक्षा के प्रत्येक स्तर पर मूल्य आधारित शिक्षा का समावेश हो, साथ ही पांच आधारभूत व सार्वभौमिक मूल्य यथा सत्य उचित व्यवहार, शांति, प्रेम, अहिंसा की स्थापना पर जोर दिया और कहा कि इन पांच अधारभूत मूल्यों– भौतिक, बौद्धिक, मानसिक, मनोवैज्ञानिक और आध्यात्मिकता को सभी स्तरों पर इस प्रकार प्रदान किया जाए कि मानवमात्र के व्यक्तित्व का संतुलित व राष्ट्र एवं समाजोनुकूल विकास हो सके।

आज भारत में मूल्यपरक शिक्षा के क्षेत्र में अनेक एजेन्सियां कार्य कर रही हैं, जो इस शिक्षा के पाठ्यक्रम व इसके अनुप्रयोग के क्षेत्र में, विषय-सामग्री के क्षेत्र में, नवाचार व अनुसंधान के क्षेत्र में, मूल्यपरक शिक्षा के शिक्षण के क्षेत्र में, मीडिया व शिक्षा तकनीकी का मूल्यपरक शिक्षा के प्रसार में योगदान जैसे अनेक क्षेत्रों में जोर-शोर से कार्य कर रही हैं। अगस्त 1999 में मानव संसाधन विकास मंत्रालय द्वारा मूल्यपरक शिक्षा पर विशेषज्ञों की एक कमेटी बनाई गई, जिसमें निर्णय लिया गया कि मूल्यपरक शिक्षा को शिक्षा के स्तरों में समावेशित किया जाए तथा ज्ञान व सीखने के सभी स्तरों पर सभी विषयों के साथ मूल्यपरक शिक्षा को एकीकृत कर शिक्षण कराया जाए। इस दृष्टि से मानव संसाधन विकास मंत्रालय ने ई. एच. वी. डिवीजन की स्थापना की जिसका एक केन्द्र मंत्रालय द्वारा एन. सी. ई. आर. टी., नई दिल्ली में भी स्थापित किया गया है। इसके अतिरिक्त यू. जी. सी., नीपा, एन. सी. टी. ई., एन.आई.ओ.एस. जैसे संस्थान भी मूल्यपरक शिक्षा पर कार्य कर रहे हैं। गैर-सरकारी शिक्षा संगठन भी इस दिशा में अधिक सार्थक कार्य कर रहे हैं। श्री सत्य सांई बाबा एजुकेशनल ट्रस्ट, जैन विश्व भारती, लाडनूं जैसे संस्थान भी जीवन- मूल्यों की शिक्षा पर सघन कार्यक्रम चला रहे हैं, जो अपने आप में मील के पत्थर के समान हैं। इस विवेचना से स्पष्ट है कि मूल्यपरक शिक्षा या जीवन-मूल्यों की शिक्षा एक पृथक विधा का स्थान ले चुकी है। इसकी विषय-वस्तु इतनी व्यापक हो चुकी है कि आज शिक्षा के प्रत्येक स्तर पर मूल्य आधारित शिक्षा को रखा जा सकता है। इस दृष्टि से अध्यापक शिक्षा संस्थानों में मूल्यपरक शिक्षा विषय की स्थापना एक आवश्यकता आधारित कार्यक्रम है। इस संबंध में श्री सत्य सांई बाबा बाल विकास ट्रस्ट की संयोजक श्रीमती के. मणी कहती हैं कि "आज समाज में मूल्यपरक शिक्षा को सम्यक् रूप से स्थापित करने के लिए इस दिशा में प्रशिक्षित अध्यापकों तथा श्रेष्ठ शिक्षण विधियों की प्रबल आवश्यकता है" इस चिन्तन के बाद यह तथ्य स्थापित होता है कि मूल्यपरक शिक्षा विषय में अध्यापक शिक्षा संस्थानों के अनुकूल सैद्धान्तिक पक्ष का समावेश करना चाहिए।

### ईकाई 1

मूल्य का अर्थ परिभाषाएं, विशेषताएं, मूल्यों की प्रकृति, मूल्य निर्माण प्रक्रिया, मूल्यों के प्रकार व वर्गीकरण, मूल्यों को प्रभावित करने वाले घटक, मानव की पूर्णताओं में मूल्यों का स्थान, समाज व राष्ट्र की वर्तमान आवश्यकताएं, उद्देश्य व आंकाक्षाएं तथा उनके आधार पर आवश्यक मूल्य, मूल्य परिवर्तनों का समाज पर प्रभाव व उसके आधार पर सामाजिक पुनर्गठन, नैतिक व आदर्शात्मक कौशलों के विकास में मूल्यों की भूमिका।

### इकाई 2

मूल्यपरक शिक्षा का अर्थ, परिभाषा, विशेषताएं व प्रकृति, मूल्यपरक शिक्षा के उद्देश्य व लक्ष्य, मूल्यपरक शिक्षा का क्षेत्र, मूल्यपरक शिक्षा की आवश्यकता व महत्व, मूल्यपरक शिक्षा संबंधी आवश्यक शैक्षिक व्यवस्थाएं, मूल्यपरक शिक्षा से अपेक्षाएं, मूल्यपरक शिक्षा के राष्ट्रीय स्रोत, मूल्यों के विकास में शिक्षा की भूमिका, मूल्यपरक शिक्षा व अध्यापक के दायित्व, मूल्यपरक शिक्षा व अध्यापक शिक्षा संस्थानों की भूमिका, मूल्य निर्माण व शोधन प्रक्रिया में शिक्षा की भूमिका।

**इकाई 3**

मूल्यपरक शिक्षा की प्रमुख विधियां– उपदेश, आदर्श विधि, प्रभावित करने की प्रविधि, पहचान विधि, साहचर्य विधि, वेन्टीलेशन विधि, साक्षात्कार विधि, कहानी कहने की विधि, गल्पकथा विधि, मनोवैज्ञानिक अभिनय विधि, भूमिका निर्वाह विधि आदि, ● शिक्षा के विभिन्न स्तरों पर मूल्यपरक शिक्षा प्रदान करने की प्रमुख तकनीकियां, ● मूल्यपरक शिक्षा की पाठ्य-सहगामी क्रियाएं, ● शान्त बैठना, ध्यान योग, कहानी कहना, प्रार्थनाएं, सामूहिक गान, आदर्शात्मक विषयों पर परिचर्चाएं, मूल्य संकट व उनके प्रभावों पर परिचर्चाएं, नाटक, श्रमदान, नारायण सेवा, मूल्यपरक विषयों पर वाद-विवाद, ग्राम सर्वेक्षण, सेमिनार, विचार-गोष्ठी आदि।

**इकाई 4**

मूल्यपरक शिक्षा की भावी आकांक्षाएं व स्वरूप, मूल्यपरक शिक्षा के विकास की संभावनाएं, बदलते विश्व परिदृश्य और मूल्यपरक शिक्षा, ● असन्तुलित विकास, होड़ प्रतिस्पर्धा व आर्थिक परिप्रेक्ष्य में मूल्यपरक शिक्षा की भूमिका, ● मूल्यपरक शिक्षा का गत्यात्मक स्वरूप, विश्व संकट व मूल्यपरक शिक्षा की भूमिका।

**इकाई 5**

मूल्यपरक शिक्षा के विषय-वृत्तों का मूल्यांकन, मूल्यांकन के आधार, भारत के विभिन्न मूल्यपरक शिक्षा के कार्यक्रमों का मूल्यांकनात्मक अध्ययन।

इस प्रकार उपर्युक्त सैद्धान्तिक बिन्दुओं को रखकर पृथक् रूप से मूल्यपरक शिक्षा विषय अध्यापक शिक्षा संस्थानों में अनिवार्य व ऐच्छिक रूप से रखा जा सकता है, जिसके आधार पर भावी शिक्षकों को मूल्यपरक बनाया जा सकता है।

## अध्यापक शिक्षा के पाठ्यक्रम में मूल्यपरक शिक्षा के व्यावहारिक पक्ष का आयोजन

अध्यापक शिक्षा के पाठ्यक्रम में शिक्षा के प्रायोगिक व व्यावहारिक पक्ष का अत्यधिक महत्व रहता है। बिना व्यावहारिक ज्ञान के प्रायः सभी प्रकार के प्रशिक्षण अधूरे रहते हैं क्योंकि प्रयोग व अभ्यास से ही किसी भी ज्ञान को आत्मसात् किया जा सकता है। शिक्षा क्षेत्र की विभिन्न विधाओं के कौशलों व तकनीकियों के विकास की दृष्टि से उनके प्रायोगिक पक्ष को विशेष महत्व दिया जाता है। इस दृष्टि से मूल्यपरक शिक्षा को अध्यापक शिक्षा के पाठ्यक्रम में पाठ्य-सहगामी क्रियाओं व अनेक प्रायोगिक मापदण्डों के रूप में रखा जा सकता है। जिसका स्वरूप अध्यापक शिक्षा पाठ्यक्रम में इस प्रकार हो सकता है–

**अध्यापक शिक्षा की पाठ्य-सहगामी क्रियाएं व मूल्य परक शिक्षा**– श्रमदान, परिचर्चाएं, वाद-विवाद, भाषण, प्रार्थनाएं, सेमिनार, कार्यशालाएं, विचार-विमर्श, नारायण सेवा, मूल्यपरक चिन्तन व लेखन प्रतियोगिताएं।

**अध्यापक शिक्षा की अनुसंधानात्मक गतिविधियां व मूल्यपरक शिक्षा**– मूल्यपरक शिक्षा के क्षेत्र में क्रियात्मक अनुसंधान, मूल्यपरक शिक्षा के क्षेत्र में शोध परियोजनाएं, अध्यापक शिक्षा संस्थानों में मूल्यपरक शिक्षा प्रकोष्ठ की स्थापना करना।

## सेवारत शिक्षकों को मूल्यपरक शिक्षा प्रदान करने में अध्यापक शिक्षा संस्थानों की भूमिका

जब अध्यापक शिक्षा के पाठ्यक्रम में मूल्यपरक शिक्षा के स्वरूप की चर्चा हो तथा सेवारत शिक्षा का प्रसंग नहीं लिया जाए तो यह एक प्रकार की बेमानी होगी। सेवारत शिक्षकों को मूल्यपरक शिक्षा का ज्ञान व समाज की आवश्यकता के आधार पर मूल्यों के विकास व उसकी स्थापना का प्रशिक्षण देने का उत्तरदायित्व प्रथम दृष्टि में ही अध्यापक शिक्षा संस्थानों का है। इस दृष्टि से सेवारत शिक्षकों को उनके शिक्षा पंचांग की सुविधा के आधार पर मूल्यपरक शिक्षा आधारित शिविर आयोजित किए जाएं जिनमें उनको नवीन मूल्यों की जानकारी, मूल्य निर्माण प्रक्रिया, अवधारणाओं की जानकारी, मूल्यपरक शिक्षा की नवीन विधियों की जानकारी, शाश्वत मूल्यों की स्थापना व सुरक्षा की विधियों व कौशलों की जानकारी, मूल्यपरक शिक्षा

प्रदान करने के व्यावहारिक सूत्रों की जानकारी, मूल्यपरक शिक्षा के प्रभाव को मापने के सूत्रों व विधियों की जानकारी, मूल्यपरक शिक्षा से जुड़ी पाठ्य-सहगामी क्रियाओं की जानकारी कराई जाए ताकि सेवारत शिक्षक वर्तमान शिक्षा को राष्ट्र व समाज की आशाओं व आकांक्षाओं के अनुकूल बना सके।

इस प्रकार अध्यापक शिक्षा के पाठ्यक्रम में सैद्धान्तिक व प्रायोगिक दोनों पक्षों में मूल्यपरक शिक्षा की आयोजना करने से ही वर्तमान वैश्विक समाज की स्थापना की जा सकती है क्योंकि शिक्षक ही भावी समाज के निर्माता व मार्गदर्शक होते हैं। अतः इस सम्पूर्ण विवेचना से यह सार मन्तव्य निकलता है कि आज का संसार मूल्य संकट के दौर से गुजर रहा है और इस संकट निवारण का मुख्य हल शिक्षा के पास है। अतः आज शिक्षा मन्दिरों का मुख्य दायित्व है वर्तमान समाज की आशाओं व आकांक्षाओं के अनुकूल शैक्षिक आयोजना एवं शैक्षिक उत्पाद प्रदान करें ताकि सम्यक् समाज का निर्माण हो सके। इस दृष्टि से अध्यापक शिक्षा संस्थानों में मूल्यपरक शिक्षा का अनिवार्य समावेश आवश्यकता आधारित कार्यक्रम है। ऐसा न होने पर सामाजिक पटल पर अध्यापक शिक्षा संस्थानों की गुणवत्ता व उपादेयता पर प्रश्नचिन्ह लग सकता है......। ❑❑

**गांधी विद्या मन्दिर**
**सरदारशहर, राजस्थान**

# मूक-बधिर विद्यार्थियों की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य संबंध का अध्ययन

❑ हंसराज पाल

**सामान्य विद्यालयों में विभिन्न बुद्धि, समायोजन, रुचि, महत्वाकांक्षा, व्यक्तित्व, अभिक्षमता, उपलब्धि, चिंता आदि के विद्यार्थी अध्ययन करते हैं। इनकी समस्याएं भी इन परिवर्तियों के परिप्रेक्ष्य में अलग-अलग होती हैं। किन्तु विशिष्ट बालकों जैसे– प्रतिभाशाली, मन्दबुद्धि, पिछड़ा, अधिगम निर्योग्य, दृष्टिहीन, मूक-बधिर इत्यादि की समस्याएं सामान्य बालकों से अलग होती हैं। उनका पाठ्यक्रम भी अलग होने के साथ ही उनकी अध्यापन विधियां भी अलग होती हैं। अतः सामान्य विद्यार्थियों पर किए गए शोध अध्ययनों के निष्कर्ष विशिष्ट बालकों पर प्रयुक्त नहीं हो सकते।**

सामान्य बालकों पर अनेक शोध किए गए हैं, पर विशिष्ट शिक्षा के क्षेत्र में विशेषकर मूक-बधिर बालकों पर अल्प शोध किए गए हैं, जैसे– तिवारी (1983) ने इन्दौर शहर के कुछ मूक-बधिर व अंध विद्यालयों में अध्ययनरत् विद्यार्थियों की समस्याओं का तुलनात्मक अध्ययन किया। बाला (1985) ने सामान्य तथा शारीरिक विकलांग विद्यार्थियों के मानसिक संकल्प व शैक्षिक सुविधाओं का तुलनात्मक अध्ययन किया। शर्मा (1988) ने अपने एक अध्ययन में शिक्षण सहायक सामग्री के प्रयोग से बधिर विद्यार्थियों (कक्षा 1 से 5 तक) की संकल्पना को विकसित करने संबंधी अन्वेषणात्मक अध्ययन किया। शर्मा (1990) ने हरियाणा तथा दिल्ली के विशिष्ट विद्यालय तथा एकीकृत श्रवण बाधित विद्यालयों के विद्यार्थियों की भाषिक क्षमता का अन्वेषणात्मक अध्ययन किया। कपूर (1990) ने सामान्य व बधिर विद्यार्थियों के संज्ञानात्मक कार्य तथा प्रत्यक्षीकरण की क्षमता का विश्लेषणात्मक तुलनात्मक अध्ययन किया। मेंडकी (1991) ने ऊंचा सुनने वाले विद्यार्थियों पर वाणी व भाषा विकास पर एकल विषय (दृश्य व शृव्य) के रूप में उद्दीपकों के प्रभाव का अध्ययन किया। परान्जपे (1991) ने श्रवण बाधित बच्चों की भाषा विकास व समाजीकरण की प्रक्रिया पर पूरक शैक्षिक कार्यक्रम के प्रभाव का अध्ययन किया तथा माता-पिता के शैक्षिक कार्यक्रम की उनके विकलांग बच्चों के प्रति जागरूकता तथा स्वीकारोक्ति के प्रभाव का भी अध्ययन किया। साहू (1991) ने उड़ीसा के सामान्य, अंधे व मूक-बधिर बच्चों के व्यवहार की विशेषताओं का तुलनात्मक अध्ययन किया। शर्मा तथा पाण्डे (1992) ने एकीकृत व विशिष्ट विद्यालय के श्रवण-बाधित विद्यार्थियों पर विज्ञान की अनुदेशनात्मक सामग्री के प्रभाव का अध्ययन किया।

उक्त शोध अध्ययनों के निरीक्षण से ज्ञात होता है कि विभिन्न पहलुओं पर अध्ययन हुए, परंतु मूक-बधिर विद्यार्थियों की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य संबंध पर कोई शोधकार्य नहीं किया गया। इससे प्रस्तुत अध्ययन की आवश्यकता प्रतिपादित होती है।

## अध्ययन के उद्देश्य

प्रस्तुत अध्ययन के निम्न उद्देश्य थे–

❑ मूक-बधिर छात्रों की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य सहसंबंध ज्ञात करना।

- ☐ मूक-बधिर छात्राओं की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य सहसंबंध ज्ञात करना।
- ☐ मूक-बधिर विद्यार्थियों की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य सहसंबंध ज्ञात करना।

## परिकल्पनाएं

प्रस्तुत अध्ययन हेतु निम्न परिकल्पनाएं बनाई गईं—

- ☐ मूक-बधिर छात्रों की बुद्धि व सृजनात्मकता के फलांकों के मध्य सार्थक सहसंबंध नहीं होगा।
- ☐ मूक-बधिर छात्राओं की बुद्धि व सृजनात्मकता के फलांकों के मध्य सार्थक सहसंबंध नहीं होगा।
- ☐ मूक-बधिर विद्यार्थियों की बुद्धि व सृजनात्मकता के फलांकों के मध्य सार्थक सहसंबंध नहीं होगा।

## न्यादर्श

प्रस्तुत अध्ययन हेतु इन्दौर शहर के चार मूक-बधिर विद्यालयों के सत्र 2001-02 में अध्ययनरत् 25 मूक-बधिर छात्र व 25 मूक-बधिर छात्राओं का यादृच्छिक रूप से चयन किया गया। चयनित छात्र-छात्राओं का उम्र समूह 12-20 वर्ष के मध्य था तथा विद्यार्थी शहरी व ग्रामीण क्षेत्र के थे तथा सामान्य, अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजाति व अन्य पिछड़ा वर्ग के थे।

## उपकरण

प्रस्तुत अध्ययन में सृजनात्मकता व बुद्धि दो परिवर्तियों के संबंध का अध्ययन किया गया, जिनके मापन हेतु निम्न उपकरणों का उपयोग किया गया—

**सृजनात्मकता—** सृजनातमकता का मापन बाकर मेंहदी के "सृजनात्मक चिंतन का अशाब्दिक परीक्षण" (हिन्दी) द्वारा किया गया। इस परीक्षण का विश्वसनीयता गुणांक पुनर्परीक्षण विधि से .93 से .94 है। इस परीक्षण में तीन कार्य दिए गए हैं, जिसके लिए 30 मिनट का निर्धारित समय दिया गया है। पहला कार्य 5 मिनट का है जिसमें दो आकृतियां दी गई हैं। प्रत्येक आकृति को अंग मानकर कोई ऐसा चित्र सोचकर बनाना होता है जो आपके विचार में कोई और न सोच सकता हो। दूसरा कार्य 15 मिनट का है, जिसमें 10 अपूर्ण आकृतियां दी गई हैं प्रत्येक आकृति को पूरा करने के लिए रेखाओं की सहायता से आपको ऐसा नवीन तथा रोचक चित्र बनाना है, जो आपके विचार में कोई और न सोच सकता हो तथा चित्र के नीचे एक अनोखा व रोचक शीर्षक लिखना होता है। तीसरा कार्य जिसमें सात त्रिभुजाकार तथा सात अण्डाकार आकृतियां दी गई हैं। यह कार्य भी उपरोक्त अनुसार ही करना है, इस कार्य का समय 10 मिनट का है। इस परीक्षण से नम्यता, मौलिकता तथा विस्तारण निकाल कर विद्यार्थी की सृजनात्मकता का स्तर ज्ञात किया जाता है।

**बुद्धि—** बुद्धि का मापन ओझा तथा रे चौधरी द्वारा निर्मित "वाचिक बुद्धि परीक्षण" द्वारा किया गया। इस परीक्षण का विश्वसनीयता गुणांक अर्द्ध-विच्छेद विधि से .87 तथा कुडर-रिचर्डसन विधि से .91 है। इसके अलावा इस परीक्षण में सरल हिन्दी भाषा का प्रयोग किया गया है। यह परीक्षण वस्तुनिष्ठ वाचिक बुद्धि परीक्षण है। इसके द्वारा सामान्य मानसिक बुद्धि (योग्यता) की परीक्षा की जाती है। इस परीक्षण में आठ भाग हैं जैसे— वर्गीकरण, तुल्यात्मकता, पर्याय, संख्यात्मक परीक्षण, शब्द चयन, परिच्छेद परीक्षण, उत्तम तर्क, सरल तर्क। इस प्रकार इस परीक्षण में कुल 112 प्रश्न हैं, जिनके फलांकों का कुल योग अधिक से अधिक 112 हो सकता है। संपूर्ण परीक्षण के लिए 40 मिनट निश्चित किए गए हैं।

## प्रदत्त संकलन विधि

प्रस्तुत अध्ययन में प्रदत्त संकलन हेतु मूक-बधिर विद्यालयों में जाकर प्राचार्य से संपर्क कर प्रदत्त संकलन की अनुमति ली। इन विद्यालयों में न्यादर्श के रूप में चयनित विद्यार्थियों पर बुद्धि व सृजनात्मकता मापन के चयनित उपकरणों को प्रशासित कर प्रदत्त संकलित किए गए।

**प्रदत्त विश्लेषण—** प्रस्तुत अध्ययन में प्रदत्तों के विश्लेषण के लिए सांख्यिकी तकनीक के रूप में कार्ल पियर्सन की सहसंबंध गुणांक विधि का प्रयोग किया गया है।

## परिणाम व चर्चा

प्रस्तुत अध्ययन के उद्देश्यानुसार परिणाम व चर्चा यहां

प्रस्तुत है–

**मूक-बधिर छात्रों की बुद्धि सृजनात्मकता के मध्य सहसंबंध–** प्रस्तुत अध्ययन का प्रथम उद्देश्य मूक-बधिर छात्रों की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य सहसंबंध ज्ञात करना था। इस उद्देश्य से संबंधित प्रदत्तों का विश्लेषण कार्य पियर्सन की सहसंबंध गुणांक विधि की सहायता से किया गया है। जिसका परिणाम तालिका 1 में दिया गया है।

**तालिका 1: मूक-बधिर छात्रों की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य सहसंबंध गुणांक व सार्थकता स्तर का मान**

| *चर* | *छात्रों की संख्या* | *सहसंबंध गुणांक* |
|---|---|---|
| बुद्धि व सृजनात्मकता | 25 | –.21[#] |

[#] .05 सार्थकता स्तर पर सार्थक नहीं।

तालिका 1 के निरीक्षण से यह ज्ञात होता है कि मूक-बधिर छात्रों की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य सहसंबंध गुणांक का मूल्य -.21 है, जो सूक्ष्म व नगण्य ऋणात्मक सहसंबंध है जो .05 सार्थकता स्तर पर सार्थक नहीं है। मूक-बधिर छात्रों की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य एकरूपता का प्रतिशत 4.41 है, जो कि नहीं के बराबर है। मूक-बधिर छात्रों की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य संबंध नहीं होने के शायद निम्नलिखित कारण हो सकते हैं। मूक-बधिर छात्रों में श्रवण व वाणी दोष होने के कारण–

● उनमें भाषा संबंधी न्यूनताएं, भाषा संचार तथा अभिव्यक्ति में बाधा तथा कठिन शब्दावली की समझ सीमित पाए जाने से उनकी उपलब्धि का प्रभावित होना। ● उनका शिक्षण संकेत भाषा व लिखित रूप में किए जाने से उनको विषय-वस्तु की समझ में कठिनाई तथा उनका सूचना संसाधन कौशल पूर्ण रूप से विकसित ने होने से उनमें समस्याओं के समाधान, उत्पादनों के सृजन तथा नए ज्ञान की प्राप्ति में बाधा आती है, जिससे उनकी उपलब्धि का प्रभावित होना। ● उनके अभिभावकों द्वारा अन्य संतानों की तुलना में भेदभाव करने से उनमें कुण्ठा, भय, डर, तनाव, चिंता अकेलापन आदि बना रहता है, जिससे उनके व्यवहार व उपलब्धि पर असर होना। ● उनमें संवेगात्मक, सामाजिक, व्यक्तित्व व शैक्षिक समायोजन की समस्या होने तथा क्रियाशीलता, मौलिक चिंतन, विविधता, प्रवाहता आदि गुणों का प्रभाव कम होने से उनकी उपलब्धि का प्रभावित होना। ● उनमें भाषा विज्ञानी, तार्किक गणितीय, शैक्षिक, शारीरिक गतिज, अन्तर वैयक्तिक व स्वगत जैसी स्वतंत्र बुद्धियों तथा विषय-वस्तु (दृश्यक, सांकेतिक, अर्थगत, व्यवहारगत) उत्पादन और संक्रियाओं में बाधा उत्पन्न होती होगी, जिससे उनका व्यवहार व उपलब्धि का प्रभावित होना। ● विद्यालयी वातावरण, शिक्षण विधियों, पाठ्यक्रम, पाठ्यपुस्तकों, सहायक साधन व सामग्रियों आदि तथा शिक्षकों के अध्यापन व व्यवहार का उन पर कम असर हुआ होगा, जिसके कारण उनकी उपलब्धि का प्रभावित होना।

इसलिए निष्कर्ष रूप में कहा जा सकता है कि मूक-बधिर छात्रों की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य संबंध नहीं है। तथा यह ज्ञात होता है कि मूक-बधिर छात्रों की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य सार्थक सहसंबंध नहीं है। अतः इस संदर्भ में शून्य परिकल्पना कि "मूक-बधिर छात्रों की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य सार्थक सहसंबंध नहीं होगा" अस्वीकार नहीं की गई।

**मूक-बधिर छात्राओं की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य सहसंबंध–** प्रस्तुत अध्ययन का द्वितीय उद्देश्य मूक-बधिर छात्राओं की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य सहसंबंध ज्ञात करना था। इस उद्देश्य से संबंधित प्रदत्तों का विश्लेषण कार्ल पियर्सन की सहसंबंध गुणांक विधि की सहायता से किया है, जिसका परिणाम तालिका 2 में दिया गया है।

तालिका 2 के निरीक्षण से यह ज्ञात होता है कि मूक-बधिर छात्राओं की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य सहसंबंध गुणांक का मूल्य -.40 है, जो निम्न परंतु निश्चित ऋणात्मक सहसंबंध है जो .05 सार्थकता स्तर पर सार्थक

**तालिका 2: मूक-बधिर छात्राओं की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य सहसंबंध गुणांक तथा सार्थकता स्तर का मान**

| *चर* | *छात्रों की संख्या* | *सहसंबंध गुणांक* |
|---|---|---|
| बुद्धि व सृजनात्मकता | 25 | –.40# |

# .05 सार्थकता स्तर पर सार्थक।

है। मूक-बधिर छात्राओं की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य एकरूपता का प्रतिशत 16 है, जो निम्न स्तर का है। मूक-बधिर छात्राओं की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य अल्प व ऋणात्मक संबंध होने के शायद निम्नलिखित कारण हो सकते हैं, कि मूक-बधिर–

● छात्राओं को उनके अभिभावकों द्वारा अन्य संतान के समान व्यवहार करने से उनमें आत्मविश्वास तथा समाज द्वारा उन्हें सहयोग, अपनत्व, प्रोत्साहन आदि देने से उनकी उपलब्धि पर असर होना। ● छात्राओं में भाषा विज्ञानी, तार्किक गणितीय, शैक्षिक, शारीरिक, गतिज, अन्तर वैयक्तिक तथा स्वगत जैसी स्वतंत्र बुद्धियों के उपयोग के प्रभाव से उनकी उपलब्धि व व्यवहार पर असर होना। ● छात्राओं में व्यक्तिगत, संवेगात्मक, सामाजिक, शैक्षिक समायोजन होने से उपलब्धि पर प्रभाव। ● छात्राओं में क्रियाशीलता, मौलिकता, प्रवाहता, जिज्ञासा, संवेदनशीलता आदि गुणों के होने से उनकी सृजनशीलता का प्रभावित होना। ● छात्राओं में कठिन शब्दावली की समझ तथा भाषा संचार तथा अभिव्यक्ति की क्षमता विकसित होने से उनकी उपलब्धि पर असर होना। ● छात्राओं पर संकेत भाषा व लिखित रूप से शिक्षण, विद्यालय की व्यवस्थाओं, पाठ्यक्रम, शिक्षण विधियों सहायक सामग्री व साधनों आदि से उनकी उपलब्धि का प्रभावित होना। ● छात्राओं की विषय-वस्तु में रुचि, एकाग्रता, पूर्वज्ञान आदि तथा शिक्षकों के साथ अन्तःक्रिया कर समस्याओं का समाधान करने से उनकी उपलब्धि का प्रभावित होना।

इसलिए निष्कर्ष के रूप में कहा जा सकता है कि मूक-बधिर छात्राओं की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य अल्प संबंध है तथा यह ज्ञात होता है कि मूक-बधिर छात्राओं की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य सार्थक सहसंबंध है। अतः इस संदर्भ में शून्य परिकलपना कि "मूक-बधिर छात्राओं की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य सार्थक सहसंबंध नहीं होगा" स्वीकार नहीं की जाती।

**मूक-बधिर विद्यार्थियों की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य सहसंबंध**– प्रस्तुत अध्ययन का अंतिम उद्देश्य मूक-बधिर विद्यार्थियों की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य सहसंबंध ज्ञात करना था। इस उद्देश्य से संबंधित प्रदत्तों का विश्लेषण कार्ल पिर्यसन की सहसंबंध गुणांक विधि की सहायता से किया है, जिसका परिणाम तालिका 3 में दिया गया है।

**तालिका 3: मूक-बधिर विद्यार्थियों की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य सहसंबंध गुणों व सार्थकता स्तर का मान**

| *चर* | *छात्रों की संख्या* | *सहसंबंध गुणांक* |
|---|---|---|
| बुद्धि व सृजनात्मकता | 50 | –.30# |

# .05 सार्थकता स्तर पर सार्थक।

इस तालिका के निरीक्षण से यह ज्ञात होता है कि मूक-बधिर विद्यार्थियों की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य सहसंबंध गुणांक का मूल्य -.30 है, जो निम्न परंतु निश्चित ऋणात्मक सहसंबंध है जो कि .05 सार्थकता स्तर पर सार्थक है। मूक-बधिर विद्यार्थियों की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य अल्प व ऋणात्मक संबंध होने के शायद निम्नलिखित कारण हो सकते हैं, कि मूक-बधिर–

● विद्यार्थियों में संकेत भाषा व लिखित रूप से शिक्षण, विद्यालय का वातावरण, बैठक व्यवस्था, शिक्षण

सामग्री तथा साधन, पाठ्यक्रम, शिक्षण विधियों आदि से उनकी उपलब्धि का प्रभावित होना। ● विद्यार्थियों की विषय-वस्तु में रुचि, पूर्व-ज्ञान, एकाग्रता, रोचक शिक्षण विधियों आदि व शिक्षकों के साथ अन्तःक्रिया कर समस्याओं के समाधान करने से उनकी उपलब्धि का प्रभावित होना। ● विद्यार्थियों के अभिभावकों तथा शिक्षकों के मध्य इनकी समस्याओं व व्यवहार पर संयुक्त रूप से विचार-विमर्श करने तथा उन्हें उपयुक्त सुविधाएं प्रदान करने से उनकी उपलब्धि का प्रभावित होना। ● विद्यार्थियों का समय-समय पर विशेषज्ञों से चिकित्सीय तथा मनोवैज्ञानिक परीक्षण करने तथा परिणामानुसार उचित परामर्श देने से उनकी उपलब्धि का प्रभावित होना। ● विद्यार्थियों के अभिभावक शैक्षिक व सामाजिक रूप से जागरूक होने तथा उन्हें अन्य संतानों के समान व्यवहार करने से उनमें आत्मविश्वास तथा समाज द्वारा सहयोग, अपनत्व व प्रोत्साहन देने से उनकी उपलब्धि व व्यवहार पर असर होना। ● विद्यार्थियों में संवेगात्मक, सामाजिक, शैक्षिक व वैयक्तिक समायोजन होने तथा क्रियाशीलता, मौलिक चिंतन, प्रवाहता, नम्यता आदि गुणों से उनकी सृजनशीलता का प्रभावित होना। ● विद्यार्थियों में कठिन शब्दावली की समझ तथा भाषा संचार व अभिव्यक्ति की क्षमता विकसित होने से भी उपलब्धि पर असर होना।

इसलिए निष्कर्ष रूप में कहा जा सकता है कि मूक-बधिर विद्यार्थियों की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य अल्प संबंध है तथा यह ज्ञात होता है कि मूक-बधिर विद्यार्थियों की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य सार्थक सहसंबंध है। अतः इस संदर्भ में शून्य परिकल्पना कि "मूक-बधिर विद्यार्थियों की बुद्धि व सृजनात्मकता के मध्य सार्थक सहसंबंध नहीं होगा" स्वीकार नहीं की जाती। □□

**ए-3 यूनीवर्सिटी टीचर्स क्वाटर्स**
**ए.बी. रोड, इंदौर**
**मध्य प्रदेश**

# 21वीं शताब्दी में मानवाधिकार शिक्षा– महत्व व आवश्यकता

❒ अनिल गुप्ता
❒ विनोद टेकचन्दानी

**मानवाधिकार एक ऐसा विषय है जिसका संबंध न केवल भारत जैसे विकासशील देशों से है बल्कि विकसित व अविकसित सभी देशों में वर्तमान समय में मानवाधिकार हनन् के मामलों में प्रतिदिन वृद्धि होती जा रही है। राष्ट्रीय मानवाधिकार आयोग के पास 1 अप्रैल, 2000 को कुल 74,899 मामले विचाराधीन थे। मानवाधिकारों की शिक्षा का तात्पर्य मनुष्यों को इस एकात्मकता का बोध कराने से है। वस्तुतः मानवाधिकार शिक्षा के महत्वपूर्ण तत्व मानवीय मूल्यों की स्थापना करना, दूसरों के अधिकारों का सम्मान व आत्मगौरव की भावना का विकास करना होता है। मानवाधिकार शिक्षा को बढ़ावा देने के साथ ही सरकार व गैर-सरकारी तथा स्वैच्छिक संगठन सभी को आपसी सहयोग के माध्यम से समाज को अधिकारों के प्रति अधिक सशक्त व जागरूक बनाने का प्रयास करना चाहिए।**

मानवाधिकार एक ऐसा विषय है जिसका संबंध न केवल भारत जैसे विकासशील देशों में है बल्कि विकसित व अविकसित सभी देशों में वर्तमान समय में मानवाधिकार हनन् के मामलों में प्रतिदिन वृद्धि होती जा रही है। संयुक्त राष्ट्र संघ द्वारा घोषित मानवाधिकार दशक (1955-2004) में यदि हम मानवाधिकार की स्थिति की चर्चा करें, तो अत्यन्त भयावह तस्वीर हमारे सामने आती है। कदाचित् भारत में मानवाधिकार की यह तस्वीर भी कम भयानक नहीं है। गृह युद्ध में झुलस रहे देशों— यूगोस्लाविया, रुगाण्डा, अफगानिस्तान, सोमालिया, सूडान आदि में तो मानवाधिकारों के उल्लंघन की बात समझ में आती है, परन्तु भारत जो कि दुनिया का सबसे बड़ा लोकतांत्रिक देश है और जहां लोकतंत्र पूर्ण सुस्थापित है। भारत में मानवाधिकारों के संरक्षण के लिए संविधान के गठन के समय से ही प्रयास किए जाते रहे हैं। भारतीय संविधान में मानवाधिकारों की रक्षा हेतु मौलिक अधिकारों के रूप में भाग 3 तथा नीति निर्देशक तत्वों के रूप में भाग 4 सम्मिलित किया गया है। इसी के साथ देश में एक स्वतंत्र राष्ट्रीय मानवाधिकार आयोग की स्थापना 12 अक्तूबर, 1994 को की गई। इसी के साथ राज्यों के अपने-अपने अलग राज्य मानवाधिकार आयोग हैं। जिला स्तर पर मानवाधिकार न्यायालयों की स्थापना की गई है। इतना सब कुछ होते हुए भी भारत में मानवाधिकारों की स्थिति दयनीय! भारत के संदर्भ में यदि हम मानवाधिकार की चर्चा करें, तो चौंकाने वाले आंकड़े हमारे सामने आते हैं। राष्ट्रीय मानवाधिकार आयोग के पास 1 अप्रैल, 2000 को कुल 74,899 मामले विचाराधीन थे। जिनमें से आयोग द्वारा 1461 मामलों की जांच कर कार्यवाही की गई। ये सरकारी आंकड़े वास्तविकता की कसौटी पर खरे नहीं उतरते। इससे स्पष्ट होता है कि आयोग भी भारत की जनता के मानवाधिकारों के संरक्षण में पूर्ण सफल नहीं हो पा रहा है। जिसका प्रमुख कारण यहां की जनता में

मानवाधिकारों के प्रति जागरूकता की कमी को माना जा सकता है और किसी भी समाज में नागरिकों की जागरूकता ही प्रजातांत्रिक व्यवस्था का मूल आधार होती है।

शिक्षा हमें अपने आसपास के परिवेश को नई दृष्टि के साथ समझने की शक्ति देती है। शिक्षा यह समझ पैदा करती है कि मानवीय संवेदनाओं और आशाओं में जाति, वर्ण, भाषा, संस्कृति बदल सकती है। संकीर्णता, कटुता का पराभाव हो सकता है और सहिष्णुता तथा दूसरे की भावनाओं और आकांक्षाओं का सम्मान करने की भावना इसका स्थान ले सकती है। यही शिक्षा का उद्देश्य भी है। अतः मानवाधिकारों की शिक्षा मानवीय मूल्यों, मानवीय गरिमा, निष्पक्ष, शोषण विहीन मानवीय विकास का साधन है। इस दृष्टि से यह मानवाधिकारों की संचेतना व सुरक्षा का प्रभावी तथा महत्वपूर्ण साधन भी है।

किसी समाज के नागरिकों में जागरूकता का स्तर उस समाज के शैक्षणिक स्तर पर निर्भर करता है अर्थात् जो समाज जितना अधिक शिक्षित होता है वहां के नागरिक उतने ही अपने अधिकारों के प्रति जागरूक होते हैं। 40 करोड़ निरक्षर व्यक्तियों वाले देश भारत में जिसकी लगभग आधी महिलाएं निरक्षर हैं, के अखबार जातीय और पुलिसिया अत्याचार की खबरों से हर रोज भरे रहते हैं; उस देश में मानवाधिकारों की स्थिति का अनुमान हम सहज ही लगा सकते हैं। मानवाधिकारों की जानकारी व संरक्षण के लिए शिक्षा अत्यन्त आवश्यक है। वास्तव में शिक्षा ही वह माध्यम है, जो मानवाधिकारों की जानकारी सर्वसाधारण तक पहुंचाकर, उन्हें अपने अधिकार के प्रति जागरूक करने, राष्ट्रीय निर्माण में उनकी भूमिका का महत्व बढ़ाने के साथ ही लोगों की अभिवृत्ति में परिवर्तन लाकर मानवाधिकारों के सम्मान के प्रति, उनमें गहरी आस्था जमा सकती है। इस दृष्टि से शिक्षा मानवाधिकारों की संचेतना सुरक्षा का साधन है।

## क्या हैं मानवाधिकार?

मानवाधिकार एक ऐसा विषय है जिसे परिभाषित करना बहुत कठिन है क्योंकि मानवाधिकारों का संबंध उन सभी अधिकारों से होता है जो कि एक मानव को मानव के रूप में जीने के लिए अनिवार्य होते हैं। मानवाधिकार के अन्तर्गत उन अधिकारों को रखा जाता है जो मानव को स्वतंत्रता, समानता व गरिमा के साथ जीने का अधिकार देते हैं। भारतीय मानवाधिकार अधिनियम, 1933 की धारा 2, घ के अन्तर्गत कहा गया है कि मानवाधिकारों से तात्पर्य संविधान द्वारा गारण्टीकृत तथा अन्तर्राष्ट्रीय संविदाओं में सम्मिलित व भारतीय न्यायालयों द्वारा प्रवर्तनीय व्यक्तियों के जीवन, स्वतन्त्रता व गरिमा से है। वस्तुतः मानवाधिकार का संबंध मात्र मानवीय पक्ष की संवेदना, सहयोग व वैचारिक आदान-प्रदान तक ही सीमित नहीं होता बल्कि यह किसी भी सभ्य व सुसंस्कृत समाज का व्याकरण होता है, जिसके मूल में मानव गरिमा, न्याय, निष्पक्ष व शोषण रहित सामाजिक न्याय निहित रहता है। मानवाधिकारों के अन्तर्गत वे सभी अधिकार सम्मिलित किए जा सकते हैं जो व्यक्ति को उसमें निहित मूल प्रवृत्तियों के पूर्ण विकास के लिए आवश्यक हैं। यदि यह कहें कि इनका संबंध मानवीयता से है, तो गलत न होगा। मानव के सुखपूर्वक रहने के अधिकार को सुरक्षित रखने के लिए ही मानवाधिकारों की कल्पना की गई है। जिसके प्रति 10 दिसम्बर, 1948 को संयुक्त राष्ट्र संघ में, भारत सहित दुनिया के 137 राष्ट्रों ने अपनी प्रतिबद्धता जाहिर की है। संयुक्त राष्ट्र के मानवाधिकार के अन्तर्राष्ट्रीय विधेयक के अन्तर्गत समानता, शिक्षा, धर्म, सामाजिक सुरक्षा, मानवीय व्यवहार, न्याय, आत्मनिर्णय का अधिकार, विकास का अधिकार, उपेक्षित वर्गों के लोगों के विशेष संरक्षण, पर्यावरण संरक्षण, आर्थिक और सांस्कृतिक उन्नति के अधिकार सम्मिलित हैं। 1989 में इसमें बच्चे के अधिकारों व 1993 में वियना और 1995 पेइचिंग में हुए सम्मेलनों के बाद महिलाओं के अधिकारों को भी सम्मिलित किया गया है। इनके द्वारा बच्चों को उनकी प्राथमिक आवश्यकताओं, पोषण, स्वास्थ्य और शिक्षा तथा महिलाओं को राष्ट्रीय, क्षेत्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर राजनीतिक, सामाजिक, सांस्कृतिक व आर्थिक गतिविधियों में सम्मान रूप से भाग लेने के अधिकार प्रदान किए गए हैं, परन्तु इस चार्टर

के लागू होने के 54 वर्ष बाद भी दुनिया के सभी देशों में कम या अधिक मानवाधिकारों का उल्लंघन निर्बाध रूप से जारी है। मानवाधिकारों पर जारी होने वाली रिपोर्ट इस तथ्य की पुष्टि करती है। मानवाधिकरों के उल्लंघन को रोकने में शिक्षा एक प्रभावी भूमिका निभा सकती है।

पर्यावरण संरक्षण, नारीवादी आन्दोलनों, विकास आन्दोलनों, अल्पसंख्यकों व आदिवासियों तथा उनकी संस्कृति के संरक्षण के लिए चलाए जा रहे आन्दोलनों, बालश्रम और हर तरह के शोषण के विरुद्ध चलने वाले आन्दोलनों ने मानवाधिकारों की अवधारणा के प्रति भी लोगों को जागरूक किया है।

## मानवाधिकार शिक्षा का अर्थ

संयुक्त राष्ट्र संघ के मानवाधिकारों संबंधी अंतर्राष्ट्रीय विधेयक के अनुच्छेद 1 में कहा गया है कि "सभी मनुष्य जन्म से स्वतन्त्र हैं तथा अधिकार व मर्यादा में समान हैं, उनमें विवेक तथा बुद्धि है तथा उन्हें एक-दूसरे के साथ भ्रातृभाव युक्त व्यवहार रखना चाहिए।" मानवाधिकारों की शिक्षा का तात्पर्य मनुष्यों के प्रति सम्मान के भाव और इनके संरक्षण के लिए एक ऐसी कार्य संस्कृति का निर्माण करे जो प्रत्येक मनुष्य को मूलभूत अधिकारों व स्वतंत्रताओं के प्रति संवेदनशील तथा जागरूक बनाती हो। मानवाधिकार शिक्षा ही वह साधन है जो व्यक्ति के आर्थिक, सामाजिक, राजनैतिक व सांस्कृतिक उत्थान के लिए भेदभाव रहित समान अवसर उपलब्ध कराती है। साथ-ही-साथ न्याय और आत्मनिर्णय के अधिकार के संरक्षण में भी सहयोग प्रदान करती है। मानवाधिकार शिक्षा ही मानवाधिकारों के प्रति जागरूकता, समझ, ज्ञान और कौशल विकसित कर एक सभ्य समाज का निमार्ण कर सकती है, जिसमें मानव की अन्तर्निहित गरिमा का आदर होगा और मनुष्यों को सभी प्रकार के विभेद और तिरस्कार से निषिद्ध रखा जा सकेगा। सामंती और औपनिवेशक अतीत वाले भारत में जहां अशिक्षा, अज्ञानता और रूढ़ियों का मकड़जाल चारों तरफ फैला है, वहां मानवाधिकारों की शिक्षा का महत्व और भी अधिक बढ़ जाता है। मानवाधिकार शिक्षा ही सामाजिक और सांस्कृतिक दृष्टिकोण में बदलाव लाकर वह आधार प्रदान कर सकती है जो समाज में वैमनस्यता, रूढ़िवादिता तथा हिंसा को कम कर सहिष्णुता, समानता और शान्तिपूर्ण सह-अस्तित्व के माध्यम से मानवाधिकार हनन् के मामलों में कमी लाने में सहयोगी हो सकती है। इसके लिए हमें मानवाधिकार शिक्षा के उद्देश्यों की जानकारी प्रदान करने के लिए उन्हें प्रचारित, प्रसारित करना होगा।

## मानवाधिकार शिक्षा के उद्देश्य

मानवाधिकार शिक्षा का प्रमुखतः उद्देश्य व्यक्ति को उसके अधिकारों से परिचित कराना होता है। इसी के साथ मानवाधिकार शिक्षा का लक्ष्य विश्व के सभी मनुष्यों को मानवता की साझी भाषा सिखाना है। जिसके माध्यम से विश्व शांति की स्थापना के साथ-साथ मानवाधिकारों के सम्मान व संरक्षण को प्रतिदिन के कार्य व्यवहार की संस्कृति का हिस्सा बनाना है। इसके लिए मानवाधिकार शिक्षा के निम्नलिखित उद्देश्यों को सुझाया जा सकता है—

- राष्ट्रीय संविधान, सार्वभौमिक घोषणा व अन्तर्राष्ट्रीय संविदाओं आदि में निहित मानवाधिकारों की जानकारी प्रदान कर उनके प्रति जागरूकता उत्पन्न करना।
- लोगों को मानवाधिकारों का ज्ञान प्रदान कर उनमें जागरूकता उत्पन्न करना ताकि वे अन्य लोगों की मौलिक स्वतन्त्राओं का आदर करना सीखें।
- सार्वभौमिक मूल्यों जैसे सहिष्णुता, आदर, उत्तरदायित्वता, अनुशासन आदि का विकास करना।
- व्यक्तियों के व्यक्तित्व के पूर्ण विकास के माध्यम से राष्ट्र निमार्ण में सहायता प्रदान करने हेतु लोगों के व्यवहार को परिवर्तित करना।
- लोगों को मानवाधिकारों के संरक्षण और संवर्द्धन की शिक्षा देना।
- संसार के विभिन्न जातीय, राष्ट्रीय, भाषायी, धार्मिक और सांस्कृतिक समूहों के बीच एकात्मकता की भावना का विकास करना।
- शान्ति और अन्तर्राष्ट्रीय सद्भाव को सशक्त करने के लिए सार्थक प्रयास करना।
- संयुक्त राष्ट्र संघ के शांति व मानवीय विकास सम्बंधी प्रयासों की जानकारी देकर, इन प्रयासों को बढ़ावा

देना।

- एक स्वतंत्र समाज में मनुष्य को उसकी कारगर भूमिका के लिए तैयार करना।
- गरिमापूर्ण, निष्पक्ष, शोषण रहित मानवीय समाज की स्थापना के लक्ष्य की प्राप्ति हेतु सचेष्ट प्रयास करना।
- समाज के पिछड़े व कमजोर वर्गों में जागरूकता उत्पन्न करना ताकि उनमें आत्मविश्वास पैदा हो और वे अपने अधिकारों की संरक्षा के प्रति सचेष्ट हों।
- लोगों को पूर्वाग्रहों को छोड़ने और दूसरों के प्रति दुर्भावनाओं को त्यागने के लिए तैयार करना।
- ज्ञान की प्रकृति, प्रविधि और प्रक्रिया में सुधार करना ताकि वह कार्य संस्कृति के ऐसे कौशलों तथा तौर-तरीकों का विकास कर सके जो मानव गरिमा के अनुरूप हों।
- पर्यावरण तथा राष्ट्रीय धरोहर आदि की सुरक्षा से संबंधित जानकारी प्रदान कर देश के विकास में सहयोग प्रदान करने हेतु तैयार करना।

इन उद्देश्यों की प्राप्ति के लिए मानवाधिकार शिक्षा प्रदान करने हेतु सरकारी व गैर-सरकारी सभी स्तरों पर एक सुसंगठित रूप से शिक्षा प्रदान करने की आवश्यकता है। इस कार्य हेतु किसी एक संस्था या व्यक्ति पर निर्भर नहीं रहा जा सकता, बल्कि समाज के प्रत्येक व्यक्ति को मानवाधिकार शिक्षा को बढ़ावा देने को अपना कर्तव्य मानते हुए इस क्षेत्र में अधिक से अधिक योगदान देना चाहिए। मानवाधिकार शिक्षा प्रदान करने वाली संस्थाओं के आधार पर इसे तीन भागों में बांटा जा सकता है।

**औपचारिक शिक्षा—** औपचारिक शिक्षा से तात्पर्य ऐसी शिक्षा से है जो सरकारी संस्थाओं या निजी संस्थाओं द्वारा दी जाती है और इसके लिए सरकार द्वारा एक पाठ्यक्रम निश्चित किया हुआ होता है। मानवाधिकारों से संबद्ध शिक्षा तो विभिन्न परम्परागत विषयों (इतिहास, भूगोल, दर्शन, समाजशास्त्र, विधि, शिक्षाशास्त्र और राजनीति शास्त्र आदि) के साथ ही उनके पाठ्यक्रमों में मानवाधिकारों के तत्वों को सम्मिलित किया जा सकता है। भारत में राष्ट्रीय मानवाधिकार आयोग तथा राष्ट्रीय शिक्षा शोध और प्रशिक्षण परिषद् आदि की महत्वपूर्ण भूमिका रही है। जिनके दिशा-निर्देशों पर ही देश के विभिन्न विश्वविद्यालयों, महाविद्यालयों व स्कूलों के पाठ्यक्रमों में मानवाधिकारों से संबंधित विषय को पढ़ाए जाने पर अधिक बल दिया जाने लगा है। इस प्रकार की शिक्षा में सामान्यतः निम्नलिखित पाठ्यक्रम होता है।

- मानवाधिकार की अवधारणा, सिद्धांत और नियम।
- मानवाधिकारों से संबंधित प्रमुख संवैधानिक प्रावधान।
- भारत में मानवाधिकारों की स्थिति।
- समानता की शिक्षा।
- सामाजिक संरचना व मूल्यों की शिक्षा।
- लोकतंत्र और मानवाधिकार।
- मानवाधिकारों के प्रति जागरूकता में मीडिया की भूमिका।
- पर्यावरण संरक्षण के उपाय।
- राष्ट्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय सद्भाव।
- मानवाधिकार संरक्षण में संयुक्त राष्ट्र संघ, राष्ट्रीय तथा राज्य मानवाधिकार आयोगों की भूमिका।

**अनौपचारिक शिक्षा—** मानवाधिकरों की शिक्षा केवल कक्षा में औपचारिक रूप से ही नहीं दी जा सकती वरन् यह अनौपचारिक रूप से भी समाज के विभिन्न समूहों को दी जा सकती है। मानवाधिकार के क्षेत्र में अनौपचारिक शिक्षा से तात्पर्य ऐसी शिक्षा प्रणाली से होता है जो किसी संस्था द्वारा एक विशेष समूह के लिए दी जाती है। इसमें पाठ्यक्रम उस समूह को ध्यान में रखते हुए बनाया जाता है। इस क्षेत्र में गैर-सरकारी तथा स्वैच्छिक संगठनों की महत्वपूर्ण भूमिका रही है। विशेषतः राजस्थान जैसे राज्य में उरमूल ट्रस्ट जैसे गैर-सरकारी संगठन द्वारा शुरू की गई शिक्षा कर्मी योजना के परिणामों से प्रभावित होकर सरकार द्वारा इस योजना को सरकारी सहायता के माध्यम से जारी रखा गया है। इसी प्रकार राजस्थान की लोक जुम्बिस परियोजना, मरूशाला शिक्षा, बालिका शिविर, चित्रशाला आदि परियोजनाओं के माध्यम से शिक्षा के साथ-साथ मानवाधिकारों की जानकारी प्रदान की जाती है। इन संस्थाओं द्वारा मानवाधिकारों की शिक्षा को बढ़ावा देने के लिए न केवल पाठशालाओं का सहारा लिया जाता

है बल्कि अन्य माध्यमों जैसे—चलचित्रों, ड्रामा, नाटक मंडली, कहानियां, सांस्कृतिक कार्यक्रमों, परिचर्चा, वाद-विवाद, समूह परिचर्चा, लघु नाटिका, खेल आदि के द्वारा मानव अधिकारों की शिक्षा दी जाती है।

**आनुभाविक शिक्षा**— आनुभाविक शिक्षा से तात्पर्य उस शिक्षा से होता है जो व्यक्ति द्वारा प्रतिदिन के अनुभव द्वारा प्राप्त होती है। इस प्रकार की शिक्षा में संचार साधनों, समाचार-पत्रों, सम्मेलनों तथा समाज की बहुत बड़ी भूमिका होती है। संचार सांधनों के माध्यम से मानवाधिकार हननू के मामलों को प्रचारित प्रसारित कर उनसे प्रभावित लोगों को उनके लिए उपलब्ध समाधानों की जानकारी प्रदान कराते हैं। समाचार-पत्रों व अन्य साधनों के माध्यम से सरकार द्वारा बनाए जाने वाले कानूनों की जानकारी प्रदान कराने, साथ ही सरकारी मशीनरी को उसके उत्तरदायित्वों का अहसास कराकर मानवाधिकारों के संरक्षण में भूमिका निभाई जाती है।

## मानवाधिकार शिक्षा का निष्कर्ष व सुझाव

वस्तुतः मानवाधिकार शिक्षा का महत्वपूर्ण तत्व मानवीय मूल्यों की स्थापना करना, दूसरों के अधिकारों का सम्मान व आत्म गौरव की भावना का विकास करना होता है। इस प्रकार स्पष्ट है कि शिक्षा मानवाधिकार संस्कृति को बढ़ावा देने का प्रभावी साधन है। सभी औपचारिक शिक्षा स्तरों तथा अनौपचारिक समूहों में मानवाधिकारों के प्रति जागरूकता, सूचना और जानकारी के प्रसार को बढ़ावा देने में वह महत्वपूर्ण भूमिका का निर्वाह कर सकती है। इसके लिए आवश्यक नहीं है कि हम मानवाधिकार शिक्षा के रूप में किसी अलग विषय की शिक्षा दें। क्योंकि यह एक बहुआयात्मक तथा अन्तरसांस्कृतिक विषय है इसलिए मानवाधिकार शिक्षा के लिए अन्तर्विषयक दृष्टिकोण अपनाना चाहिए।

मानवाधिकार शिक्षा के लिए इतना कुछ होते हुए भी मानवाधिकार शिक्षा की अपनी कुछ सीमाएं हैं। इनमें सबसे प्रमुख मानवाधिकार शिक्षा के क्या उद्देश्य होने चाहिए? मानवाधिकार शिक्षा की प्रविधि क्या हो? मानवाधिकार शिक्षा का पाठ्यक्रम क्या रखा जाए? शिक्षा प्रदान करने वाले को स्वयं मानवाधिकारों की संपूर्ण जानकारी नहीं होती है। इसी के साथ सबसे प्रमुख समस्या मानवाधिकार शिक्षा देने वाले अध्यापकों की कमी व उनमें अपने उत्तरदायित्वों की पूर्ति में रुचि न लेना है। मानवाधिकार शिक्षा को बढ़ावा देने के लिए पाठ्यक्रम तो बनाए जाते हैं परन्तु शिक्षा प्रदान करने वाली संस्थाएं इस क्षेत्र में अधिक रुचि नहीं लेतीं।

मानवाधिकार शिक्षा प्रदान करने वाली शिक्षण संस्थाओं को अधिक से अधिक प्रोत्साहन के लिए अलग से सम्मेलन, संगोष्ठियों तथा कार्यशाला आदि का आयोजन किया जाना चाहिए। जहां मानवाधिकार शिक्षा प्रदान करने वाले अध्यापकों की रुचि को परिवर्तित किए जाने पर विशेष बल दिया जा सके। मानवाधिकार शिक्षा को बढ़ावा देने के साथ ही सरकारी, गैर-सरकारी तथा स्वैच्छिक संगठन सभी को आपसी सहयोग के माध्यम से समाज को अधिकारों के प्रति अधिक सशक्त व जागरूक बनाने का प्रयास करना चाहिए। मानवाधिकार शिक्षा को बढ़ावा देने में जहां सरकार धन उपलब्ध कराकर गैर-सरकारी संगठनों को सहयोग प्रदान कर सकती है वहीं गैर-सरकारी संगठनों द्वारा बनाए गए कार्यक्रमों व नीतियों को क्रियान्वित करने में सरकार को सहयोग प्रदान कर सकते हैं। मानवाधिकार शिक्षा पाठ्यक्रमों के निर्धारण के समय जनसहभागिता को अधिक महत्व दिया जाना चाहिए और पाठ्यक्रमों का निर्धारण समाज की आवश्यकताओं व स्थिति को ध्यान में रखते हुए किया जाना चाहिए। □□

**राजनीति विज्ञान और लोक प्रशासन विभाग**
**महर्षि दयानन्द सरस्वती विश्वविद्यालय, अजमेर**
**राजस्थान**

# भारतीय शिक्षा में संश्लिष्ट दृष्टि – प्रासंगिकता के परिप्रेक्ष्य में

❐ एन. पी. सिंह
❐ ज्योति भाटिया

**एक दार्शनिक के रूप में श्री अरविन्द ने दिव्य जीवन निमित्त संश्लिष्ट दृष्टि प्रस्तुत की। वर्तमान में लौकिक जगत को यथार्थ मानते हुए ईश्वर द्वारा निर्मित इस रचना में आसक्त भाव से परे अपने कर्तव्य के निर्वहन को आवश्यक माना। मानवता के कल्याण निमित्त प्राचीन मूल्यों का सम्मान रखते हुए आवश्यकताधारित शिक्षा के अनुवरण को आवश्यक बताया। आपकी दृष्टि में सच्ची शिक्षा सूचनाओं का संचय मात्र नहीं है, यह तो व्यक्ति में अन्तर्निहित दिव्य शक्तियों के विकास तथा सुखद जीवन-यापन हेतु आवश्यक क्षमताएं विकसित करने का अवसर प्रदान करती है। अधिगम-अध्यापन के प्रसंग में बालक की एज, एबिलटी तथा एप्टीट्यूड को दृष्टिपथ में रखना परमावश्यक माना गया है। इसी क्रम में शिक्षण प्रक्रिया में ज्ञानार्जन हेतु इन्द्रियों व मस्तिष्क के आवश्यक प्रशिक्षण पर बल देते हुए मानव-कल्याणार्थ दीर्घ जीवन का मार्ग प्रशस्त किया। श्री अरविन्द देश-प्रेम के सन्दर्भ में राष्ट्रवादी, आवश्यकतानुरूपता के प्रसंग में प्रयोजनवादी, तार्किक व क्रमबद्धता के परिप्रेक्ष्य में विज्ञानवादी, बालकों के स्वाभाविक विकास को ध्यान में रखने के संदर्भ में मनोविज्ञानवादी, भारतीय संस्कृति के अनुरूप आदर्शवादी, मानव उत्थानार्थ मानवतावादी तथा भावी विकासोन्मुख जीवन के संदर्भ में भविष्यवादी के रूप में अधिष्ठित हैं।**

शिक्षा प्रकाश का एक ऐसा स्रोत है जो अनादि काल से व्यक्ति के जीवन को सुखमय बनाने की दिशा में अग्रसर है। अपने दार्शनिक प्रयासों के अन्तर्गत अनेक चिन्तकों ने इस शैक्षिक बेल को पल्लवित व पुष्पित करने की दिशा में अनेकानेक प्रयास किए हैं। प्राचीनकालीन आप्तवाक्य "सर्वे भवन्तु सुखिनः, सर्वे सन्तु निरामया..... भूत, वर्तमान तथा भविष्य में भी शिक्षा के अभीष्ठ रहेंगे चाहे विज्ञान व तकनीकी के माध्यम से शिक्षा व शिक्षण के क्षेत्र में कितनी भी शैक्षिक प्रगति क्यों न हो जाए। मनुष्य के जीवन को सुखद, जीवन्त व प्रफुल्लित रखने की दिशा में चिन्तकों के योगदान की कमी नहीं है। जीव-ब्रह्म, लोक-परलोक, सत्य-असत्य, लौकिक-अलौकिक, भौतिक, यथार्थ इत्यादि के क्रम में ज्ञान का अथाह समुद्र सुलभ है। इसी क्रम में श्री अरविन्द ने जीवन की संश्लिष्ट दृष्टि के माध्यम से इसी लोक में रह कर अपने उत्तरदायित्वों का निर्वहन करते हुए मोक्ष प्राप्त करने का न केवल अनुपम सन्देश दिया है वरन् बालक की शिक्षा के उपागमों पर स्वर्णिम प्रकाश भी बिखेरा है।

15 अगस्त, 1872 को कलकत्ता में जन्मे भारतीय सस्कृति के प्रबल आलोचक के घर में पाश्चात्य परिवेश में प्रशिक्षित किन्तु भारतीय दर्शन के अनुरागी कुशाग्र बुद्धि सम्पन्न, भारतीय स्वतन्त्रता के प्रेमी और इस प्रकार अनूठी परिस्थितियों में पोषित श्री अरविन्द का दर्शन वेदान्त तथा गीता पर आधारित है। उनका स्वतंत्र दर्शन उपनिषदों की

ओर प्रत्यागमन है। उन्होंने द्वैत, अद्वैत, विशिष्ट व अन्य सभी दृष्टिकोणों को स्वीकार करते हुए अपना एक विशिष्ट दर्शन प्रतिपादित किया है। व्यक्ति, जगत व यथार्थ के प्रति उनके विचारों ने सामाजिक, राजनैतिक तथा शैक्षिक दृष्टिकोण पर विशेष प्रभाव डाला है। उन्होंने जीवन में आध्यात्मिक साधना एवं योग को विशिष्ट महत्व दिया है। उनका समग्र दर्शन विकास सातत्य के सिद्धांतों पर आधारित है तथा इसका संबंध न केवल आदर्शों एवं मूल्यों से बल्कि व्यावहारिकता व यथार्थता से भी है। आदर्शवादी विचारक एवं शिक्षाशास्त्री श्री अरविन्द ने शिक्षा की दृष्टि से मानव अन्तःकरण को महत्वपूर्ण माना तथा इसी पर ध्यान केन्द्रित करते हुए विविध शैक्षिक विचारों का प्रतिपादन किया। श्री अरविन्द के दार्शनिक एवं शैक्षिक विचारों की प्रासंगिकता आज और भी उपादेय है। उनके शैक्षिक विचार मानव जाति में 'वसुधैव कुटुम्बकम्', राष्ट्रीयता, देशप्रेम, मानव कल्याण आदि भाव को जागृत करने व अभिप्रेरित करने में पूर्णतः समर्थ हैं। सम्प्रति उनके यत्र-तत्र फैले एतद् अमूल्य विचारों को शैक्षिक संदर्भ प्रस्तुत करना उद्दिष्ट रहा है। इस प्रयास के अन्तर्गत विषय-वस्तु विश्लेषण विधि के आधार पर प्राथमिक व द्वितीयक समंकों का प्रयोग किया गया है।

## दार्शनिक सन्दर्श

समन्वय श्री अरविन्द के दर्शन का मूल मंत्र है। विभिन्न मतों व सम्प्रदायों का खण्डन करने की अपेक्षा उन्होंने दार्शनिक विचारों का मण्डन व समन्वयन किया, जो ज्ञान, भक्ति व कर्म के बीच निर्गुण-सगुण, द्वैत-अद्वैत, भौतिकता व आध्यात्म, विज्ञान व धर्म में दृष्टव्य है।

महान चिन्तक श्री अरविन्द ने वैचारिक दृष्टि से आदर्शवाद, भौतिकवाद, आध्यात्मवाद, यथार्थवाद तथा प्रयोजनवाद का यथा-परिस्थिति कमोबेश आलिंगन किया है। उनकी दृष्टि में इस सृष्टि का अस्तित्व ही सत्य है। यह उच्चतर उत्थान का स्थल है जहां आध्यात्मिक उन्नयन का अवसर प्राप्त होता है। अन्य दार्शनिकों ने जहां भौतिक जगत से परे रहने का विचार प्रकट किया वहीं श्री अरविन्द ने इस प्रयास को कठिन व इसके निमित्त अधिकतम प्रयास न करने की प्ररिवृत्त की सलाह दी। यह जगत ईश्वर की ही रचना है। अतः ईश्वरीय रचना को त्यागना ठीक नहीं है। श्री अरविन्द ने एक यथार्थवादी के रूप में इस संसार में एक संकल्पित कर्मयोगी की तरह लगे रहने की सलाह दी, न कि इससे भागने की।

अरविन्द की दृष्टि में सत्य के साक्षात्कार व दर्शन की अपेक्षा अधिक आवश्यक है सत्य को स्थायी बनाना व उसे जीवन व दैनिक व्यवहार में उतारना। ईश्वर समस्त सृष्टि का कर्मा है। यह जगत एक लीला मात्र है। निर्माण तथा विध्वंस परम् सत्य द्वारा आनन्द के ही रूप हैं। श्री अरविन्द ने ज्ञान व अज्ञान को विरोधी नहीं, सीमा मात्र माना है। कष्ट, व्यथा व पीड़ा न अनादि है, न निरपेक्ष। यह तो अनुभव की सीमा मात्र है। क्रमिक विकास की प्रक्रिया में विश्वास रखने वाले श्री अरविन्द ने निरन्तरता को विशेष महत्व दिया व माना कि अंतिम चरण में चेतना का एक अति मानसिक स्तर आता है जिसे केवल अतिमानव ही प्राप्त कर सकता है। आपकी दृष्टि में पूर्ण योग जीवन को जीवन्त तथा दीर्घ बनाता है। समर्पित भाव से नियमानुकूल रीति से इसका आलम्बन ईश्वर का आभास देता है।

श्री अरविन्द ने पुनर्जन्म के दर्शन पर ध्यान आकृष्ट करते हुए आध्यात्मिक उन्नयन का मार्ग प्रशस्त किया। इनकी दृष्टि में मानव जीवन कोई आकस्मिक घटना नहीं है। जन्म व मृत्यु विकास योजना में पूर्वनिश्चित प्रक्रियाएं हैं। सूक्ष्मतः पुनर्जन्म चरम आवश्यकता है। श्री अरविन्द ने संकलित पूर्ण योग की क्रिया को, परमात्मा के स्वरूप को जानने तथा अन्तः आवेष्टन हेतु साधन मात्र माना है। पूर्ण योग का उद्देश्य आध्यत्मिकता का रूपान्तरण है जिसमें प्रेम, ज्ञान व संकल्प निहित हैं जो दिव्य जीवन का मार्ग प्रशस्त करते हैं।

संश्लिष्ट व समन्वित दृष्टि श्री अरविन्द के दर्शन रूपी वृक्ष से पल्लवित व पुष्पित हुई है। दिव्य जीवन की ओर प्रवर्तन हेतु श्री अरविन्द के यत्र-तत्र विसरित विचारों को वर्तमान शैक्षिक संदर्भ में देखना उद्दिष्ट रहा है।

## दार्शनिक साम्यता

संश्लिष्ट दर्शन की प्रस्तुति श्री अरविन्द की प्रमुख विशेषता

रही है। श्री अरविन्द के दर्शन में उपनिषद व वेदान्त के तत्व प्रमुख स्थान रखते हैं। वर्तमान जगत को यथार्थ रूप में देखने वाले श्री अरविन्द वास्तविकतावादी होते हुए भी शिक्षा व्यवस्था में प्रकृतिवाद व आदर्शवाद का आलिंगन करते हैं। श्री अरविन्द आवश्यकतानुरूप शिक्षा में प्रयोजनवादी, सांस्कृतिक अनुरूपता में आदर्शवादी, विकासोन्मुख शिक्षा देने में भविष्यवादी, भारतीयता के गौरव को पुलकित करने के प्ररिप्रेक्ष्य में राष्ट्रवादी, चिन्तक के रूप में परिलक्षित होते हैं तथा शिक्षा व्यवस्था में स्वाभावानुरूप व्यवस्था के प्रसंग में मनोविज्ञानवाद का आवेष्टन किया है। इस प्रसंग में श्री अरविन्द के विचार टैगोर, विवेकानन्द, रूसो, महात्मा गांधी, राधाकृष्णन् तथा जाकिर हुसैन से स्पष्ट साम्य रखते हैं, जहां उन्होंने अपने प्रयास के अन्तर्गत धर्म, आध्यात्म, वैज्ञानिकता व तार्किकता का समन्वय करते हुए दिव्य जीवन की प्राप्ति निमित्त शैक्षिक संकल्पना की है।

## शैक्षिक संदर्श

श्री अरविन्द जी के दार्शनिक बिन्दुओं को शैक्षिक परिदृश्य में देखने पर प्रकट होता है कि उन्होंने ऐसी शिक्षा पर बल दिया जो भारतीयता के अनुरागी सांस्कृतिक अनुभवों से संबद्ध बालक की स्वाभाविक प्रवृत्तियों को दृष्टिगत कर विकासोन्मुख समाज को दिव्य जीवन की ओर अग्रसर कर सके। वास्तविक अर्थों में सुखद जीवन निमित्त आवश्यक क्षमताएं प्रदान करने व व्यक्ति में अन्तर्निहित शक्तियों के प्राकटन का नाम ही उनकी दृष्टि में शिक्षा है। यह व्यक्ति में जीवन व आत्मा को समझने की क्षमता विकसित करती है जो मानवता के कल्याणार्थ क्रियाशील होती है। यह मानसिक शक्तियों के निर्माण तथा आत्मोन्नयन की दिशा में एक उपकरण के रूप में प्रयुक्त होनी चाहिए। सूक्ष्मतः सच्ची शिक्षा वह है जो व्यक्ति के मस्तिष्क के साथ आत्मा, सार्वजनिक मन व देशज मन को भी प्रशिक्षित करे व प्रारंभ से आगे विभिन्न विकासात्मक अवस्थाओं में व्यक्ति को उसकी चेतना तथा वास्तविक सत्य का संज्ञान करवाए। बालक में निहित दिव्य शक्ति को विकसित करने की दिशा में स्वतंत्रता प्रदान करना शिक्षा के मंतव्यों में निहित है।

इसी क्रम में श्री अरविन्द ने शिक्षा में भारतीय आत्मा, आवश्यकता, स्वभाव व संस्कृति की अनुरूपता को आवश्यक मानते हुए समाज की शाश्वत आत्मा के प्रति आस्था को भी प्रधानता दी। श्री अरविन्द के विचारों में विभिन्न प्रकार की सूचनाओं को एकत्र कर लेना ही शिक्षा नहीं है। इसका मंतव्य तो मानव मस्तिष्क का प्रशिक्षण, सत्य का सृजन, भारत की विकासमान आत्मा तथा उसकी भावी आवश्यकता को ध्यान में रखते हुए उसके अनुसार बालक को विकास मार्ग पर प्रवृत्त करना है।

श्री अरविन्द के अनुसार शिक्षा स्वाभाविक विकास के अनुरूप होनी चाहिए। उनकी दृष्टि में शिक्षा की बेल अन्तःकरण पर फैलती है जिसके कई स्तर हैं। कुछ में से विचार छन कर आते हैं, कुछ में शब्द, स्पर्श, रस व गंध आकर विचारों में प्रवृत्त होते हैं; कुछ में बुद्धि की व्यापक क्षमता तथा महत्ता का प्राकटन होता है तो कुछ में सत्य की अन्तर्दृष्टि पर ध्यान केन्द्रित होता है। मानव स्थित अन्तःकरण में छिपे सत्य को पहचानना व उभारना ताकि मानव मात्र की समस्याओं का अन्त हो सके, यही शिक्षा के प्रमुख मंतव्यों में आता है। यही वर्तमान संदर्भ में अभीष्ट है।

बालक में सुषुप्त क्षमताओं का विकास करना ही सच्ची शिक्षा है। इस प्रयास में शिक्षक की विशेष भूमिका वांछित है, जिससे बालक की रुचियों तथा स्वातन्त्र्य का हनन न हो।

शैक्षिक उद्देश्यों के प्रसंग में सद्पथ पर समाज को प्रवृत्त करना, सामंजस्यपूर्णता पर बल देना तथा बालक के सर्वांगीण विकास को दृष्टिपथ में रखना प्रमुख है। समाज में विचारों व प्रयोगों का बाहुल्य होता है परन्तु महत्व तो इस बात में है कि ये नवाचार किस सीमा तक विद्यार्थी के व्यवहार में संतुलन लाते हैं। श्री अरविन्द ने धार्मिक उन्नयन को एक उद्देश्य माना किन्तु उन तत्वों को ही अपनाने पर बल दिया जिनसे मानव मात्र का कल्याण हो। शारीरिक व आध्यात्मिक विकास श्री अरविन्द द्वारा संकल्पित शिक्षा के प्रमुख उद्देश्य रहे हैं, जिनके आधार पर दिव्य जीवन की प्राप्ति का मार्ग प्रशस्त होता है। इसी प्रकार शिक्षक व अभिभावक का कार्य बालक को दिशा-निर्देश मात्र देना है ताकि वह अपना विकास कर सके। इसके अतिरिक्त

प्रमुख उद्देश्यों में बालक का नैतिक विकास, बौद्धिक विकास, सौन्दर्यात्मक विकास व व्यावहारिक पक्ष का विकास भी प्रमुख स्थान प्राप्ति योग्य है जिनसे सम्पूर्ण व्यक्तित्व के विकास का मार्ग प्रशस्त होता है। मनुष्य में अनेक वृत्तियां होती हैं, जिनके सामंजस्यपूर्ण प्राकृतिक विकास पर बल दिया जाना वांछित है।

श्री अरविन्द ने शिक्षा के कार्यों को अधोलिखित आध्यात्मिक परिप्रेक्ष्य में देखा–

- जीवन तथा आत्मा का वास्तविक अर्थ समझने में सहायता करना ही वास्तविक शिक्षा है।
- मन का ऐसा प्रशिक्षण हो कि जीवन के अर्थ को समझने में दिशा मिल सके।
- शैक्षिक प्रयास ऐसा हो जिससे मस्तिष्क शक्ति के विकास व व्यक्ति की आध्यात्मिकता के उन्नयन का मार्ग प्रशस्त हो।
- मन को प्रशिक्षित करने वाली वही शिक्षा सत्य है जो आत्मचेतना, सार्वभौमिक मन तथा राष्ट्रीय चेतना का विकास करे। विभिन्न सूचनाओं का संचय शिक्षा का कदापि नाम नहीं है।

पाठ्यक्रम शैक्षिक उद्देश्यों की पूर्ति के साधन होते हैं। इस दृष्टि से श्री अरविन्द ने विस्तृत तथा उपयोगितापरक पाठ्यक्रम का चयन करने पर बल दिया जो आज अति समीचीन है। विद्यार्थियों के अध्ययन योग्य विषयों में काव्य, संगीत, कला, संस्कृत व साहित्य को भरपूर स्थान प्रदान किया क्योंकि इनसे मस्तिष्क की सृजनशीलता व कल्पनाशक्ति में वृद्धि होती है। इस प्रकार पाठ्यक्रम में हस्तशिल्प स्थान प्राप्त करने योग्य है। मानसिक विकास की दृष्टि से वैज्ञानिक विषयों को यथेष्ट स्थान दिया है क्योंकि उनसे अवलोकन, अन्वेषण, विश्लेषण व संश्लेषण की प्रवृत्ति विकसित होती है जो भावी जीवन के लिए आवश्यक है। इसके अतिरिक्त धर्म के मूल तत्वों के पाठ्यक्रम में स्थान प्रदान करने के पीछे मानव कल्याण की भावना निहित थी। श्री अरविन्द ने माना कि शरीर ही सारे धर्मों, कर्मों व मर्मों का माध्यम है। इसलिए शारीरिक शिक्षा को पाठ्यक्रम में महत्वपूर्ण स्थान दिया।

श्री अरविन्द ने अध्ययन-अध्यापन में रूसो, फ्रोबेल व टैगोर की तरह मनोवैज्ञानिक आधार पर बच्चों की रुचियों को समझने और उसके उपरान्त अनुकूल शिक्षण विधि अपनाने पर बल दिया ताकि रुचियों को ध्यान में रखा जा सके। इसके साथ अवलोकन, निरीक्षण, प्रदर्शन इत्यादि को पूर्ण अवसर प्रदान करने के उपरान्त वर्णमाला का ज्ञान देने की बात कही। वस्तुनिष्ठ विधि की अपेक्षा व्यक्तिनिष्ठ विधियों का समर्थन करते हुए सूचना की तुलना में ज्ञान को अधिक प्रधानता प्रदान करने वाली विधि को अनुकरणीय माना। श्री अरविन्द के अनुसार माता-पिता तथा शिक्षकों को बच्चों के लिए अनुकरणीय दृष्टान्त प्रस्तुत करने चाहिए। सूक्ष्मतः विधियां तो गौण व साधन मात्र हैं, साध्य तो दिव्य ज्ञान व दिव्य जीवन है। श्री अरविन्द की दृष्टि में विद्यालय का स्थान शांत, प्रेरक तथा जन-कोलाहल से दूर होना चाहिए, जहां आवश्यकता पड़ने पर मस्तिष्क को सक्रिय तथा साथ ही साथ यथा परिस्थिति निष्क्रिय बनाया जा सके। विद्यालय का कार्य बालक का भौतिक व आध्यात्मिक विकास करना है। इस निमित्त श्रेष्ठ साहित्य व विज्ञान की शिक्षा मनुष्य के कल्याण निमित्त प्रदान की जानी चाहिए।

श्री अरविन्द ने आत्म प्रशिक्षण व आत्मानुशासन को आवश्यक माना। इस दिशा में उन्होंने मानसिक व इन्द्रियों के प्रशिक्षण का व्यापक उल्लेख किया है जिसके अन्तर्गत 'क्रमशः बहुमुखीय अवधान' को विशेष स्थान प्राप्त हुआ है।

## शिक्षा के व्यावहारिक सन्दर्भ

श्री अरविन्द के शैक्षिक दर्शन में शारीरिक पक्ष के अंतर्गत इन्द्रियों तथा मानसिक प्रशिक्षण का व्यापक महत्व है। अनुभव ग्रहण करने की दिशा में कान, नाक, त्वचा, जीभ इत्यादि का सुनियोजित प्रशिक्षण व ध्यान आवश्यक है। समस्त ज्ञान के इन साधनों का सुकृति व विकृति के परिप्रेक्ष्य में ध्यान होना चाहिए। अभ्यास, प्रशिक्षण व पुनःप्रशिक्षण स्मृति व विस्मृति को दिशा प्रदान करते हैं। अतः ज्ञानेन्द्रियों का नियंत्रण व संयम अत्यावश्यक है जिससे चित्त शुद्ध तथा जीवन दिव्य होता है।

मानसिक प्रशिक्षण के अन्तर्गत ध्यान व केन्द्रण का महत्व है। प्रारंभ में एक समय में एक वस्तु पर ध्यान तथा धीरे-धीरे बहुमुखी उत्थान के अन्तर्गत एक समय में अनेक

बिन्दुओं पर ध्यान केन्द्रित करने की क्षमता का विकास आवश्यक है। इस प्रयास में शिक्षक व छात्र संश्लिष्ट दृष्टि पर आधारित एक ऐसा वैचारिक धरातल प्रस्तुत किया जिसमें यथार्थवाद, भविष्यवाद तथा आदर्शवाद का अनूठा प्रस्फुटन है। विज्ञान व आध्यात्म को समन्वित करता हुआ यह विचारक्रम बालकों को स्वास्थ्य के प्रति सजग रखते हुए उनके सर्वांगीण विकास का मार्ग प्रशस्त करता है। सम्प्रति आज की परिस्थितियां कल की अपेक्षा बिल्कुल भिन्न हैं। जहां भाग-दौड़, अस्वस्थ प्रतियोगिता, दिखावा, कुव्यसन, मूल्यहीनता, स्वेच्छाचारिता व समस्त के आगे मौद्रिक एषणा व्याप्त है, रहन-सहन व अपेक्षाओं की शैली में व्यापक परिवर्तन है। ऐसे में बालकों को प्रारम्भ से प्रशिक्षित करने की दिशा में इन्द्रियों व मानसिक विधाओं का विकास उचित प्रतीत होता है। श्री अरविन्द ने बहु-आयामी अवधान के माध्यम से विद्यार्थियों के लिए अधिकाधिक उपलब्धि का मार्ग प्रशस्त किया।

श्री अरविन्द ने सुखमय जीवन-यापन हेतु आवश्यकता आधारित शिक्षा अपनाए जाने पर बल दिया जो आज भी ग्राह्य है। शिक्षा व्यवस्था में बालकों के विकास निमित्त 3 'ए' फार्मूला– ऐज, एबिलटी, एप्टीट्यूड को प्रमुख स्थान प्रदान किया तथा आशा, निराशा, अपेक्षा व असन्तोष के मध्य योग के व्यापक अनुशीलन को मानसिक शान्ति व दीर्घ जीवन हेतु मूल मन्त्र माना।

वर्तमान में भौतिकवाद की सर्वस्व व्याप्ति के दुष्परिणामों के बीच आध्यात्मिकता का वरण व्यक्ति व मानवता के कल्याणार्थ अधिक उपयोगी प्रतीत होता है। उच्च शिक्षण संस्थाओं में मानसिक प्रशिक्षण, योग साधना के केन्द्रों की संख्या में वृद्धि अरविन्द दर्शन की वर्तमान उपादेयता को प्रकट करती है।

संक्षिप्ततः श्री अरविन्द ने अपने संश्लिष्ट दर्शन के माध्यम से दिव्य जीवन की प्राप्ति निमित्त व्यापक यथार्थवादी आध्यात्मिक धरातल प्रस्तुत किया। जिसमें व्यक्ति को इस जगत में अपने कर्तव्यों के प्रति आसक्ति भाव से परे कार्य करने की प्रेरणा मिलती है। ❑❑

**उन्नत शिक्षा अध्ययन संस्थान**
**एम.जे.पी. रुहेलखण्ड विश्वविद्यालय, बरेली**
**उत्तर प्रदेश**

# आधुनिक शिक्षा व्यवस्था–अपेक्षित परिवर्तन

❑ सन्तोष मित्तल

**आज शिक्षक को द्रोणाचार्य का नहीं अपितु गुरु वशिष्ठ, विश्वामित्र, समर्थ रामदास, दादा कोणदेव, रामकृष्ण परमहंस, रामतीर्थ, विरजानन्द का आदर्श सन्मुख रखना होगा। यही शिक्षक का जीवन दर्शन है, जिसे अपने आचरण से प्रमाणित करना होगा, वाणी से सार्थक करना होगा, कर्म से प्रगट करना होगा और ज्ञान से प्रकाशित करना होगा। इस प्रकार मूल्यों की शिक्षा देनी होगी क्योंकि मूल्य वे कसौटियां हैं जिनके आधार पर अच्छे-बुरे, सही-गलत, करणीय और अकरणीय का निर्णय करने की क्षमता छात्रों में उत्पन्न होती है।**

शिक्षा के उद्देश्य समय व परिस्थितियों के अनुसार बदलते रहे हैं और तदनुसार ही शिक्षा व्यवस्था में भी परिवर्तन होता रहा है। जिसका परिणाम हम वैदिक कालीन शिक्षा से लेकर आज तक होने वाले परिवर्तनों के रूप में देख रहे हैं। किन्तु अत्याधुनिक साइबर युग में आज परिष्कृत शिक्षा व्यवस्था कैसी हो? प्रचलित शिक्षा व्यवस्था में क्या परिवर्तन अपेक्षित हैं? ये विचारणीय बिन्दु हैं।

आज ग्लोबल कक्षाओं का युग है जो साइबर विद्यालयों में चलती हैं। उन विद्यालयों के नाम माइक्रोसॉफट एप्लीकेशन + + +, इंटेल या इसी से मिलते जुलते हैं। जहां विद्यार्थी अपने घर के किसी कोने में बैठे हुए स्वयं विश्व के किसी कोने के अपने सहपाठी के साथ कक्षा में पढ़ रहे हैं। साइबर विद्यालय विद्यार्थी जीवन का नया आयाम है, क्योंकि विद्यार्थी कहीं भी किसी भी कोने में आज ऑक्सफोर्ड और ट्रिनिटी कॉलेज के छात्रों के साथ अपने अनुभव बांट सकते हैं। अब इंटरनेट ने इस देशव्यापी नेटवर्क को विश्वस्तरीय बनाकर इसकी सीमाओं को भूमण्डलीय आकार दे दिया है। इससे कक्षा-कक्ष आधारित शिक्षा का वातावरण धीरे-धीरे वेब व सी. डी. आधारित, स्वचालित गति से सीखने की प्रकिया में बदल गया है। यहां तक कि नेशनल इलेक्ट्रॉनिक कॉर्पोरेशन के टोक्यो स्थित डिज़ाइन केन्द्र के विशेषज्ञ इंजीनियरों द्वारा पहनने वाला कम्प्यूटर लगभग बनकर तैयार है। जिसने वियरेबिल डाटा टर्मिनल, लैपबॉडी कम्प्यूटर, टी. एल. सी., पी. सी., प्रोटो ऑफिस और स्कून पी. सी. हैं। जिन्हें कुछ को टाई की जगह, कुछ को बैल्ट की जगह पहना जा सकेगा और कुछ कंधों पर नजर आएंगे जो हमारी कार्यक्षमता बढ़ाएंगे साथ ही छात्रों की सूचनाएं प्राप्त करने की योग्यता को कई गुना बढ़ा देंगे। इस वैश्वीकरण के युग में जहां पूरा विश्व एक मुट्ठी में सिमटा नजर आ रहा है वहीं दूसरी तरफ न केवल हमारे देश में अपितु विश्व में आतंकवाद, भ्रष्टाचार, अनैतिकता आदि का ताण्डव नृत्य बढ़ता जा रहा है, क्योंकि हम भौतिक दृष्टि से अति साधन सम्पन्न होते जा रहे हैं, सूचनाओं का एकत्रीकरण हमारे लिए अति सुगम हो गया है, हम स्वयं को ज्ञान का पुंज मानकर गर्व करने लगे हैं, किन्तु वास्तव में हम मानसिक दृष्टि से पिछड़ते जा रहे हैं। आज शिक्षा अपने उद्देश्य प्राप्ति के मार्ग से भटकती दिखाई दे रही है। आत्मानुशासन ही शिक्षा का चरमोत्कृष्ट लक्ष्य है, जिसकी प्राप्ति हेतु महर्षियों ने स्वाध्याय और प्रवचन की अनिवार्यता पर बल देते हुए गुरु के सानिध्य के महत्व

को प्रतिपादित किया है–

गुरूर्ब्रह्मा गुरूर्विष्णुः, गुरूर्देवोमहेश्वरः।
गुरूः साक्षात्परब्रह्मः तस्मै श्री गुरूवे नमः।। (तन्त्रागम)

सूचनाओं की प्राप्ति के अति सुगम साधनों की उपलब्धि के बाद भी छात्र को आदर्श पथ प्रदर्शक के रूप में शिक्षक की आवश्यकता हमेशा रहेगी। सूचनाओं का संग्रह करना हो या प्राप्त ज्ञान का उपयोग करना हो, सभी कार्यों के लिए शिक्षक ही श्रेष्ठ पथ प्रदर्शक हो सकता है। रघुवीरशरण मिश्र की निम्नलिखित पंक्तियां शिक्षक का स्वरूप 'भू के भगवान' के रूप में प्रतिपादित कर रही हैं–

ऐसे सत्य सिखाना जग को, अनाचार मिट जाएं।
मिटे स्वर्ग की असत् कल्पना,शाश्वत सत्य भूमि पर आएं।।
तुम भू के भगवान, तुम्हारे चरणों में ईश्वर मिलते हैं।
तुम अन्तर के माली, तुमसे फूल जिन्दगी के खिलते हैं।।
मैं भूलूंगा पर तुम मुझसे, भूलों पर उदास न होना।
तुम शिक्षक विद्वान तुम्हारी, प्रतिभा से लोहा भी सोना।।

अतः स्पष्ट है कि शिक्षक का शिक्षा जगत में विशिष्ट स्थान है।

आधुनिक शिक्षा व्यवस्था में शिक्षा केवल व्यक्ति सापेक्ष या वस्तु सापेक्ष बन गई है जो हमें केवल बाह्य जगत की सूचनाएं दे रही है उसमें उन अन्तर प्रेरणाओं का अभाव है, जो मनुष्य की अन्तर्दृष्टि को खोल सके। एतदर्थ शिक्षा से जुड़े सभी बिन्दुओं में परिवर्तन अपेक्षित है जिसे निम्न रेखाचित्र से समझा जा सकता है–




कथित बिन्दुओं में परिवर्तन हेतु शिक्षा के उद्देश्यों में परिवर्तन करना होगा और उनके अनुरूप ही शिक्षा देनी होगी। अतः आधुनिक शिक्षा व्यवस्था हेतु कतिपय अनुकरणीय बिन्दु निम्न हैं–

**संस्कारक्षम शिक्षा**–आज शिक्षा का विस्तार हुआ है, यदि यह कहा जाए कि उसमें विस्फोट हुआ है, तो शायद अतिशयोक्ति न होगी। जब ऊर्जा का निर्माण अनियमित होता है तब उसे विस्फोट कहा जाता है। आज शिक्षा भी अनियमित विस्तारित हुई है। जैसा कि पूर्व में भी उल्लेख किया गया कि सूचनाओं के संग्रह में अतितीव्र गति से हमने विकास किया है। आज का विद्यार्थी आज से तीस साल पहले की स्थिति की तुलना में बहुत सारी सूचनाएं रखता है, किन्तु आज भी अनुशासनहीनता, तनाव, कुण्ठा, निराशा, श्रम के प्रति अनास्था इत्यादि उसमें पर्याप्त मात्रा में दिखाई दे रहे हैं। एतदर्थ संस्कारक्षम शिक्षा की आवश्यकता है ताकि तैतिरियोपनिषद् के निम्नलिखित भाव को साकार किया जा सके– 'युवा स्यात् साधु युवाध्यापकः आशिष्टो बलिष्ठो दृढ़िष्ठा'

अर्थात् हमारे युवक सज्जन, अध्ययनशील, शिष्ट, दृढ़ और बलवान बनें।

एतदर्थ आजकल की परिस्थिति में अध्यापक में विद्वता, नीतिमत्ता और शासनक्षमता (अर्थात् अनुशासन बनाए रखने की क्षमता) होना उसकी सफलता के लिए बहुत आवश्यक है कहा भी गया है–

विद्वता नीतिमत्ता च शासन क्षमता तथा।
विद्या गुरूणामेते वै त्रिगुणाः संप्रकीर्तिताः।।

डा. सर्वपल्ली राधाकृष्णन् के शब्दों में– "शिक्षा सूचना प्रदान व कौशलों का प्रशिक्षण देने तक सीमित नहीं है इसे शिक्षित व्यक्ति को मूल्यों का विचार भी प्रदान करना है, जिसके संदर्भ में वह अपने सामाजिक उत्तरदायित्व को सहज भाव से वहन कर सके।"

आज शिक्षक को द्रोणाचार्य का नहीं अपितु गुरु वशिष्ठ, विश्वामित्र, समर्थ रामदास, दादा कोणदेव, रामकृष्ण परमहंस, रामतीर्थ, विरजानन्द का आदर्श सन्मुख रखना होगा। यही शिक्षक का जीवन दर्शन है। जिसे

अपने आचरण से प्रमाणित करना होगा, वाणी से सार्थक करना होगा, कर्म से प्रगट करना होगा और ज्ञान से प्रकाशित करना होगा। इस प्रकार मूल्यों की शिक्षा देनी होगी, क्योंकि मूल्य वे कसौटियां हैं जिनके आधार पर अच्छे-बुरे, सही-गलत, करणीय और अकरणीय का निर्णय करने की क्षमता छात्रों में उत्पन्न होती है।

**संवेदनोन्मुखी शिक्षा**—हमारे प्रायः सभी धर्मग्रन्थों की शिक्षा की जड़ में संवेदनशीलता प्रमुख है। करुणा का समस्त भारतीय धर्मों में विशेष स्थान है। दूसरों के प्रति आदर, स्नेह, सौहार्द्र, कोमलता आदि की चेतना ही संवेदनशीलता की पहचान मानी जानी चाहिए। भारत में गांधीजी, टैगोर, विवेकानन्द ने इस पक्ष पर विशेष बल देते हुए ही अपनी विचारधाराएं प्रसारित की थीं। बुनियादी शिक्षा की पाठशाला को समाज में अहिंसात्मक क्रान्ति के भाले की नोंक बनाने का सार्थक विचार गांधीजी का था। आज नेता, शिक्षक, विचारक, अभिभावक, प्रशासक सभी एक स्वर में कहते हैं कि छात्रों में सामाजिक संवेदनशीलता का विकास करना अत्यावश्यक है ताकि वे दूसरों के कष्टों, भावनाओं व विचारों के प्रति भी संवेदनशील बनें तथा उनका आदर करें। एतदर्थ शिक्षा के उद्देश्यों में सामाजिक संवेदनशीलता का विकास सर्वोपरि रखा जाए। आज हमारा पाठ्यक्रम मात्र सूचना लेने और देने के आधार पर बनाया गया है। नवीनतम जानकारी अधिकाधिक सूचनाओं से ऊंचे स्तर का ज्ञान ही हमारी शैक्षिक व्यवस्था का आधार है। आज हमारा पाठ्यक्रम केवल सूचनात्मक है रचनात्मक नहीं, इसलिए हम सब कुछ चाहकर भी कुछ नहीं कर सकते। पं. दीनदयाल उपाध्याय ने एक स्थान पर कहा है, कि "जहां व्यक्ति निज प्रकृति की कोई चिन्ता न करके केवल समष्टिगत एवं परार्थभाव से कार्य करने को प्रवृत्त होता है, वहीं से संस्कृति प्रारम्भ होती है....... संस्कृति मानव के कर्तव्यों का कारण एवं परिणाम दोनों है। इस तरह शुद्ध सात्विक समान दृष्टि निश्चय ही संस्कृति का अधिष्ठान बनती है। इस समान दृष्टि में एक निरन्तरता होती है क्योंकि यह एक समाजव्यापी भाव या व्यापक अर्थों में कहें तो यह किसी समाज के सांस्कृतिक मूल्य की संचेतना बन जाती है। व्यक्तियों के घटने बढ़ने से उसमें कोई अन्तर नहीं आता, यह सांस्कृतिक परम्परा पीढ़ी दर पीढ़ी चलती रहती है। जब सामाजिक संवेदनशीलता ह्रासोन्मुखी होती है तब व्यक्ति का निजी स्वार्थ प्रबल होता है समाज भावना शून्य व मानव अपने अतिरिक्त फिर अन्य को पराया मानने लगता है। यहीं से पतन प्रारम्भ होता है। हमें परिष्कृत शिक्षा व्यवस्था में सामाजिक संवेदनशीलता को प्रबल करना होगा। एतदर्थ निम्नलिखित पाठ्य-सहगामी क्रियाएं विद्यालयों/महाविद्यालयों में आयोजित की जा सकती है—

**व्यवसायोन्मुखी शिक्षा**—वर्तमान शैक्षिक परिवेश में वही छात्र श्रेष्ठ समझा जाता है जो अपने मस्तिष्क में सूचनाओं का अधिकाधिक एकत्रीकरण कर सके, वही शिक्षक कुशल है जो बेदर्दी से निरर्थक, नीरस, अव्यावहारिक सूचनाएं अपने



छात्रों के दिमाग में ठूंस सके। यह कैसी विडम्बना है। ज्ञान प्राप्ति का यह कैसा विकट स्वरूप बन गया है। शिक्षा का उद्देश्य तो बालक के तन, मन व आत्मा में जो कुछ श्रेष्ठ है, उसका पूर्ण प्रस्फुटन होना है। स्वावलम्बन शिक्षा की सही कसौटी है। बालक ऐसे कौशलों में दक्ष हो जिससे उसका जीवन मंगलमय हो। एक प्रसिद्ध उक्ति है 'बुभुक्षितः किं न करोति पापम्' अर्थात् भूखा क्या पाप नहीं करता। भूख के निवारणार्थ छात्रों को व्यावहारिक व व्यवसायोन्मुखी शिक्षा प्रारम्भिक स्तर से ही दी जाए। वैसे देश के आर्थिक, वैज्ञानिक और तकनीकी विकास में उच्च शिक्षा की अहम् भूमिका रहती है। उच्चकोटि के साहित्यकार, दार्शनिक समाजशास्त्री, वैज्ञानिक और तकनीशियन महाविद्यालयों व विश्वविद्यालयों के प्रांगण से ही निकलते हैं किन्तु देश में अधिकांश विश्वविद्यालय परिसर आज राजनीति के अखाड़े और भ्रष्टाचार के अड्डों के साथ-साथ माफियाओं के लिए संरक्षण गृह के रूप में अपनी पहचान बनाते जा रहे हैं। आज विश्वविद्यालय के घिसे-पिटे, पुराने पाठ्यक्रम, दोषपूर्ण परीक्षा प्रणाली, शिक्षा का निम्न स्तर, राजनीति से प्रेरित शिक्षक और शिक्षार्थी, अव्यावहारिक शोध कार्य ने शिक्षा को पंगु बना दिया है। जरूरत इस बात की है कि तीव्र गति से बढ़ती जनसंख्या और शिक्षा के प्रति बढ़ती जागरूकता के परिणामस्वरूप अनियन्त्रित भीड़ को समाहित करने हेतु व्यावहारिक पाठ्यक्रम बनाए जाएं और उनको सफलतापूर्वक क्रियान्वित किया जाए। उच्च स्तर पर व्यावसायिक और तकनीकी पाठ्यक्रमों को ही महाविद्यालय व विश्वविद्यालयों में संचालित किया जाए। इनमें वर्तमान में चलने वाले बी.ए., एम. ए., बी. कॉम, एम. कॉम जैसे पाठ्यक्रमों को यहां नियमित रूप से संचालित न कर केवल पत्राचार, दूरस्थ अथवा मुक्त शिक्षा प्रणाली के माध्यम से ही संचालित करने का प्रावधान किया जाए। इन पाठ्यक्रमों को रोचक तथा बोधगम्य बनाने हेतु इनमें अत्याधुनिक इलैक्ट्रॉनिक मीडिया के साधनों का प्रयोग करने हेतु व्यवस्था की जाए। इस प्रकार विशुद्ध सैद्धान्तिक और शैक्षणिक पाठ्यक्रमों पर होने वाला भारी भरकम खर्च कम हो जाएगा तथा इन पाठ्यक्रमों में प्रयुक्त होने वाले भवनों, शिक्षकों तथा संसाधनों आदि को व्यावहारिक दृष्टि से उपयोगी विभिन्न व्यावसायिक, तकनीकी और विशिष्टतापूर्ण पाठ्यक्रमों के लिए प्रयोग में लाना सम्भव हो सकेगा। छात्रों में नया चिन्तन, नई गति, नई समझ पैदा करनी होगी। भारतीय दर्शन में कहा गया है 'सा विद्या या विमुक्तये' अर्थात् विद्या (शिक्षा) वही है जिससे भौतिक, दैहिक, आध्यात्मिक, सामाजिक, आर्थिक आदि समस्याओं से मुक्ति प्राप्त हो। इस दृष्टि से भी आध्यात्मिक शिक्षा के साथ-साथ व्यावसायिक शिक्षा भी महत्वपूर्ण स्थान रखती है।

रवीन्द्रनाथ टैगोर की तोते की कहानी आज की शिक्षा के स्वरूप को स्पष्ट रूप से चित्रित कर रही है। जिसके प्रथम चित्र में राजा सोने के पिंजरे में शिक्षा के लिए तोते को बन्द देखकर खुश है और पिंजरे के नीचे चाटुकार नौकरशाह व शिक्षक अपना अंश पाकर आनन्दित हैं। दूसरे चित्र में पंडित बना शिक्षक तोते की गर्दन पकड़कर उसकी चोंच में किताबों के पन्ने ठूंस रहा है। तोता फड़फड़ा रहा है। शिक्षक के पास पोथियों का ढ़ेर लगा है। फड़फड़ाते तोते के पंख एक-एक करके टूटते जा रहे हैं। उसकी उड़ने की क्षमता में निरन्तर कमी आ रही है। तीसरे चित्र में तोते को थाल में सजाकर राजा के सामने प्रस्तुत किया गया है। वह उड़ना भूलकर मृतप्राय-सा थाली में पड़ा है उसके पेट से लेकर कंठ और चोंच तक किताओं के सूखे पन्ने भरे पड़े हैं। शिक्षक व शिक्षा अधिकारी कहते हैं– इसकी शिक्षा पूर्ण हो गई है। यही है हमारी आज की शिक्षा का स्वरूप जहां विद्यार्थी को पराधीन व अकर्मण्य बनाया जा रहा है।

स्वामी विवेकानन्द के शब्दों में शिक्षा का वास्तविक अर्थ है–"व्यक्ति में कर्म की आकांक्षा तथा उसको कुशलतापूर्वक करने की पात्रता उत्पन्न करना।"

आज हमें उन विषयों की शिक्षा बालकों को देनी चाहिए जो उन्हें जीने की कला सिखाए। नए सृजन की ओर प्रेरित करे। कला से आपूरित दृष्टि बनाए। शिक्षा सर्वाधिक व विधायी हो। वह धरती के शृंगार का आधार बने।

प्रसिद्ध शिक्षाशास्त्री रूसो के शब्दों में –"अपने छात्र को मौखिक पाठ मत पढ़ाओ अपितु उसे अनुभव से सीखने दो। जहां तक सम्भव हो, क्रिया द्वारा शिक्षण हो, शब्दों का सहारा तब ही लें जब कार्य द्वारा पढ़ाना सम्भव नहीं हो।"

□□

**राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान (मानित विश्वविद्यालय)**
**जयपुर परिसर, जयपुर, राजस्थान**

# मानवाधिकार शिक्षा – क्यों और कैसे

❐ प्रेम छाबड़ा
❐ प्रेमलता पारेख

**मानवाधिकार शिक्षा की आवश्यकता समाज में किसी एक विशेष वर्ग या विशेष आयु-वर्ग हेतु नहीं है, अपितु सभी स्तरों पर मानवाधिकार शिक्षा दी जानी चाहिए जिससे बच्चों से लेकर बुजुर्गों तक को मानवाधिकार के प्रति जागरूक बनाया जा सके। मानवाधिकारों की जानकारी व संरक्षण के लिए शिक्षा अत्यन्त आवश्यक है। वास्तव में शिक्षा ही वह माध्यम है जो मानवाधिकारों की जानकारी सर्वसाधारण तक पहुंचाकर उन्हें इसके प्रति जागरूक कर सकती है, साथ ही लोगों की अभिवृत्ति में परिवर्तन लाकर मानवाधिकारों के सम्मान के प्रति, उनमें गहरी आस्था तथा अपने अधिकारों के प्रति जागरूकता जगा सकती है।**

आज के बदलते परिवेश में मानवाधिकारों की गूंज जगह-जगह सुनाई पड़ती है। लेकिन मानवाधिकार कोई नई अवधारणा नहीं है। इसकी जड़ें अतीत की गहराइयों में छिपी हुई हैं। इसका क्षेत्र नगर, राज्यों से लेकर अंतर्राष्ट्रीय स्तर तक व्यापक रहा है। मानवाधिकार की व्यवस्था संयुक्त राष्ट्र संघ चार्टर से मिलती है। लेकिन इन्हीं मानवाधिकारों का संरक्षण आज विश्व के समक्ष सबसे बड़ी चुनौती है। संपूर्ण मानव जाति शोषण, अत्याचार, उत्पीड़न व आंतकवाद से पीड़ित है। मानवाधिकारों के संरक्षण के लिए मेग्ना-कार्टा, बिल ऑफ राइट्स तथा मानवाधिकार घोषणा-पत्र जारी हुए, लेकिन जन साधारण के लिए मानवाधिकार आज भी मृग-तृष्णा बने हुए हैं। सामान्य जन अज्ञानतावश मानवाधिकार से अपरिचित-सा है। जिससे मानवाधिकार का उल्लंघन प्रत्येक दिन प्रत्येक क्षण हो रहा है। यदि ऐसी स्थिति में हम संयुक्त राष्ट्र द्वारा घोषित मानवाधिकारों की ऐसी स्थिति की चर्चा करें तो अत्यन्त भयानक तस्वीर हमारे सामने आती है। कदाचित भारत में मानवाधिकार की यह तस्वीर कम भयानक नहीं है। गृहयुद्ध में झुलस रहे देशों– यूगोस्वालिया, रुआण्डा, अफगानिस्तान, सोमालिया, सूडान आदि में तो मानवाधिकार के उल्लंघन की बात समझ में आती है, परन्तु भारत जो दुनिया का सबसे बड़ा लोकतांत्रिक देश है और जहां लोकतंत्र पूर्ण सुस्थापित है, ऐसे देश में मानवाधिकारों की चर्चा करें तो चौंकाने वाले आंकड़े हमारे सामने आते हैं। दुनिया के सौ करोड़ भुखमरी से त्रस्त लोगों में से लगभग आधे लोग पांच देशों भारत, बांगलादेश, पाकिस्तान, नाइजीरिया और इण्डोनेशिया में रहते हैं। एक अनुमान के अनुसार यदि केवल भारत में भुखमरी दूर हो जाए तो संसार से एक तिहाई भुखमरी खत्म हो जाएगी और ऐसा केवल सार्वजनिक वितरण प्रणाली में सुधार करके किया जा सकता है, क्योंकि हमारे देश में खाद्यान्न का पर्याप्त भंडार उपलब्ध है।

विश्व बैंक की विश्व विकास सूचक रिपोर्ट के अनुसार भारत में सबसे अधिक गरीब लोग रहते हैं, विश्व में 1.3 अरब लोगों में से लगभग 36 प्रतिशत केवल भारत में ही रहते हैं। सरकार भी अपने आंकड़ों में इनकी संख्या 26 करोड़ से अधिक स्वीकार करती है। लगभग 40 करोड़

निरक्षर लोगों के देश में जिसकी लगभग आधी महिलाएं निरक्षर हैं। जहां के अखबार जातीय और पुलिसिया अत्याचार की खबरों से हर रोज भरे रहते हैं, उस देश में मानवाधिकारों की स्थिति का अनुमान हम सहज ही लगा सकते हैं। नारीवादी आंदोलनों, विकास आंदोलनों, पर्यावरण संरक्षण, अल्पसंख्यकों व आदिवासियों तथा उनकी संस्कृति के संरक्षण के लिए चलाए जा रहे आंदोलनों— बालश्रम और हर तरह के शोषण के विरुद्ध चलने वाले आंदोलनों— ने मानवाधिकारों की अवधारणा के प्रति भी लोगों को जागरूक किया है। ऐसे में सहज ही हमारे मन में प्रश्न उठता है कि मानवाधिकार क्या हैं?

## मानवाधिकार

मानवाधिकार ऐसे आधारभूत अधिकार हैं जो स्वतंत्र जीवन-यापन के लिए अपरिहार्य हैं। ये अधिकार व्यक्ति के पूर्ण बौद्धिक, नैतिक तथा आध्यात्मिक विकास के लिए अत्यन्त आवश्यक हैं। इनके अभाव में व्यक्ति का बहुमुखी विकास संभव नहीं है। वस्तुतः मानवाधिकार का सम्बन्ध मात्र मानवीय पक्ष की संवेदना, सहयोग व वैचारिक आदान-प्रदान तक ही सीमित नहीं होता, बल्कि यह भी सभ्य व सुसंस्कृत समाज का व्याकरण होता है, जिसके मूल में मानव गरिमा, न्याय, निष्पक्षता तथा शोषण रहित सामाजिक न्याय निहित रहता है। मानवाधिकरों के अंतर्गत वे सभी अधिकार सम्मिलित किए जा सकते हैं जो व्यक्ति को उसमें निहित मूल प्रवृत्तियों के पूर्ण विकास के लिए आवश्यक हैं। यदि यह कहें कि इनका संबंध मानवीयता से है तो गलत नहीं होगा। मानव के सुखपूर्वक रहने के अधिकार को सुरक्षित रखने के लिए ही मानवाधिकारों की कल्पना की गई है जिसके प्रति 10 दिसम्बर, 1948 को संयुक्त राष्ट्र संघ में भारत सहित दुनिया के 137 राष्ट्रों ने अपनी प्रतिबद्धता जाहिर की है। संयुक्त राष्ट्र के मानवाधिकार के अन्तर्राष्ट्रीय विधेयक के अंतर्गत समानता, शिक्षा, धर्म सामाजिक सुरक्षा, मानवीय व्यवहार, न्याय, आत्मनिर्णय का अधिकार, विकास का अधिकार उपेक्षित वर्गों के लोगों के विशेष संरक्षण, पर्यावरण संरक्षण, आर्थिक और सांस्कृतिक उन्नति के अधिकार सम्मिलित हैं। 1989 में इनमें बच्चों के अधिकारों व 1993 में वियना और 1995 में पेइचिंग में हुए सम्मेलनों के बाद महिलाओं के अधिकारों को भी सम्मिलित किया गया है। इनके द्वारा बच्चों का उनकी प्राथमिक आवश्यकताओं, पोषण, स्वास्थ्य व शिक्षा तथा महिलाओं को राष्ट्रीय, क्षेत्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर राजनैतिक सामाजिक सांस्कृतिक व आर्थिक गतिविधियों में समान रूप से भाग लेने के अधिकार प्रदान किए गए हैं।

## मानवाधिकार शिक्षा— क्यों

मानवाधिकारों पर जारी होने वाली रिपोर्ट इस तथ्य की पुष्टि करती है कि संयुक्त राष्ट्र संघ चार्टर के लागू होने के 54 वर्ष बाद भी दुनिया के सभी देशों में कम या अधिक मानवाधिकारों का उल्लंघन जारी है, लेकिन मानवाधिकारों के उल्लंघन को रोकने में शिक्षा एक प्रभावी भूमिका निभा सकती है। वास्तव में शिक्षा ही वह माध्यम है जो मानवाधिकारों की जानकारी सर्वसाधारण तक पहुंचाकर उन्हें इसके प्रति जागरूक कर सकती है। साथ ही लागों की अभिवृत्ति में परिवर्तन लाकर मानवाधिकारों के प्रति जागरूकता जगा सकती है, इसलिए शिक्षा मानवाधिकारों की जागरूकता का सशक्त साधन या माध्यम है। इन्हीं तथ्यों के आधार पर हम मानवाधिकारों की शिक्षा देने के निम्नलिखित उद्देश्य निर्धारित कर सकते हैं।

- ☐ समाज के लोगों में मानवाधिकारों का ज्ञान प्रदान कर उनमें जागरूकता उत्पन्न करना ताकि वे अन्य लोगों की मौलिक स्वतंत्रताओं का आदर करना सीखें।
- ☐ व्यक्ति को मानवाधिकारों के संरक्षण और संवर्द्धन की शिक्षा देना।
- ☐ संसार के विभिन्न जातीय, राष्ट्रीय, भाषायी, धार्मिक और सांस्कृतिक समूहों के बीच एकात्मकता की भावना का विकास करना।
- ☐ शान्ति व अन्तर्राष्ट्रीय सद्भाव को सशक्त करने के लिए सार्थक प्रयास करना।
- ☐ संयुक्त राष्ट्र संघ के शांति व मानवीय विकास संबंधी प्रयासों की जानकारी देकर इन प्रयासों को बढ़ावा देना।

- ☐ एक स्वतंत्र समाज में मनुष्य को उसकी कारगर भूमिका के लिए तैयार करना।
- ☐ गरिमापूर्ण, निष्पक्ष शोषणरहित मानवीय समाज की स्थापना के लक्ष्य की प्राप्ति हेतु सचेष्ट प्रयास करना।
- ☐ समाज के पिछड़े व कमजोर वर्गों में जागरूकता उत्पन्न करना ताकि उनमें आत्मविश्वास पैदा हो और वे अपने अधिकारों की सुरक्षा के प्रति सचेष्ट हों।
- ☐ समाज के व्यक्तियों को पूर्वाग्रहों को छोड़ने और दूसरों के प्रति दुर्भावनाओं को त्यागने के लिए तैयार करना।

इन उद्देश्यों की प्राप्ति तभी हो सकती है जब बच्चों से लेकर समाज के हर वर्ग को मानवाधिकारों के प्रति जागरूक बनाया जाए और इसके लिए समाज के प्रत्येक व्यक्ति को मानवाधिकारों की शिक्षा कैसे दी जाए, इसकी आवश्यकता है। मानवाधिकारों की शिक्षा क्यों दी जाए, यह तो उपरोक्त उद्देश्यों से स्पष्ट हो जाता है। परन्तु मानवाधिकार की शिक्षा कैसे दी जाए? यह भी विचारणीय है।

## मानवाधिकार शिक्षा– कैसे

मानवाधिकार शिक्षा की आवश्यकता समाज में किसी एक विशेष वर्ग या विशेष आयु-वर्ग हेतु नहीं है; अपितु सभी स्तरों पर मानवाधिकार शिक्षा दी जानी चाहिए जिससे बच्चों से लेकर बुजुर्गों तक को मानवाधिकार के प्रति जागरूक बनाया जा सके। मानवाधिकारों की जानकारी व संरक्षण के लिए शिक्षा अत्यन्त आवश्यक है। वास्तव में शिक्षा ही वह माध्यम है जो मानवाधिकारों की जानकारी सर्वसाधारण तक पहुंचाकर उन्हें इसके प्रति जागरूक कर सकती है, साथ ही लोगों की अभिवृत्ति में परिवर्तन लाकर मानवाधिकारों के सम्मान के प्रति, उनमें गहरी आस्था तथा अपने अधिकारों के प्रति जागरूकता जगा सकती है। इस दृष्टि से शिक्षा मानवाधिकारों की जागरूकता का सशक्त साधन या माध्यम है। विभिन्न स्तरों पर सामाजिक विज्ञान की पुस्तकों का अवलोकन करने पर यह ज्ञात होता है कि सामाजिक अध्ययन के पाठ्यक्रम– कक्षा 6 से 9 तक– में मानवाधिकार से संबंधित अनेक तथ्यों का समावेश है। यदि शिक्षक मानवाधिकारों की शिक्षा के प्रति जागरूक रहें तो सामाजिक अध्ययन में नागरिकशास्त्र विषयों के शिक्षण के समय विद्यार्थियों को मानवाधिकार के ज्ञान के प्रति जागरूक बनाया जा सकता है जैसे कक्षा 6 व 7 की सामाजिक अध्ययन की पुस्तक का अवलोकन करने पर ज्ञात होता है कि उसमें बच्चों के अधिकार दिए हैं। इस पाठ को पढ़ाते समय विद्यार्थियों के अधिकार क्या हैं इसके लिए जागरूक बनाया जा सकता है तथा इसका अपने दैनिक जीवन में किस प्रकार उपयोग करना चाहिए इससे भी विद्यार्थियों को अवगत कराया जाना चाहिए। इसी प्रकार 8, 9 व 10वीं के सामाजिक अध्ययन विषयों के पाठ्यक्रमों में सम्मिलित मानवाधिकारों व उनमें उपयोग व कौन से अधिकार हैं इत्यादि के शिक्षण द्वारा इनकी जानकारी दी जानी चाहिए। अतः आवश्यकता इस बात की है कि शिक्षण व प्रशिक्षण कार्यक्रम में मानवाधिकार शिक्षा को स्थान देकर भावी शिक्षकों में तथा बच्चों में मानवाधिकार के ज्ञान के प्रति जागरूकता विकसित की जा सकती है। साथ ही इससे उन्हें अवगत कराया जाए कि इस क्षेत्र में वे किस प्रकार अपनी महत्वपूर्ण भूमिका निभा सकते हैं। माध्यमिक स्तर से हाईस्कूल के पाठ्यक्रम में मानवाधिकार शिक्षा को अलग विषय के रूप में सम्मिलित किया जाना चाहिए और इसे एक अनिवार्य विषय के रूप में स्थान दिया जाना चाहिए तो इसमें अतिरिक्त औपचारिक व अनौपचारिक रूप में निम्न स्तरों पर मानवाधिकार शिक्षा दी जा सकती है।

**प्राथमिक स्तर पर**– इस स्तर पर विद्यार्थियों को उनके बाल ज्ञान के आधार पर इस विषय का ज्ञान बाल कहानियों और कविताओं के द्वारा कराया जाना चाहिए। जिससे यह विषय उनके लिए रोचक बन जाएगा।

**माध्यमिक व उच्च माध्यमिक स्तर पर**– इस स्तर पर विद्यार्थियों को अपने देश के संदर्भ में मानवाधिकारों और उसके संगठन के बारे में शिक्षा दी जानी चाहिए।

**उच्चतर माध्यमिक स्तर पर**– इस स्तर पर विद्यार्थियों को अंतर्राष्ट्रीय स्तर पर मानवाधिकार, उसका संगठन तथा वर्तमान क्रियाकलापों का अध्ययन कराया जाना चाहिए।

**स्नातक स्तर पर**– इस स्तर पर आवश्यक है कि इसे आधार पाठ्यक्रम में शामिल किया जाए तथा मानवाधिकारों

संबंधी प्रश्नों को प्रश्न-पत्र में करना अनिवार्य कर दिया जाए।

**स्नातकोत्तर स्तर पर**– इस स्तर पर अन्य विषयों से मानवाधिकारों को अलग विषय के रूप में विस्तृत पढ़ाया जाए तथा अन्तर्राष्ट्रीय संदर्भ में मानवाधिकार का अध्ययन कराया जाए।

## शिक्षकों में मानवाधिकार के प्रति जागरूकता का विकास करने के उपाय

- मानवाधिकर संबंधित सेमिनार व गोष्ठियों का आयोजन किया जाना चाहिए।
- प्रत्येक विद्यालय में मानवाधिकारों से संबंधित पत्र-पत्रिकाओं को मंगाया जाना चाहिए।
- विद्यालयों व शासकीय, अशासकीय शिक्षा महाविद्यालयों में इन अध्यापकों के लिए मानवाधिकारों से संबंधित प्रशिक्षण का आयोजन किया जाना चाहिए।

## समाजिक स्तर पर मानवाधिकार के प्रति जागरूकता विकसित करने के उपाय

- बाल श्रमिकों, मजदूरों तथा महिलाओं के प्रति उत्पीड़न को रोकने व उनमें जागरूकता विकसित करने के लिए विशेष अभियान चलाया जाना चाहिए।
- मानवाधिकारों संबंधी विशेष सभाओं का आयोजन पोस्टरों व बैनरों के साथ किया जाना चाहिए।
- ग्रामीण क्षेत्रों में मानवाधिकारों से संबंधित फिल्मों, नाटकों, नुक्कड़ नाटकों आदि का प्रदर्शन किया जाना चाहिए।
- जिन विभागों में सबसे अधिक मानवाधिकारों का उल्लंघन किया जाता है उस विभाग के अधिकारियों तथा कर्मचारियों को विशेष प्रशिक्षण दिया जाना चाहिए।

इस प्रकार स्पष्ट है कि शिक्षा मानवाधिकार संस्कृति में बढ़ावा देने का प्रभावी साधन है। सभी औपचारिक शिक्षा स्तरों तथा अनौपचारिक समूहों में मानवाधिकारों के प्रति जागरूकता, सूचना और जानकारी के प्रसार को बढ़ावा देने में यह महत्वपूर्ण भूमिका का निर्वाह कर सकती है। शिक्षा हमें अपने आसपास के परिवेश को नई दृष्टि के साथ समझने की शक्ति देती है। इससे मानवीय संवेदनाओं और आशाओं में जाति, धर्म, भाषा संस्कृति या राष्ट्रों के कारण कोई अंतर नहीं आता है। इसी एकता को समझकर ही हमारी कार्य संस्कृति बदल सकती है। संकीर्णता, कटुता का पराभाव हो सकता है और सहिष्णुता तथा दूसरे की भावनाओं और आत्माओं का सम्मान करने की भावना इसका स्थान ले सकती है। यही शिक्षा का उद्देश्य भी है। मानवाधिकारों की शिक्षा मानवीय मूल्यों, मानवीय गरिमा, निष्पक्ष, शोषण विहिन मानवीय विकास का साधन है, इस दृष्टि से यह मानवाधिकार राष्ट्र की संचेतना एवं सुरक्षा का प्रभावी एवं महत्वपूर्ण साधन भी है। □□

**लोकमान्य तिलक शिक्षा महाविद्यालय**
**उज्जैन, मध्य प्रदेश**

# जनसंख्या शिक्षा की अवधारणा

☐ राकेश कुमार
☐ सुप्रिया सिन्हा

**शिक्षा जीवन में परिवर्तन लाती है। वर्तमान पाठ्यक्रम में दिए गए मुद्दों से ही प्रसंगानुकूल कक्षा-कक्ष में जनसंख्या शिक्षा के संदेशों की चर्चा कर छात्रों में जागरूकता लाई जा सकती है। विद्यालयी कार्यक्रम में पाठ्यगामी और सहपाठ्यगामी क्रियाशीलनों के माध्यम से जनसंख्या शिक्षा का सकारात्मक रूप प्रदान किया जाएगा। शिक्षण प्रक्रिया में जाने पर जनसंख्या वृद्धि से उत्पन्न सभी समस्याओं से छात्र अवगत हो सकेंगे। स्वचिन्तन की प्रक्रिया और दिन-रात जनसंख्या वृद्धि की क्रूर लहरों के थपेड़ों से उत्पन्न ज्ञान के आधार पर वे अपने भावी जीवन में जब पारिवारिक दायित्व में प्रवेश करेंगे तो छोटे आकार के परिवार की अवधारणा को क्रियान्वित करेंगे।**

आज हमारे देश की आबादी एक अरब की सीमा से द्रुतगति से आगे बढ़ रही है। हमारा देश एक गरीब देश है। अशिक्षा और गरीबी हमारे जन जीवन के लिए अभिशाप बन गए हैं। हमारी जनसंख्या विशाल है। गरीबी, पिछड़ापन, निरक्षरता हमारे विकास के मार्ग में अवरोध हैं। हम आज भी आधुनिकता के दौर में पुरानी रूढ़ियों से बुरी तरह जकड़े हुए हैं। हमारा जीवन गतिशील व विकासोन्मुख नहीं के बराबर है। हमारे परिवार की संस्कृति आबादी की भीड़ के कारण नष्ट हो चुकी है। आज सामाजिक, सांस्कृतिक, आर्थिक विकास के समक्ष प्रश्न चिन्ह-सा लगा हुआ है। हमने जीवन में एक मानवीय संवेदनापूर्ण आकांक्षा व जीवन-मूल्यों से भरे सुखद, आह्लादक जीवन की परिकल्पना की थी। इन सारे सपनों को हमने परिवार का आकार बढ़ाकर ध्वस्त कर दिया है।

जनसंख्या की वर्तमान स्थिति से उत्पन्न हुई जनसंख्या शिक्षा के विवेकपूर्ण शैक्षिक अवबोध की तलाश है। मनुष्य जनसंख्या की वृद्धि से कितना व्यग्र व अशान्त है यह तो स्कूल-कॉलेज के दाखिले से लेकर अस्पताल, रेल, बस आदि सब जगह भीड़ ही भीड़ से स्वयं प्रमाणित है। जीवन में कोलाहल छाने का प्रमुख कारण परिवार के आकार में वृद्धि ही है।

विकास जीवन की प्रबुद्ध राह है। मनुष्य विकास से जुड़ा हुआ प्राणी है। बढ़ती आबादी ने इस धारणा के खंड-खंड कर दिए जिसके कारण आज वह न तो भावी पीढ़ी के संस्कृति संस्कार, गुणवत्ता, जीवन के प्रति संवेदनशील व सक्रिय है न ही वह सामाजिक, आर्थिक विकास का घटक बन पा रहा है। जनसंख्या के संबंध में जी.सी. हिप्पल के विचार आज भी उत्प्रेरक हैं — "एक राष्ट्र की सम्पदा भूमि, जल, वन, खान, झुंडों, गिरोहों, डालर में नहीं है बल्कि किसी राष्ट्र की सम्पदा स्वस्थ, प्रसन्न, स्त्री, पुरुष और बच्चे हैं।"

## जनसंख्या वृद्धि क्या है?

जनसंख्या वृद्धि के तीन स्तर हैं—

- ☐ पहली स्थिति में जन्म दर और मृत्यु दर समान होती है।

- दूसरी स्थिति में जन्म दर बढ़ी रहती है और मृत्यु दर घट जाती है। ऐसी स्थिति में आबादी में तीव्रगति से वृद्धि होती है।
- प्रव्रजन— जनसंख्या का एक स्थान से दूसरे स्थान पर स्थानान्तरण हो जाना। प्रव्रजन आव्रजन का भी प्रभाव हमारे देश की जनसंख्या पर पड़ रहा है।

जन्म दर, मृत्यु दर दोनों में गिरावट आती है। जन्म दर से तात्पर्य एक वर्ष में प्रति हजार जनसंख्या पर जीवित जनसंख्या को जन्म दर कहते हैं। मृत्यु दर, एक वर्ष में प्रति हजार जनसंख्या पर मृत्यु की प्राप्त व्यक्तियों की संख्या को मृत्यु दर कहते हैं।

## जनसंख्या वृद्धि की स्थिति

भारत वर्ष की जनसंख्या वृद्धि को जनगणना के आंकड़ों के माध्यम से देखा जा सकता है।

| *वर्ष* | *करोड़ में* |
|---|---|
| 1901 | 23.83 |
| 1911 | 25.21 |
| 1921 | 25.13 |
| 1931 | 27.90 |
| 1941 | 31.86 |
| 1951 | 36.11 |
| 1961 | 43.92 |
| 1971 | 54.82 |
| 1981 | 68.52 |
| 1991 | 84.39 |
| 2001 | 100.00 |

भारत वर्ष में 1921 तक जनसंख्या वृद्धि की विभिन्न परंपरा रहीं। जनगणना के अनुसार 1921 जनांकिकी का एक इतिहास प्रस्तुत करता है। 1881-1921 में भारतीय आबादी वास्तव में दो बार अपनी ह्रासोन्मुखी प्रवृति को दिखाती है। वर्ष 1951 तक एक मॉडरेट रेट में दिखती है। वास्तव में 1911-21 में इन्फ्लूएंजा में 20 मिलियन मानव काल के ग्रास बन गए व दूसरी अन्य संक्रामक बीमारियों का भी इसमें योगदान रहा। 1943 में बंगाल के अकाल में तीन मिलियन लोग अकाल के ग्रास बन गए। यह जनसंख्या का स्थायित्व पश्चिम के औद्योगिक देशों से भिन्न जनांकिकी स्थायित्व था। यह वास्तव में गरीबी, अशिक्षा, कुस्वास्थ्य का सूचनांक था जो सरकार के दायित्व की ओर संकेत करता था। जन्म दर और मृत्यु दर दोनों ऊंची थीं और वार्षिक वृद्धि दर एक प्रतिशत थी, यह 1941 से 1951 का जनांकिकी का संक्रमण काल था। 1951-61 के दशक में मृत्यु दर बहुत शीघ्रता के साथ गिरने लगी और जन्म दर ऊंची रही। 1941-1951 के बाद यह दूसरा संक्रमण काल 1951-1961 के दशक का था। इस प्रकार से हमारी आबादी में द्रुत गति से वृद्धि के चिह्न गोचर हुए। 2001 की जनगणना में हमारी आबादी 100 करोड़ से अधिक हो गई। सम्प्रति भारत विश्व का दूसरा जनसंख्या बहुल देश है।

ऐसा अनुभव किया गया कि अनियोजित जनसंख्या आजादी के पूर्व से होनी आरंभ हो गई थी। इस स्थिति पर समाज सुधारक, राजनैतिक नेताओं ने तीव्र गति से बढ़ती जनसंख्या पर चिन्ता जाहिर की और 1950 में भारत वर्ष में जनसंख्या नीति को लागू किया।

## जनसंख्या शिक्षा एक शैक्षिक हस्तक्षेप है

आज 21वीं सदी के संदर्भ में शिक्षा का दायरा बहुत विस्तृत हो गया है। सामाजिक समस्याओं के निदान में शिक्षा के अग्रचरण द्रुतगति से बढ़ रहे हैं। जनसंख्या वृद्धि पर नियंत्रण पाना एक वैश्विक चुनौती है। भारत वर्ष में परिवार कल्याण के माध्यम से भी परिवार नियोजन आदि माध्यमों से बढ़ती जनसंख्या पर अंकुश लगाने की कोशिश की गई किन्तु आकांक्षित सफलता नहीं मिल पाई। विश्व स्तर पर सोचा गया कि विचार परिवर्तन के द्वारा जनसंख्या पर नियंत्रण पाया जा सकता है।

शिक्षा वैचारिक, सामाजिक परिवर्तन का सशक्त माध्यम है। सामाजिक, बौद्धिक तथा आर्थिक विकास की गुणवत्ता के लिए जनसंख्या शिक्षा की पूर्ण प्रासंगिकता है। ऐसे कार्यक्रम में समय-मान सर्वाधिक महत्वपूर्ण है।

हमारी राष्ट्रीय समस्याओं के समाधान में जब शिक्षा का हस्तक्षेप होता है तो हस्तक्षेप के लिए किसी प्रक्रिया का अवलम्बन लेना होता है। पूरी तरह जनसंख्या वृद्धि जैसे दानव से निजात पाने के लिए शिक्षा एक अमोघ अस्त्र है। समय की पुकार पर शैक्षिक योजनाबद्ध कार्यक्रम के माध्यम से छोटे परिवार के मानक को भावी पीढ़ी के समक्ष रखना है। अपने जीवन में बड़े परिवार की खस्ताहाल स्थिति का अध्ययन कर के सोच सकेंगे कि परिवार बढ़ाकर हमने 100 करोड़ की आबादी कर ली। जिससे हमारी सुख-सुविधाओं में कमी आ गई है तथा पारिवारिक परिवेश का सुसंस्कृत ढांचा ध्वस्त हो गया है।

आबादी के बढ़ने पर भूमि, जल, वायु, प्राकृतिक संपदाओं पर बुरा प्रभाव पड़ता है। मानव को अपनी मूलभूत आवश्यकताओं की पूर्ति में कठिनाईयों का सामना करना पड़ रहा है। संतुलित पौष्टिक आहार भी मिलना दुर्लभ हो गया है। वस्त्र, आवास, चिकित्सा, शिक्षा, रोजगार के अवसर की दृष्टि से समस्या की विकटता जीवन को क्षत-विक्षत कर रही है। जीवन जीना अब भार हो गया है।

जीवन में गुण पर परिमाण हावी हो गया है जिसके चलते जीवन की गुणवत्ता में कमी आई है। जीवन की गुणवत्ता की ह्रासोन्मुखी प्रवृति, मनोरंजन की सामग्री, पुस्तक क्रय, खेल-खिलौने, मनोरंजन की अन्य सुविधाएं तथा जीवन स्तर में कमी आई है। सम्पूर्ण रूप से देखा जाए तो आज जीवन के लिए आवश्यक वस्तुओं को मुहैया करने में हमें दिक्कतें हो रही हैं।

जनसंख्या की बेतहाशा वृद्धि से नाना प्रकार की समस्याएं उत्पन्न हुई हैं। इसलिए शैक्षिक हस्तक्षेप आवश्यक है ताकि विचारधारा को मोड़ा जा सके और भावी पीढ़ी में परिवार के छोटे आकार के प्रति सोच-समझ विकसित हो सके।

जनसंख्या वृद्धि से उत्पन्न सामाजिक विसंगतियों को दूर करने के लिए जनसंख्या शिक्षा एक प्रभावी कदम है। जनसंख्या शिक्षा की प्रासंगिकता है क्योंकि यह राष्ट्रीय समस्याओं में मूल समस्या है। जनसंख्या वृद्धि पर एक अनुशासन नियंत्रण की दिशा में सोचने-समझने, निर्णय लेने की शक्ति का विकास करना है। "बढ़ती जनसंख्या, घटती सुविधाएं" की जानकारी से भावी पीढ़ी जो कक्षा में तैयार हो रही है उसे जनसंख्या वृद्धि का भोजन, वस्त्र, आवास, यातायात, पर्यावरण, स्वास्थ्य, शिक्षा, सुरक्षा, सुविधा आदि पर पड़ने वाले प्रभाव से अवगत कराना है।

शिक्षा सही मायने में एक सामाजिक राष्ट्रीय व्यवस्था का सिलसिला है। आज जनसंख्या वृद्धि का सीनेरियो यह है कि हमारी आबादी की रफ्तार तेज होने से अन्न, आवास की आवश्यकता बढ़ने लगी है। यह ध्यातव्य है कि विश्व की कुल आबादी की 16 प्रतिशत आबादी भारत में है जबकि 2.4 प्रतिशत भूमि ही भारत के पास है। यह आने वाले समय में सर्वाधिक आबादी वाला देश हो जाएगा ऐसा अनुमान है।

आवासीय व अन्न की समस्या के समाधानार्थ जंगलों को काटकर खेत व मकान बनाए जा रहे हैं। जंगलों की अंधाधुंध कटाई हो रही है। हमारी वन सम्पदा शक्ति कम होती जा रही है। हमारी शक्ति के अन्य स्रोत वनों के विनाश से हमारी संस्कृति, सभ्यता भी प्रभावित हो रही हैं पर्यावरण पर बुरा प्रभाव पड़ रहा है। स्वच्छ वायु का भी अभाव नानाधिक रोगों को उत्पन्न कर रहा है, बाढ़ का खतरा भी हो रहा है।

हमारी आबादी बढ़ने का कारण हैं कम उम्र में विवाह तथा शिशु मृत्यु दर का अधिक होना तथा समाज में फैली भ्रांति धारणाएं ही। अशिक्षा, पिछड़ापन, गरीबी भी जनसंख्या बढ़ने का कारण है। इससे एक प्रश्न उभरता है कि अभिभावक के उत्तरदायी व्यवहार से जनसंख्या की बेतहाशा वृद्धि पर अंकुश लगाया जा सकता है कवि सुमित्रानन्दन पंत ने कहा है–

सुन्दर है विहग सुन्दर
मानव तुम सबसे सुन्दरतम

अभिभावकों का उत्तरदायित्व केवल बच्चों को जन्म देना ही नहीं, बलिक उनका सही लालन-पालन भी है। सह चेतना भावी पीढ़ी में शिक्षण के माध्यम से तो वे समझेंगे कि आय के स्रोत से परिवार की गुणवत्ता का संबंध है। अभिभावक के रूप में भावी पीढ़ी के अभिभावकीय उत्तरदायित्व से परिचित कराना है ताकि उन्हें बच्चों के वस्त्र, आवास, शिक्षा, मनोरंजन, पौष्टिक

आहार देने योग्य ही परिवार के आकार को बढ़ाना होगा। सब प्रकार से जनसंख्या शिक्षा मानवीय संतुलन विकास से संबंधित है।

## जनसंख्या शिक्षा क्या है?

जनसंख्या शिक्षा चेतना जागृति की शिक्षा है। वर्तमान समय में जनसंख्या विस्फोट के परिदृश्य से भावी पीढ़ी को अवगत कराना है ताकि वो दिन रात जो जनसंख्या वृद्धि के कारणों, समस्याओं को झेलते हैं, भोगते हैं, उसका अनुभव करते हैं, उसके प्रति संकेत और जागरूक होकर अपने भावी जीवन में परिवार के आकार के प्रति एक विवेक पूर्ण सोच-समझ विकसित कर सकते हैं। यह चेतना जागृति की शिक्षा है।

## जनसंख्या शिक्षा के क्षेत्र

- ☐ जनांकिकी जनसंख्या वृद्धि की स्थिति तथा जनांकिकी के विभिन्न पहलु जनसंख्या वृद्धि के कारक व परिणाम
- ☐ जनसंख्या– सामाजिक विकास
- ☐ जनसंख्या शिक्षा आर्थिक विकास
- ☐ जनसंख्या स्वास्थ्य व पोषण
- ☐ जैविक तत्व– पारिवारिक जीवन व जनसंख्या
- ☐ जनसंख्या पर्यावरण व प्रदूषण।

ये क्षेत्र पाठ्यक्रम के विषय अर्थशास्त्र, जीव विज्ञान, शारीरिक शिक्षा, समाज विज्ञान, गृह विज्ञान, पर्यावरण आदि विषयों से संबंधित हैं। इन क्षेत्रों से कुछ संदेश लिए गए जिनकी पहुंच को विद्यालयी छात्रों के बीच ले जाना है। प्रारंभिक दौर के संदेश निम्नलिखित हैं–

- ☐ जनसंख्या परिवर्तन पर्यावरण व संसाधन विकास
- ☐ जनसंख्या जनित धारणाएं व मूल्य
- ☐ नारी की स्थिति
- ☐ देर से विवाह
- ☐ उत्तरदायी अभिभावक
- ☐ परिवार का आकार व परिवार कल्याण
- ☐ किशोरावस्था शिक्षा।

कैरो के अन्तर्राष्ट्रीय सम्मेलन में व्यक्ति के संतुलित विकास पर ध्यान केन्द्रित किया गया। विकास से जनसंख्या को जोड़ा गया और जनसंख्या स्थिरीकरण पर बल दिया गया। कैरो सम्मेलन के आधार पर जनसंख्या शिक्षा के निम्नलिखित मुद्दे निर्धारित किए गए–

- ☐ परिवार
- ☐ परिवार का आकार व स्वरूप
- ☐ व्यक्ति के अधिकार व कर्तव्य
- ☐ प्रजनन स्वास्थ्य
- ☐ जनसंख्या तथा विकास
- ☐ जनसंख्या स्थिरीकरण
- ☐ बालिका शिक्षा
- ☐ महिला समता, समानता, सशक्तिकरण आदि।

शिक्षा जीवन में परिवर्तन लाती है। वर्तमान पाठ्यक्रम में दिए गए मुद्दों से ही प्रसंगानुकूल वर्ग-कक्ष में जनसंख्या शिक्षा के संदेशों की चर्चा कर छात्रों में जागरूकता लाई जा सकती है विद्यालयी कार्यक्रम में पाठ्यगामी और सहपाठ्यगामी क्रियाशीलनों के माध्यम से जनसंख्या शिक्षा का सकारात्मक रूप प्रदान किया जाएगा। शिक्षण प्रक्रिया में जाने पर जनसंख्या वृद्धि से उत्पन्न सभी समस्याओं से छात्र अवगत हो सकेंगे। स्वचिन्तन की प्रक्रिया और दिन-रात जनसंख्या वृद्धि की क्रूर लहरों के थपेड़ों से उत्पन्न ज्ञान के आधार पर वे अपने भावी जीवन में जब पारिवारिक दायित्व में प्रवेश करेंगे तो छोटे आकार के परिवार की अवधारणा को क्रियान्वित करेंगे। सर्वतोभावेन जनसंख्या शिक्षा जागरूकता व विचार की शिक्षा है। ☐☐

(1) शिक्षक शिक्षा महाविद्यालय
भागलपुर, बिहार
(2) तिलका मांझी भागलपुर विश्वविद्यालय
भागलपुर, बिहार

